तच्च संस्मृत्य संस्मृत्य रूपमत्यद्भुतं हरेः।
विस्मयो मे महान् राजन् ? हृष्यामि च पुनः पुनः ॥७७
यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः ।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम ॥७८॥

ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे मोक्षसन्यासयोगो नामाष्टादशोऽध्यायः ॥१८॥

श्रीमते रामचन्द्राय नमः

पुण्यजनकं संवादं संस्मृत्य संस्मृत्य सम्यक् स्मारं स्मारं मुहुर्मुहुर्वारं वारं हृष्यामि हर्षं प्राप्नोमि प्रतिक्षणमिति शेषः ॥७६॥

भगवतो विराड्रूपदर्शनमनुसन्धायाह तदिति । हे राजन्? तद्धरेरत्यद्भुतं लोकलोचनचमत्कृतं रूपं संस्मृत्य संस्मृत्य मे मम महान् विस्मयो जायते । पूर्वपुण्योदयादेव तद्रूपमपश्यमिदानीं पुनः पुनर्हृष्याम्यनुक्षणं हर्षमाप्नोमि ॥७७॥

एवमपि कदाचिन्मम पुत्रस्यापि विजयः स्यादिति धृतराष्ट्रसम्भावनामपाकुर्वन्नाह यत्रेति । यत्र पक्षे योगेश्वरो योगो जगदुत्पत्तिपालनप्रलयसामर्थ्यं तस्येश्वरोऽचिन्त्य-

प्राप्त कर रहा हूं। हे राजन्! पुण्यजनक संवाद का स्मरण करके प्रतिक्षण मैं एक विलक्षण आनन्द का अनुभव करता हू क्योंकि आजतक किसी ने एतादश भगवान् के विश्वरूप का दर्शन नहीं प्राप्त किया था जो कि व्यास प्रसाद से तथा भगवान् की कृपा से मुझे प्राप्त हुआ है ।७६॥

भगवान् श्रीकृष्ण का विराट् रूप का जो दर्शन हुआ है उसका अनुसंधान करके संजय धृतराष्ट्र से कहते हैं 'तच्च सस्मृत्य' इत्यादि । हे राजन् धृतराष्ट्र ! भगवान् कृष्ण का अति अद्भुत अर्थात् संपूर्ण लोक लोचन में चमत्कार प्रापक जो रूप अनेक बाहूरादिक स्वरूप विशेष उनरूप का स्मरण करकरके मुझे महान् विस्मय होता है मै अत्यन्त पुण्यशाली हूं पूर्वजन्म के पुण्योदय से ही मुझे भगवान् के स्वरूप का दर्शन प्राप्त हुआ और अभी मै पुनः पुनः बारंवार (अनुक्षण) हर्ष आनन्दातिरेक को प्राप्त करता हूं ॥७७॥

हे संजय ! यद्यपि यह स्थिति है तथापि कदाचित् मेरे पुत्र को भी विजय प्राप्त हो सकती है क्योंकि संग्राम तो समुद्र तरंगवद् आगे पीछे होता है एतादश स्वपुत्र विजयाशा की सम्भावना को निर्मूल करते हुए सञ्जय धृतराष्ट्र से कहते हैं "यत्र योगेश्वरः' इत्यादि । हे धृतराष्ट्र राजन् ! जिस पक्ष में योगेश्वर योग नाम है जगत् की जो उत्पत्ति स्थिति तथा प्रलय का एतादश उत्पन्यादि सामर्थ्य जिसमें हो तादश योग के ईश्वर अर्थात् अचिन्त्य शक्तिमान् तथा

शक्तिरमोघपराक्रमो भगवान् श्रीकृष्णो यत्र पक्षे पार्थः पृथासूनुरर्जुनो धनुर्धरो गाण्डीवधन्वाऽवस्थितस्तत्रैव श्रीराजलक्ष्मीर्विजयः संग्रामेविजयो भूतिर्विशिष्टा समृद्धि-र्नीतिः प्रजापालनन्याय्य वृत्तिर्ध्रुवा भवति। ध्रुवशब्दस्य प्रत्येकमन्वयः । तथा च श्रीभूतिनीतिविजयादयः सर्वे ध्रुवा एव भवन्तीत्येवं मम ध्रुवा मतिरस्ति । तस्मात्त्वं स्वपुत्रजीवितकामश्चेदाशु भगवदाश्रितैस्तेजोबलसमन्वितैर्धार्मिकैः पाण्डवैः सह सन्धि विधेहीति भावः । इति मम मतिरित्युक्त्या तव मतिर्नैवमिति सूच्यते । तत्र कारण-मुक्तमुद्योगपर्वणि, स्वपुत्रस्य राज्यादिकमाशासानस्य ते लोभवासनया मतिविभ्रमो जातः । तदुक्तं तत्रैव 'श्रृणु राजन्? न ते विद्या मम विद्या न हीयते । विद्या हिनस्तमोध्वस्तो नाभिजानाति केशवम् (भा० उ० ६९।२) किञ्च 'भूयो भूयो हि यद्राजन् पृच्छसे पाण्ड-वान् प्रति । सारासारबलं ज्ञातुं तत्समासेन मे श्रृणु ।। एकतो वा जगत्कृत्स्नमेकतो वा जनार्दनः । सारतो जगतः कृत्स्नादतिरिक्तो जनार्दनः ।। भस्म कुर्याज्जगत्सर्वं मनसैव जनार्दनः । न तु कृत्स्नं जगच्छक्तं भस्म कर्तुं जनार्दनम् ।। यतः सत्यं यतो

अमोघपराक्रमशाली भगवान् श्रीकृष्ण जिस पक्ष में हैं तथा जिस पक्ष में पृथा सुनु कुन्तीपुत्र अर्जुन धनुर्धारी गांडीव धनुषवाले अवस्थित विद्यमान् हैं हे राजन् ! उसी पक्ष में श्रीराजलक्ष्मी रहेगी तथा विजय संग्राम में विजय भी उसी पक्ष में होगी तथा भूति विशिष्ट समृद्धि एवं नीति प्रजा-पालन करने में न्यायवृत्ति ध्रुव निश्चित रूप से होती है यहाँ श्लोकस्थ जो ध्रुव शब्द है उसका अन्वय प्रत्येक में है श्रीभूति नीति विजय ये सभी ध्रुव निश्चित है यह मेरी ध्रुवमति है। हे राजन् ! जिसलिये जिस पक्ष में भगवान् हैं उसी पक्ष में जब विजयादिक हैं इसलिये आपयदि स्वकीय पुत्रों के जीवन कामनावान् हैं तो बहुत शीघ्र भगवान् श्रीकृष्ण के आश्रित तेज बल शौर्यादि से युक्त धार्मिक न्यायमार्ग से चलने वाले पाण्डव के साथ सन्धिकर लीजिए ऐसी मेरी मति है, संजय के ऐसे कथन से सिद्ध होता है कि धृतराष्ट्र की ऐसी मति नहीं है। धृतराष्ट्र की ऐसी मति नहीं हैं किन्तु संजय की ऐसी मति है इसके कारण का कथन महाभारत के उद्योगपर्व में किया है। स्वपुत्र के लिए राज्य की आशा करनेवाले आपको लोभ वासना से मति विभ्रम हो गयी है। इस बात को उद्योगपर्व में ही कहा है "हे राजन् धृतराष्ट्र ! आपके अन्दर ज्ञान नहीं है विद्या से रहित अज्ञानावृत मनुष्य भगवान् जनार्दन को (केशवको) नहीं जानता है।" और भी "हे राजन् ! बारंबार आप जो पाण्डवों के विषय में पूछते हैं सार असार बल को जानने के लिए वह संक्षेप में मुझसे सुनिये।" एक तरफ सारी दुनिया हो और दूसरी तरफ भगवान् श्रीकृष्ण रहें तथापि बल में सर्वापेक्षया भगवान् ही अधिक हैं।" भगवान्

धर्मो यतो ह्रीरार्जवं यतः। ततो भवति गोविन्दो यतः कृष्णस्ततो जयः॥ स कृत्वा पाण्डवान् सत्रं लोकं संमोहयन्निव। अधर्मनिरतान् मूढान् दग्धुमिच्छति ते सुतान्, (भा० उ० ६८।६) तस्मादिदानीमपि सावधानीभूय पक्षपातम्परित्यजेति तात्पर्यम्॥७८॥

इतिश्रीमद्रामानन्दाचार्यभगवत्पादविरचिते श्रीमद्भगवद्गीतायाः श्रीमदानन्दभाष्ये मोक्षसंन्यासयोगो नामाष्टादशोऽध्यायः॥१८॥

श्रीकृष्ण मन से संपूर्ण विश्व को भस्म कर सकते हैं परन्तु भगवान् जनार्दन को सारा संसार भी भस्म नहीं कर सकता है। जिस स्थान में सत्य है जिस स्थान में धर्म है जहां लज्जा ऋजुता है उसी जगह में भगवान् गोविन्द रहते है और जहां भगवान् गोविन्द हैं उसी जगह में जय होती है। वे भगवान् पाण्डवों को पक्ष में रख करके लोक को संमुग्ध करते हुए अधर्म में तत्पर अति मूढ आप के पुत्रों को दग्ध करने की इच्छा रखते हैं। इसलिये हे राजन् अभी भी सावधान हो करके पक्षपात को छोड दीजिए॥७८॥

इत्यानन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठाचार्य जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रामप्रपन्नाचार्य योगीन्द्र पट्टशिष्य विश्राम द्वारिकास्थ जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य पीठाधीश

## स्वामीरामेश्वरानन्दाचार्य

कृते गीतानन्दभाष्यतत्त्वदीपेऽष्टादशोऽध्यायः

श्रीसीतारामचन्द्रार्पणमस्तु





श्रीसीतारामाभ्यां नमः

श्रीआनन्दभाष्यकाराय नमोनमः

जगद्गुरु श्रीअनुभवानन्दाचार्य प्रणीता

# श्रीगीतार्थसुधा

उत्पत्त्यादिविधायकं च जगतो हेतुं परञ्चेश्वरं
जीवाजीवशरीरिणं सुशरणं भक्त्यैव सायुज्यदम्।
निर्दोषंसुगुणाकरंनिखिलविद्वेदान्तगम्यं विभुं
गीतोक्तंवरदंनतोऽस्मिकरुणाम्भोधिप्रभुंराघवम् १।

जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठाधीश्वर

स्वामी रामेश्वरानन्दाचार्य

प्रणीतान्वयदीपिका

सीताकान्तसमारम्भां रामानन्दार्यमध्यमाम् । रामप्रपन्नपर्यन्तां वन्दे गुरुपरम्पराम् ।।

जगतः उत्पत्ति आदि विधायकम् हेतुम् च परम् ईश्वरम् जीव अजीव शरीरिणम् सुशरणम् भक्त्या एव सायुज्यदम् निर्दोषम् सुगुणाकरम् निखिलवित् वेदान्तगम्यम् विभुम् गीतोक्तम् वरदम् करुणाम्भोधिम् प्रभुम् राघवम् अहम् नतः अस्मि ।।१।।

सम्पूर्ण वेद उपनिषद् धर्मशास्त्र स्मृति आदि का साररूप गीता शास्त्र है। जो मुक्ति का पथप्रदर्शक प्रस्थानत्रय के नाम से लोक में प्रसिद्ध ब्रह्मसूत्र १ उपनिषद् २ गीता ३ में से एक है। सर्वशास्त्रों का सार होने से अति गम्भीर है जिसके उपर आचार्यों तथा मनिषियों के अनेक टीका भाष्य या टिप्पणी आदि हैं। आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी यतिराज का गीता का आनन्दभाष्य विद्वज्जगत में अति प्रतिष्ठा प्राप्त भाष्य रत्न हैं। उसके अति प्रसन्न गम्भीर तथा विशदप्राय होने से शीघ्र गीता सारार्थ के जानने की इच्छावाले जनों की असामञ्जस्य को ध्यान में रखकर आचार्य प्रवर के ही प्रशिष्य जगद्गुरु श्रीभावानन्दाचार्यजी के पट्टशिष्य जगद्गुरु श्रीअनुभवानन्दाचार्यजी ने आचार्य श्रीकी आज्ञा प्राप्त कर के अति संक्षेप में सम्पूर्ण गीताशास्त्र के सार अर्थ को बोध कराने के लिये श्रीगीतार्थसुधा नाम का अन्वर्थ नाम–यथा नाम तथा गुण वाला पद्यात्मक दिव्य प्रबन्ध लिखा जिसका गीताशास्त्र प्रतिपाद्य सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी का नमस्कारात्मक प्रथम श्लोक 'उत्पत्त्यादिविधायकम्' इत्यादि है।

जगत् की उत्पत्ति स्थिति तथा प्रलय करने वाले संसार के अभिन्ननिमित्त तथा उपादान कारण "राम एव परं ब्रह्म राम एव परं तपः । राम एव परं तत्त्वं श्रीरामो ब्रह्म तारकम्।" इत्यादिरूप

नत्वा गुरुं तथाऽऽनन्दभाष्यकारं जगद्गुरुम् ।
करोम्यनुभवानन्दः सुधां मृत्युविनाशिनीम् ॥२॥

कर्मज्ञानप्रसाध्याभगवतिपरमाभक्तिरेकोऽभ्युपायः
श्रेष्ठोमोक्षस्यवाच्योमतमितिविदितंज्ञापयिष्यन्मुकुन्दः ।

आनन्दभाष्यकारम् जगद्गुरुम् श्रीरामानन्दाचार्यम् नत्वा तथा गुरुम् जगद्गुरु श्रीभावानन्दाचार्यम् च नत्वा अहम् अनुभवानन्दाचार्यः मृत्युविनाशिनीम् सुधाम् करोमि ॥२॥

कर्मज्ञानप्रसाध्या भगवति परमा भक्तिः मोक्षस्य एकः श्रेष्ठः अभ्युपाय वाच्य इति विदितम् मतम् ज्ञापयिष्यन् मुकुन्दः धर्माधर्मप्रसंगात् विकलितमनसम् पार्थम्

से श्रुति द्वारा प्रतिपादित परात्पर पर ब्रह्म श्रीरामजी जो समस्त चेतन तथा अचेतन वर्ग के शरीरी हैं तथा शरण में आये हुये जीवमात्र को अभय प्रदान करनेवाले हैं जो केवल भक्ति या प्रपत्ति से ही सायुज्य मुक्ति देनेवाले हैं जो सब प्रकार के हेय दोषों से रहित हैं तथा अनन्त कल्याण गुणों के समुद्र हैं और जो सर्वज्ञ हैं जो वेदान्त के द्वारा ही जाने जाते हैं तथा सर्वव्यापक और गीता शास्त्र के द्वारा प्रतिपादित-गीता के परमलक्ष्य भूत तत्त्व सभी शरणापन्न जनों को इच्छित वरदान देनेवाले और करुणा आदि अनन्त गुणों के महासमुद्र कर्तुं अकर्तुं अन्यथा कर्तुं यानी सभी कर्म करने में सर्वसमर्थ प्रभु रघुकुल में उत्पन्न संसार के भार को हरण कर स्वधर्मस्थापन के लिये स्वदिव्यातिदिव्य देह से पूर्णावतारूप से अवतरित सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी को मैं श्रीअनुभवानन्दाचार्य सादर नमस्कार करता हूं ॥१॥

परमाराधनीय प्रात:स्मरणीय श्रीसम्प्रदाय के प्रधान आचार्य प्रस्थानत्रय-गीता उपनिपद् तथा ब्रह्मसूत्रो पर आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी यतिराज मेरे दादागुरुजी को सादर दण्डवत् नमस्कार-प्रणाम कर तथा प्रात.स्मरणीय मेरे गुरुदेव जगद्गुरु श्रीभावानन्दाचार्यजी महाराज को सादर नमस्कार-दण्डवत प्रणाम करके मै श्रीअनुभवानन्दाचार्य मृत्यु का विनाश कर देनेवाली सुधा गीता आनन्दभाष्य का अतिसंक्षिप्तसार गीतार्थसुधा को बनाता हूं अर्थात् प्रति अध्याय का एक एक श्लोक के रूप में संक्षिप्तसुधासार का निर्माण करता हूं ॥२॥

वेद स्मृति आदि शास्त्रों द्वारा प्रतिपादित सत्कर्म तथा ज्ञानसे प्रसाध्य—प्राप्त की जा सकनेवाली सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी की परम उत्कृष्ट भक्ति शरणागति ही एकमात्र सायुज्य मोक्ष का श्रेष्ठ सर्वोत्तम उपाय साधन है। इस सर्वशास्त्रों से निरूपित प्रसिद्धमत को ज्ञापित करते हुए

धर्माधर्मप्रसंगाद्विकलितमनसं पार्थमुद्दिश्य गीता
मोहोपोद्घातरूपसुदृढमभिहितस्तत्रचाद्यप्रपाठः ।३।।
प्रोक्तौ देहात्मबुद्ध्या स्वजनममतया बालिशे मोहशोकौ
क्षीयेते तौ च बोधात् फलमतिरहितात् कर्मणः सोऽपिसिद्ध्येत्।
तस्माद्भक्तिः परेशे नियमितमनसा प्राप्यते सत्त्ववृद्ध्या
तस्याःशान्तिर्ध्रुवात्माफलमिदमशिषत् कृष्णचन्द्रोद्वितीये ।।४।।

उद्दिश्य गीताम् आह तत्र चायम् सुदृढम् अभिहितः उपोद्घात रूपः आद्यः प्रपाठः अस्ति ।।३।।

देहात्मबुद्ध्या स्वजनममतया प्रोक्तौ मोहशोकौ बालिशेस्तः तौ च बोधात् क्षीयेते फलमतिरहितात् कर्मणः सः अपि सिध्येत् तस्मात् नियमितमनसा परेशे भक्तिः कार्या सा च सत्कर्मगा सत्त्ववृद्ध्या प्राप्यते तस्याः ध्रुवात्मा शान्तिः फलम् अस्ति इति इदम् कृष्णचन्द्रः द्वितीये अध्याये अशिषत् ।।४।।

बतलाए हुये श्रीकृष्णचन्द्रजी ने यह हमारा कर्तव्य धर्म है या अकर्तव्य अधर्म है यानी क्षत्रिय धर्मरक्षा के लिए अपने ही पिता प्रपितामह भाई पुत्र मामा जवाई आदि सम्बन्धियों को वध करना उचित है या अनुचित इस प्रकार के विकलित अधर्म या धर्म के निश्चय करने में असमर्थ चित्तवाले अर्जुन को उद्देश्य कर यानी प्रत्यक्षत मोह प्राप्त अर्जुन को निमित्त बनाकर जीवात्मा मात्र के लिये गीताशास्त्र का अठारह अध्याय में विभक्त सात सौ पैंतालीश श्लोकों में उपदेश दिया है। उसमें से सुबोधतया अच्छी तरह से कहा हुआ उपोद्घात रूप प्रारंभ के स्वरूप में वर्णित यह पहला अध्याय है ।।३।।

शरीर इन्द्रिय मन बुद्धि आदि को ही आत्मा है ऐसा मानने वाली विवेकशून्य बुद्धि से सम्बद्ध स्वजनों में जो ये मेरे हैं इस प्रकार की ममता है वह बालिश व्यर्थ है आत्मा परमात्मा के ज्ञान रहित होने से अतथ्यपूर्ण है अतः एव अविवेकके द्वारा जायमान होने से व्यर्थ है। इस प्रकार के मोह का नाश जीवात्मा तथा परमात्मा के यथार्थ तत्त्व ज्ञान से होता है। ऐसे मोह तथा शोक को नाश करनेवाला तत्त्वज्ञान भी किसी भी प्रकार के फल की इच्छा रहित होकर वेद शास्त्र विहीत कर्म करने से प्राप्त हो जाता है। ऐसे तत्त्वज्ञान से सत्त्ववृद्धि हो जाने से मन नियमित अर्थात् स्थिर हो जाता है ऐसे मन से सर्वेश्वर श्रीरामजी की भक्ति प्राप्त हो जाती है। इस प्रकार प्राप्त भक्ति को फल जीवात्माओं के लिये निश्च-

ज्ञानंकर्मेतिनिष्ठाद्वयमिहजगति प्राहुराम्नायविज्ञाः
कर्मारम्भं विहाय क्षणमपि भजते नैव कश्चित् प्रशान्तिम् ।
तस्मात् कर्मानुवृत्तिर्भगवति मनसा न्यस्य कर्माणि सम्यक्
कर्तव्यापुण्यपुंसागलितफलतृषा प्रोक्तमेतत् तृतीये ॥५॥
प्रोक्ता कर्मप्रसंगान्निजविभवकथा नित्यकर्माणि पश्चात्
कर्माकर्मस्वरूपंमतिसृतिमशिषत्कर्मभिःसम्प्रवृत्ताम्
यज्ञानांद्वादशानामनुकथनमितोज्ञानयज्ञस्यमौख्यं
ज्ञानाग्निर्नाशयत्येववृजिननिचयंतूर्यइत्यभ्यधत्त ॥६॥

इह जगति आम्नायविज्ञाः ज्ञानम् कर्म इति निष्ठाद्वयम् प्राहुः कश्चित् क्षणम् अपि कर्मारम्भम् विहाय प्रशान्तिम् नैव भजते तस्मात् पुण्यपुंसा गलितफलतृषा कर्माणि भगवति मनसा सम्यक् न्यस्य कर्मानुवृत्तिः कर्तव्या एतत् तृतीये प्रोक्तम् ॥५॥

कर्मप्रसङ्गात् भगवता निजविभवकथा प्रोक्ता पश्चात् नित्यकर्माणि प्रोक्तानि अनन्तरम् कर्मभिः सम्प्रवृत्ताम् कर्माकर्मस्वरूपम् मतिसृतिम् अशिषत् पश्चात् द्वादशानाम् यज्ञानाम् अनुकथनम् कृतम् इतः मौख्यम् ज्ञानयज्ञस्य सम्पादितम् यतः ज्ञानाग्निः वृजिननिचयम् नाशयति एव इति तूर्ये अभ्यधत्त ॥६॥

यात्मक अपरावर्त्य शान्ति यानी सायुज्यमुक्ति है इस तत्त्व को श्रीकृष्णचन्द्र ने गीता के द्वितीय अध्याय में उपदेश किया है ॥४॥

सर्वदा परिवर्तनशील इस जगत् में वेदतत्त्वों को जानने वाले लोग ज्ञाननिष्ठा तथा कर्मनिष्ठा यों दो निष्ठाएं हैं ऐसा कहते हैं। कोई भी मानव कुछ न कुछ किये विना एक क्षण भी शान्ति प्राप्त नहीं कर सकता है यानी सर्वदा कुछ न कुछ सोच विचार करता ही रहता है अतः विना कर्म शान्त होकर एक क्षण भी नहीं रह सकता है। अतः पुण्यशाली पुरुष को किसी भी प्रकार के फलकी इच्छा से रहित होकर वेदशास्त्र विहित समस्त कर्मों को भगवत् समर्पित करके कर्म की आवृत्ति यानी शास्त्र विहीत कर्मों को करते ही रहना चाहिये उनका त्याग नहीं क्योंकि वेद विहीत कर्मों के त्याग करने से प्रत्यवाय लगता है यह इस गीता के तृतीय अध्याय में कहा गया है ॥५॥

प्रसंगोपात्त कर्म की चर्चा में भगवान् ने अपने वैभव की कथा अर्जुन को कही उसके वाद नित्यकर्मों का यथार्थ रूप से प्रतिपादन किया गया हैं। अनन्तर कर्म तथा अकर्म के

ज्ञानाकारंविधत्तेश्रुतिविदितफलंकर्म सम्पच्यमानं
सन्यासस्तस्यनेष्टःसममतिरुदिताह्यात्मलब्धेरुपायः।
भोगानांदुःखदत्त्वाद्विरतिरतितरंपण्डितैस्तेभ्यइष्टा
स्वार्थानेतानवादीत् प्रणतसुरतरुःपञ्चमेवासुदेवः ॥७॥
योगाभ्यासस्यरीतिर्विरतिरतिशयासंसृतेर्मोहजाला
च्चातुर्विध्यंप्रतीतंसममतिरधिकोयोगिनांतत्रचोक्तः ।

श्रुतिविदितफलम् सम्पच्यमानम् कर्म ज्ञानाकारम् विधत्ते तस्य संन्यासः इष्टः न हि आत्म लब्धे उपायतरउदिता पण्डितैः तेभ्यः भागेभ्यः अतितराम् विरति इष्टा यतः भोगानाम् दुःखदत्त्वात् इति एतान् सु अर्थान् प्रणतसुरतरुः वासुदेवः पञ्चमे अवादीत् ॥७॥

योगाभ्यासस्य रीतिः मोहजालात् संसृतेः च अतिशया विरतिः योगिनाम्

विषय में विवेचन कर उनके स्वरूपों का प्रतिपादन किया गया है। उसके बाद कर्मों से संप्रवृत्त ज्ञान मार्ग का यथार्थ स्वरूप का निरूपण कर ज्ञान ही श्रेष्ठ है इसका सांगोपांग प्रतिपादन किया गया है। क्योंकि ज्ञान रूपी अग्नि ही वृजिननिचय यानी सर्व पापसमूहों को नियतरूप से नाश करती ही है इस प्रकार का उपदेश गीता के चौथे अध्याय में किया गया है ॥६॥

श्रुतियों में यानी वेद वेदांगादि में जिसका फल सर्वतोभाव से विदित है वह अच्छी तरह से परिपक्व कर्म ज्ञानाकार ज्ञान रूपता का धारण कर जाता है यानी वेदविहित कर्म ही ज्ञान रूप से परिणत हो जाता हैं वही मुक्ति का साधन बनता है अतः उस शास्त्र विहित कर्म का त्याग करना मुक्ति के इच्छा वालों को कैसे भी अच्छा नहीं है। आत्म प्राप्ति का उपाय सममति यानी साम्यबुद्धि ही शास्त्रों में समुपवर्णित है अन्य उपायों से आत्मा की उपलब्धि अशक्य है। पण्डित यानी सत् असत् विचार शील जीवों को ऐहिक भोगों से अत्यन्त वैराग्य करना चाहिये क्योंकि ऐहिक विषयभोग ही जीवों को अत्यन्त दुःख देने वाले हैं इस प्रकार के सर्व मानवोपयोगी अच्छे अर्थों को प्रणत कल्प तरु भगवान् वासुदेवने गीता के पांचवे अध्याय में कहा है।७।

श्रीकृष्णजी ने अर्जुन को योगाभ्यास की रीति प्रणाली किस स्थिति में कैसे योगसाधना करनी चाहिये तथा मोहजाल रूप संसार से अतिशय वैराग्यका स्वरूप और साधक योगियो

योगस्योत्कृष्टसिद्धिः परगतिफलिका श्रद्धया यः सयुक्तो
योगिष्वेतेषु चेड्यं भजति हरिमिति प्राह षष्ठे पदार्थान् ॥८॥

याथार्थ्यं स्वस्य चोक्तं जगति जनचयो मायया मोहमाप्त
स्तामेतां तर्तुकामैः खररिपुचरणे सुप्रपत्तिर्विधेया ।
सेवा देवान्तराणां परिमितफलदा नैव कार्या प्रपन्नै
ज्ञांनी श्रेष्ठः समेषामितिमतमवदत् सप्तमे श्रीमुकुन्दः ॥९॥

चातुर्विध्यम् प्रतीतम् तत्र च सममतिः अधिकः उक्तः योगस्य उत्कृष्टसिद्धिः परगतिफलिका इति च उक्तः एतेषु योगेषु यः श्रद्धया इड्यम् हरिम् भजति स युक्तः इति पदार्थान् षष्ठे प्राह ॥८॥

स्वस्य याथार्थ्यम् उक्तम् जगति जनचयः मायया मोहमाप्तः इति च उक्तम् ताम् एताम् तर्तुकामैः खरारिपुचरणे सुप्रपत्तिः विधेया प्रपन्नैः परिमितफलदा देवान्तराणाम् सेवा नैव कार्या समेषाम् श्रेष्ठः ज्ञानी इति मतम् श्रीमुकुन्दः सप्तमे अवदत्॥९॥

के चार प्रकार के भेद का निरूपण कर उन चार प्रकार के योगियों में भी सर्व समबुद्धिवाले योगीकी सर्वश्रेष्ठता का प्रतिपादन कर योग की उत्कृष्ट सिद्धि मोक्ष प्रदान करने वाली है इस विषय का प्रति पादन किया गया हैं। इन योगियो में जो अनन्य निष्ठासे सर्वजन समाराधनीय प्रपन्नजन ताप पापापहारक हरि श्रीरामजी का भजन करता है वह युक्त श्रेष्ठ है इन पदार्थों को छटे अध्याय में कहा है ॥८॥

श्रीमुकुन्द भगवान् ने गीता के इस सातवें अध्याय में अपने यथार्थ रूप का वर्णन किया है, और जगत में जनसमूह भगवान् की माया से मोह प्राप्त किया हुआ है इस बात का भी प्रतिपादन किया है सर्वजन विमोहन शील इस माया के मोहकता से तरने यानी छूटकारा पाने की इच्छा वालों को मायाधिपति खरारि—सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के श्रीचरण की सर्वतोभाव से यानी कायिक वाचिक तथा मानसिक प्रपत्ति स्वीकार कर लेनी चाहिये श्रीरामजी की शरणागति के बिना माया तरी नहीं जा सकती है। श्रीरामप्रपन्न मनुष्यो को परिमित सीमित यानि अल्प काल में क्षयशील फल को देनेवाले श्रीरामजी से अतिरिक्त अन्य देवताओं की सेवा नहीं करनी चाहिये। सभी अन्यजनो के अपेक्षा ज्ञानीजन श्रेष्ठ होता है इत्यादि शास्त्र मत को भी इसी अध्याय में व्यक्त किया है ॥९॥

प्रश्नाः पार्थस्य सप्त प्रतिवचनमथो वर्णनं चान्तिमस्य
ब्रह्मानुध्यानतोऽद्धा ह्यसुगतिसमये ब्रह्मभावं सदैति।
क्षेत्रज्ञस्याप्युपास्तौ प्रकृतिविरहिणः सद्गतिः सैव शुक्ला
हेतुर्नैवागतेः सा सृतिरिति भगवानष्टमे स्पष्टमाख्यत् ।१०॥
माहात्म्यं स्वस्यदिव्यं जगति भगवतो व्याप्तिरन्तः समस्मिन्
भक्त्याराध्यः परेशः सुमहितमनसां लक्षणं कार्यमेषाम् ।

पार्थस्य सप्त प्रश्नाः अथ प्रतिवचनम् अन्तिमस्य च वर्णनम् असुगति समये ब्रह्म अनुध्यानत अद्धा सदा ब्रह्मभावम् एति हि उपास्तौ प्रकृतिविरहिणः क्षेत्रज्ञस्य अपि सद्गतिः भवति सा एव शुक्ला गति कथ्यते सा सृतिः आगतेः हेतुः नैव भवति इति स्पष्टम् भगवान् अष्टमे आख्यत् ।१०।

देवदेवः स्वस्य दिव्यम् माहात्म्यम् समस्मिन् जगति भगवत अन्तः व्याप्ति सुमहितमनसाम् परेशः भक्त्या आराध्य एषाम् कार्यम् लक्षणाम् च कर्मिणाम् स्वर्ग-

पूर्व सातवें अध्यायगत अर्थों की स्पष्ट प्रतिपत्ति के लिये अर्जुन ने किम् तद् ब्रह्म आदि सात प्रश्न करने पर उनका उत्तर क्रमशः देकर नियतात्माओं के द्वारा आप कैसे जाने जाते हैं इस अन्तिम प्रश्न का विशेष वर्णन किया गया है। जीवों के प्राण प्रयाण के समय में ब्रह्म का ध्यान करने से सदा ब्रह्म भाव को प्राप्त कर जाता है। श्रीराम शरणापन्न होकर अनन्यनिष्ठा से उपासना सम्पादन करने पर प्रकृति से विरहितक्षेत्रज्ञ जीव की सद्गति निश्चयरूप से हो जाती है। यही शुक्ला—अर्चिरादि गति-मार्ग कही जाती है। यह गति आगमन यानी पुनः इस मृत्युलोक में आगमन का कारण नहीं बनती है अर्थात् अर्चिरादिमार्ग से भगवद् धाम दिव्यलोक साकेत में पहुंचे जीवों की फिर इस मृत्युलोक में आगमन नहीं होता है। इस बात को अतिस्पष्टतया भगावान् ने इस आठवें अध्याय में वर्णन किया है अर्चिरादि मार्ग के विषय में विशेष चर्चा महामहोपाध्याय जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रघुवराचार्यजी वेदान्तकेसरी प्रणीत गीता के अर्थचन्द्रिका टीका तथा उसकी मेरी हिन्दी टीका में की गई है अतः विशेषार्थि वहीं देखे ॥१०॥

देवदेव भगवान् श्रीकृष्णजी ने अपने दिव्य माहात्म्य के स्वरूप तथा समस्त संसार में भगवान् के अन्त व्याप्ति के स्वरूप और नियमित मनवाले समुपासक महानुभावों का परेश-सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी ही भक्तिभावना के साथ सर्वदा समाराधनीय हैं इस विषय को तथा ऐसे

आवृत्तिश्चात्र भूयोविलयमुपगते कर्मिणां स्वर्गलोगे
श्रीशोपास्तेः स्वरूपं ततमिति नवमे प्रादिशद् देवदेवः ॥११॥
व्याप्तं विश्वं समस्तं किल चरमचरं येन सर्वाधिपेना
त्रासीमैश्वर्यशाली विमलगुणनिधिर्यः स्वतन्त्रः परात्मा ।
यत्स्वायत्तस्वरूपस्थितिगतिरुदिता यद्विभूतिस्त्वनन्ता
सर्वात्मा सोऽयमेकः प्रभुरितिदशमे निश्चिकायादिदेवः ॥१२॥
पार्थश्चैशंदिदृक्षुर्हि वपुरतिततं चर्मचक्षुर्न योग्यं
तस्मै दत्वा तु दिव्यं स्मयभयजनकं दर्शयामास कृष्णः ।

लोके विलयमुपगते भूय अत्र आवृत्तिः श्रीशोपास्ते ततम् स्वरूपम् इति च नवमे प्रादिशत् ॥११॥

आदिदेवः येन सर्वाधिपेन अत्र किल समस्तम् चराचरम् विश्वम् व्याप्तम् यः असीमैश्वर्यशाली विमलगुणनिधिः स्वतन्त्र परमात्मा च अस्ति यत् स्वायत्तस्वरूपस्थितिगतिः उदिता यत् विभूतिः तु अनन्ता सन्ति सः अयम् सर्वात्मा प्रभुः एकः इति दशमे निश्चिकाय ॥१२॥

पार्थः अतिततम् ऐशम् वपुः दिदृक्षुः द्रष्टुम् हि चर्म चक्षुः तु न योग्यम् इति तस्मै दिव्यम् चक्षुः दत्वा कृष्णः स्मयभयजनकम् वपुः दर्शयामास देवस्य देहे

भगवदुपासकों के कार्य कलाप और लक्षण तथा कर्मवाले पुरुषों के स्वर्गादि लोकों के विनाश होजाने पर पुनः इस मर्त्यलोक में आगमन का वर्णन कर श्रीश-परमेश्वरकी उपासना के व्यापक स्वरूप को भी इस नवमें अध्याय में उपदेश किया है ॥११।

आदिदेव भगवान् श्रीकृष्णजी ने जिस सर्वाधिदेव सर्वेश्वर ब्रह्म से यह परिदृश्यमान समस्त चराचर विश्व परिनियत रूप से व्याप्त है जो अनन्त तथा असीम दिव्य ऐश्वर्य से युक्त निर्मल गुण समूहों का खजाना है और स्वतन्त्र तथा परमात्मा है । जिसके अधीन में स्वरूप स्थिति तथा गति कही गई है । तथा जिसकी विभूति अनन्त है ऐसा सर्वात्मा सर्व-समर्थ प्रभु एक ही है इस बात को इस दशवें अध्या में निश्चित किया है ।१२॥

अर्जुन ने अनन्त रूप भगवान् के अत्यन्त विस्तृत यानी विश्वरूप शरीर को देखने की इच्छा की पर उस विश्वरूप को देखने के लिए प्राकृत चर्मचक्षु योग्य यानी समर्थ नहीं हैं अतः अर्जुन को अपना दिव्यरूप के दर्शन में समर्थ दिव्य चक्षु देकर श्रीकृष्णजी ने विस्मय

मेघान् विद्युन्महीध्रान् क्षितिजलधियुतान् सूर्यचन्द्रादिदेवान्
दृष्ट्वा देवस्य देहे शरणमुपगतोऽवोचदेकादशेऽर्थान् ॥१३॥
श्रेष्ठोपायस्तु मुक्तेर्भगवति सुदृढा प्रीतिरेकैव शुद्धा
तत्राशक्तस्य कर्मण्यभिरुचिरुचिता ह्यात्मनिष्ठस्य पुंसः ।
आत्मोपास्तेः प्रकारा अतिरतिमदिशत् स्वस्य भक्ते परेशः
स्वार्थानेतानवादीच्छ्रितजनरतिकृद् द्वादशे च प्रपाठे ॥१४॥
क्षेत्रक्षेत्रज्ञरूपं प्रकृतिपुरुषयोर्भेद आत्मस्वरूप
ज्ञानोपायास्तथाऽत्र त्रिगुणपुरुषयो र्योगतो विश्वसृष्टिः ।

मेघान् विद्युन्महीध्रान् क्षितिजलधियुतान् सूर्यचन्द्रादिदेवान् दृष्ट्वा शरणम् उपगतः एतान् अर्थान् एकादशे अवोचत् ॥१३॥

मुक्तेः श्रेष्ठोपायः तु भगवति सुदृढा शुद्धा एका प्रीतिः एव तत्र अशक्तस्य आत्मनिष्ठस्य पुंसः हि कर्माणि अभिरुचिः उचिता आत्मोपास्तेः प्रकाराः स्वस्य भक्ते अतिरतिम् च अदिशत् श्रितजनरतिकृत् परेशः एतान् स्वार्थान् द्वादशे प्रपाठे अवादीत् ॥१४॥

क्षेत्रक्षेत्रज्ञरूपम् प्रकृतिपुरुषयोः भेदः आत्मस्वरूपम् तथा ज्ञानोपायाः त्रिगुण-

तथा भय को प्रदान करनेवाला अपना विश्वरूप को दिखलाया । देवके यानी भगवान् के शरीर में मेघों पृथिवी तथा समुद्रों से युक्त विद्युत तथा सूर्य और चन्द्रमा आदि देवों से व्यावृत विकरालस्वरूप को अवलोकन कर भयभीत होकर अर्जुन ने भगवान् की शरणागति स्वीकार की इत्यादि अर्थों को इस ग्यारहवें अध्याय में भगवान् ने वर्णन किया है ।१३॥

सायुज्य मुक्ति का सर्वश्रेष्ठ उपाय तो एकमात्र सर्वेश भगवान् में सुदृढ तथा विशुद्ध प्रेम ही है अन्य नहीं यदि इस भक्तियोग में अशक्त हो तो उस आत्मनिष्ठ पुरुष की कर्म में अभिरुचि होना उचित ही हैं । आत्मोपासना के विविध प्रकार और अनन्यनिष्ठावाले अपने भक्त में अपना अतिशयित प्रेम का उपदेश अपने शरण में आये जनों पर अतिशय स्नेह करनेवाले परेश श्रीकृष्णजी ने इन अति सुन्दर अर्थों उपायों को इस बारहवें अध्याय में वर्णन किया है ॥१४॥

क्षेत्र-शरीर तथा क्षेत्रज्ञ जीवात्माओं का वास्तविकस्वरूप और प्रकृति तथा पुरुष का परस्पर भेद तथैव आत्मा का स्वरूप और ज्ञान प्राप्त करने के उपाय तथा प्रकृति और पुरुष

कर्तृत्वेहेतुरेका प्रकृतिरथपुमान् भोक्तृभावे च हेतु
बन्धोच्छेदो विवेकात् त्रिसहितदशमे शौरिणोक्ता इमेऽर्थाः ॥१५॥
सूते विश्वं समस्तं प्रकृतिरनुपमा ब्रह्मस्वायत्तमूर्तिः
सत्वादीनां त्रयाणां प्रकृतिगुणतया देहिनो बन्धकत्वम् ।
लिङ्गं कार्यञ्च तेषां खलु मतिकृतिभिर्दर्शितं तत्कृतो यं
बन्धो भक्त्या प्रहेयोद्विगुणितः उदिताः सप्तकेऽर्थामुदैते ॥१६॥
संसारोऽश्वत्थवृक्षः श्रुतिविदितपदोऽव्यक्तमूलश्च तं वै
छित्वाऽसङ्गाख्यहेत्या प्रपदनमनिशं राघवेशे विधेयम् ।

पुरुषयोः योगतः विश्वसृष्टिः कर्तृत्वे एका प्रकृतिः हेतुः अथ पुमान् भोक्तृभावे च हेतुः विवेकात् बन्धोच्छेदः इति इमे अर्थाः अत्र त्रिसहितदशमे शौरिणा उक्ताः॥१५॥

ब्रह्मस्वायत्तमूर्तिः अनुपमाप्रकृतिः समस्तम् विश्वम् सूते प्रकृतिगुणतया सत्त्वादीनाम् त्रयाणाम् देहिनः बन्धकत्वम् ज्ञेयम् तेषाम् लिङ्गम् कार्यम् च मतिकृतिभिः दर्शितम् अयम् बन्धः तत्कृतभक्त्या खलु प्रहेय इति एते अर्था द्विगुणितः सप्तके मुदा उदिता ॥१६॥

अव्यक्तमूलः श्रुतिविदित पदः च संसारः अश्वत्थ वृक्षः अस्ति तम् वै अस-

के योगसे समस्त विश्व की सृष्टि और कर्तृत्व में केवल प्रकृति ही कारण है पर पुरुष-जीवात्मा कर्तृत्व तथा भोक्तृत्व दोनों में कारण है विवेक प्रकृति तथा पुरुष के तत्त्व ज्ञान से बन्धन का नाश होकर मुक्ति हो जाती है इन पदार्थों को इस तेरहवें अध्याय में भगवान् श्रीकृष्ण ने वर्णन किया है ॥१५॥

ब्रह्म के वसवर्ति मूर्तिवाली अनुपम विचित्र सामर्थ्यवाली प्रकृति समस्त विश्व को उत्पन्न करती है इसी प्रकृति के स्वगुण होने से सत्वगुण रजोगुण तथा तमोगुण ये तीनों ही प्राणियों के बन्धन के कारण हैं। उन गुणों का लक्षण तथा कार्य को मति तथा कार्यों के द्वारा दर्शाया गया है। संसार के जीवो का यह बन्धन उन्हीं तीनों द्वारा जनित है। वह बन्धन अनन्य निष्ठावाली भगवद् भक्ति से ही छूट सकता है अन्य साधन से नहीं इत्यादि पदार्थों का वर्णन चौदहवें अध्याय में हुआ है ॥१६॥

अव्यक्त मूलवाला श्रुति से विदित बोधित पद पादजड चराचर जगत का उद्गम स्थान

बद्धान्मुक्तात् परश्चोत्तमपुरुष इति ख्यात ईशः स्वतन्त्रो
भर्त्ता चास्म्येक एवावददिति दशमे पञ्चयुक्तेर्थजातम् ॥१७॥
दैवी सम्पज्जनानां भवति सुकृतिनां मुक्तये कर्मबन्धा
न्नित्यं बन्धाय लोके कुटिलमतिजुषामासुरी सा दुरन्ता।
कार्याकार्यव्यवस्थां दिशति हिततमं शास्त्रमेतस्य त्याग
श्चासुर्या मूलयुक्तं निरयफलमिमे षोडशे वर्णितार्थाः ॥१८॥
वेद्यं शास्त्रीयकर्मत्रिगुणपरवशं यज्ञदाने तपश्च
त्रैविध्यं तस्य वेद्यं सुकृतियुतनरैः सात्विकैः सात्विकं तैः।

ख्यहेत्या छित्वा अनिशम् राघवेशे प्रपदनम् विधेयम् बद्धात् मुक्तात् च परः उत्तमपुरुषः इति ख्यातः स्वतन्त्रः भर्ता एकः एव अस्मि इति अर्थ जातम् पञ्चमयुक्ते दशमे अवदत् ॥१७॥

लोके सुकृतिनाम् जनानाम् दैवी सम्पत् मुक्तये भवति आसुरी सम्पत् कुटिलमतिजुषाम् नित्यम् बन्धाय भवति सा च दुरन्ता भवति हिततमम् शास्त्रम् कार्याकार्यव्यवस्थाम् दिशति एतस्य त्यागः आसुर्याः मूलम् निरयफलम् च उक्तम् इति इमे अर्था षोडशे वर्णिताः ॥१८॥

वाला संसाररूपी अश्वत्थ-पीपल का वृक्ष है। उस सतत संसरणशील संसार स्वरूप वृक्ष को असंग-भगवदितर वैतृष्ण्यरूप यानी अनाशक्ति रूपी शस्त्र से काटकर अनिश सर्वदा सर्वेश्वर श्री रामचन्द्र जी की प्रपत्ति करनी चाहिये। बद्ध तथा मुक्त जीवों से पर उत्तम पुरुष इस नाम से सर्वत्र प्रसिद्ध सब जीवसमूहों का स्वतन्त्र रूप से भरण पोषण करनेवाला सर्वतन्त्र स्वतन्त्र एकमात्र ईश्वर मैं हूं इस प्रकार के तत्वों को पन्द्रहवे अध्याय में वर्णन किया गया है ॥१७॥

लोक में सत्कर्मवाले जनों के लिये दैवी सम्पत्तिमुक्ति के लिये होती है तथा आसुरी सम्पत्ति कुटिल मतिवालों के लिये सर्वदा बन्धन के लिये होती हैं। वह आसुरी सम्पत्ति दुरन्त अति कष्ट से अन्तः में नाश होनेवाली होती है जीवों के लिये हिततम तीनों काल या अवस्थाओं में अत्यन्त हित स्वरूप सर्वहित कारक शास्त्र कर्तव्य अकर्तव्य रूप व्यवस्थाओं का उपदेश करता है। ऐसे विश्वजन हित कारक सत् शास्त्र का त्याग आसुरी सम्पद् या आसुरी प्रवृत्ति का कारण तथा नरक रूप फलों का देने वाला होता है इस प्रकार का विवेचन इस सोलहवें अध्याय में हुआ है।१८।

ग्राह्यं नैवासुरं तत् खलु फलरहितं लक्षणं तस्य सम्यक्
　श्रीमत्कृष्णेन चोक्तं वरमिह दशमे सप्तयुक्ते प्रपाठे ॥१९॥
सन्यासस्त्यागरूपो जगति च मनुजैः सत्त्वमालम्बनीयं
　सीतानाथः परेशोमलगुणजलधिः दिव्यदेहोऽवतारी ।
सर्वज्ञः सर्वशक्तः कृतिचयफलदः कर्मणां संविधाता
　सायुज्यं तत् प्रपत्त्या भवति तनुभृतां प्रोक्तमन्त्येऽत्र चैतत् ॥२०॥

वेद्यम् यज्ञदाने तपः च शास्त्रीय कर्म त्रिगुणपरवशम् अस्ति सुकृतियुतनरैः तस्य त्रैविध्यम् वेद्यम् सात्विकैः वै सात्विकम् ग्राह्यम् नैवासुरम् तत् खलु फलरहितम् भवति इति तस्य च वरम् लक्षणम् सम्यक् इह सप्तयुक्ते दशमे प्रपाठे श्रीमत्कृष्णेन उक्तम् ॥१९॥

सन्यासः त्यागरूपः जगति मनुजैः सत्वम् आलम्बनीयम् परेशः अमलगुण-जलधिः दिव्यदेहः अवतारी सर्वज्ञः सर्वशक्तिः सीतानाथः कृतिचयफलदः कर्मणाम् संविधाता च अस्ति अत्र तनुभृताम् तत् प्रपत्त्या सायुज्यम् भवति इति एतद् सर्वम् अन्त्ये प्रोक्तम् ॥२०॥

वेद तथा स्मृति से कर्तव्यतया विहीत यज्ञ तथा दान और तपश्चर्या रूप शास्त्रीयकर्म सत्व रज तथा तम रूप तीन गुणों के अधीन हैं। पुण्यशाली जनों को सात्विकादि फल भी तीन प्रकार के ही जानना चाहिये, अतः सात्विक फल प्राप्ति के लिये सात्विक कर्म का ही ग्रहण करना चाहिये असुरकर्म करके आसुरी फल की प्राप्ति नहीं करना चाहिये क्योंकि वह आसुरी कर्म शास्त्र विहित न होने से किसी भी प्रकार के सारे फल से रहित होता है इसलिये ऐसे असत् कर्म का लक्षण सम्यक् रूप से इस सत्रहवें अध्याय में श्रीकृष्णचन्द्रजी ने निरूपण किया हैं ॥१९॥

संन्यास कृत सर्व कर्म फल त्याग स्वरूप है। जगत में सब मनुष्यों को सत्वाश्रय कार्यों का ही अवलम्बन करना चाहिये दूसरों का नहीं। सर्व जगत निदान भूत परमेश्वर सब निर्मल गुणों के समुद्र हैं दिव्य शरीर वाले तथा सम्पूर्ण अवतारों के अवतारी और सर्वज्ञ तथा सर्वशक्ति सम्पन्न श्रीसीतानाथजी सम्पन्न होने वाले समस्त कर्मों के याथार्थ फलों को प्रदान करने वाले तथा समस्त कर्मों को सम्पादन करने वाले हैं। अतः इस संसार में अनादि काल से प्रवहन शील शरीरधारी जीवों को सर्वेश्वर श्रीसीतारामजी की प्रपत्ति अन्य सर्व कर्म त्याग

श्रीगीतार्थसुधा चैषाऽनुभवानन्दनिर्मिता ।
जन्ममृत्युविनाशाय भूयान्मननशालिनाम्

एषा अनुभवानन्दनिर्मिता श्रीगीतार्थसुधा मननशालिनाम् भूयात् ॥२१॥

पूर्वक अनन्य शरणागति से ही सायुज्य मुक्ति प्राप्त होती हैं जो प्रप पुनः आवागमन से रहित कर देती है । इस प्रकार के सम्पूर्ण विषयों रूप से इस अन्त्य अठारहवें अध्याय में वर्णन किया गया हैं ॥२०॥

यह जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के प्रशिष्य जगद्गुरु शिष्य जगद्गुरु श्रीअनुभवानन्दाचार्यजी से निर्मित श्रीगीतार्थसुधा गीता अमृत मनन करने वाले सत्पुरुषों के जन्म तथा मृत्यु के विनाश के

इति जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठाधीश्वर

स्वामी रामेश्वरानन्दाचार्य

प्रणीता सान्वय लघुदीपिका टीका समाप्ता

श्रीगीता जयन्ती

मार्गशीर्ष शुक्ला ११ मंगलवार २०४१





## ꕤ सर्वशास्त्रमयी गीता ꕤ

[ ले० दर्शनकेशरी प वैदेहीकान्तशरण ]

श्रीमद्भगवद्गीता के प्रकरण में कहा गया है—'सर्वशास्त्रमयीगीता सर्वज्ञान प्रयोजिका ।' वैदिक सिद्धान्त में षट्शास्त्र प्रसिद्ध हैं । सर्वदर्शन कौमुदीकार ने भी उपसंहार रूप में लिखा है—'अतो वैदिकदर्शनम् योग सांख्य पूर्वोत्तर मीमांसा नैयायिक वैशेषिक भेदेन षोढाभिद्यते ।' इस प्रकार योग, सांख्य, पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा (वेदान्त), न्याय और वैशेषिक ये षट्शास्त्र प्रसिद्ध हैं । जिनमें 'प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम् । आश्रयः सर्वधर्माणां विद्युद्देशे प्रकीर्त्तिता ।' इस न्यायसूत्र वात्स्यायनभाष्य बचनानुसार न्यायदर्शन सभी दर्शनों का प्रकाशक एतावता प्रमुख है ।

'सर्वशास्त्रमयीगीता' कहने का तात्पर्य है कि वे उक्त सभी शास्त्रों का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता में है ।

### ꕤ न्यायशास्त्र ꕤ

न्यायदर्शन का मुख्य लक्ष्य (साध्य अथवा प्रयोजन) निःश्रेयस की प्राप्ति तथा उसका साधन (उपाय) तत्त्वज्ञान है । तत्त्वज्ञान द्वारा मिथ्याज्ञान का नाश करने पर निःश्रेयस अथवा अपवर्ग की प्राप्ति होती है । इस तत्त्वज्ञान के षोडश परिघटक कहे गये हैं । इन्हीं बातों का उल्लेख न्यायसूत्र के प्रथम दो सूत्रों में किया गया है—'प्रमाण प्रमेय संशय प्रयोजन दृष्टान्त सिद्धान्तावयव तर्क निर्णय वाद जल्प वितण्डा हेत्वाभास छल जाति निग्रह स्थानानां तत्त्वज्ञानान्निः श्रेयसाधिगमः । दुःख जन्म प्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदन्तरापायादपवर्गः । न्या. सू. १।१।१–२।' इन षोडश परिघटकों में अन्तिम सात परिघटक वाद जल्प वितण्डा हेत्वाभास छल जाति निग्रह स्थान' तत्त्वज्ञान के प्रकरण में गौण और मिथ्याज्ञान घटकरूप होने से न्याय सूत्रकार ने इन्हें प्रथम नव परिघटकों 'प्रमाण प्रमेय संशश प्रयोजन दृष्टान्त सिद्धान्त सिद्धान्तावयव तर्क निर्णय' जो तत्त्वज्ञान के प्रकर में उपयोगी हैं से सर्वथा भिन्न आह्निक में निरूपित किया है । प्रथम आह्निक में प्रतिपादित नव परिघटकों में भी 'अवयव दृष्टान्त सिद्धान्त संशय तर्क निर्णय प्रयोजकन' ये छः परिघटक प्रमाण के अन्तर्गत ही चले आते हैं । अतः न्याय शास्त्र का मुख्य परिघटक दो ही हैं—प्रमाण (प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि-न्या.सू. १।१।३) और प्रमेय 'आत्मशरीरेन्द्रियार्थबुद्धिः मनः प्रवृत्तिदोषप्रेत्यभावफलदुःखापवर्गास्तु प्रमेयम्—न्या.सू. १।१।९' यों तो 'प्रमाणस्य प्रमेयत्वं तुलाप्रामाण्यवत्—न्या.सू. २।१।१६' के अनुसार प्रमाण भी ज्ञान का विषय होने से प्रमेय कोटि

ों आजाते हैं। अतः न्यायशात्र का एक ही मुख्य परिघटक प्रमेय ही है। परन्तु प्रमाण ौर प्रमेय में भेद यह है कि प्रमाण प्रमेय कोटिमें आसकता है किन्तु प्रमेय प्रमाण कोटि में नहीं आता। दूसरे शब्दों में प्रमाण अधिक देशव्यापी होने से व्यापक और प्रमेय अल्पदेशव्यापी होने से व्याप्य है।

श्रीमद्भगवद्गीता के अनुशीलन से यह अति स्पष्ट है कि न्यायशास्त्रोक्त प्रमाण प्रमेयादि का पूर्ण निरूपण उसके अन्तर्गत है। इतना ही नहीं श्रीमद्भगद्गीता की प्रवृत्ति भी न्याय शास्त्रानुसार ही है। न्याय भाष्यकार वात्स्यायन के अनुसार प्रमाणों के द्वारा किसी विषय की परीक्षा करना न्याय है—'प्रमाणैरर्थं परीक्षणं न्यायः। न्याय सूत्र का परीक्षा अध्याय द्वितीय एवं तृतीय अध्याय है। इस परीक्षा का आरम्भ संशय से किया गया है—'समानानेकधर्माध्यवसायादन्यतरधर्माध्यवसायाद्वा न संशयः। विप्रतिपत्त्यव्यवस्थाध्यवसायाच्च। विप्रतिपत्तौ च सम्प्रतिपत्तेः। अव्यवस्थात्मनि व्यवस्थितत्वाच्चाव्यवस्थायाः। तथाऽत्यन्तसंशय स्तद्धर्मसातत्योपपत्तेः। यथोक्ताध्यवसायादेव तद्विशेषापेक्षात् संशये नासंशयोनात्यन्तसंशयो वा। यत्र संशयस्तत्रैवमुत्तरोत्तरप्रसङ्गः।२।१।१–७।' इन सात सूत्रो में सर्वप्रथम 'संशय' की ही परीक्षा की गयी है। क्योंकि दर्शन शास्त्र के अनुसार संशय से ही ज्ञान की उपलब्धि होती है—'संशयः प्रयोजनः भवति।' संशय के विना जिज्ञासा नहीं होती है और जिज्ञासा के बिना ज्ञान की उपलब्धि नहीं होती है। न्याय सूत्र भाष्यकार लिखते हैं—'नानुपलब्धे न निर्णीतार्थे न्यायः प्रवर्तते किं तर्हि संशयितेर्थे'। सर्वथा अज्ञात अथवा सर्वथा निर्णीत अर्थ में न्याय की प्रवृत्ति नहीं होती है केवल संशयित विषय में ही न्याय की प्रवृत्ति होती है। अतः 'सन्दिग्धसाध्यवान् पक्षः—त. सं.' 'संशय व्युदासस्तर्कः' तर्कः शङ्कावधिर्मतः—न्या. कु.' 'शङ्कोन्मेषकलङ्किभिः किमपरैस्तन्मेप्रमाणं शिव न्या. कु. आदि में सर्वत्र न्याय की प्रवृत्ति का कारण संशय को ही कहा गया है। न्यायसूत्र कार ने अनुमान परीक्षा का प्रकरण भी संशय से ही आरम्भ किया है—'साध्यत्वादवयविनि सन्देहः न्या. सू. २।१।२३।' इसी प्रकार शब्दानित्यवाद का परीक्षा प्रकरण—'विकारादेशोपदेशात् संशयः—न्या. सू. २।२।४०। बुद्ध्य नित्यता के परीक्षा प्रकरण—कर्माकाशसाधर्म्यात् संशयः न्या. सू. ३।२।१' बुद्धेः शरीरगुणव्यतिरेकप्रकरण 'द्रव्ये स्वगुणपरगुणोपलब्धेः संशयः—न्या.सू. ३।२।४६' का आरम्भ 'संशय' से ही किया है। ठीक इसी प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता शास्त्र की प्रवृत्ति भी 'संशय' से ही हुई है 'यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम् गी० २।७।।' श्रीमद्भगवद्गीता के मध्य में भी संशय की प्रवृत्ति है—'एतन्मे संशयं कृष्ण छेत्तुमर्हस्यशेषतः। त्वदन्यः संशयस्यास्य छेत्ता न ह्युपपद्यते ।। गी. ६।३९।।' एवं श्रीमद्भगवद्गीता का अन्त भी संशय निवारण में ही हुआ है—

'नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्ध्वा त्वत्प्रसादान्मयाच्युत ? । स्थितोऽस्मि गत सन्देहः करिष्ये वचनं तव । गी० १८।७३॥'

अतः पदार्थधर्मसंग्रह कार वैशेषिक भाष्य कर्ता प्रशस्तपादाचार्य के सिद्धान्त—'समान-विधित्वात्' दोनों में समानविधित्व एतावता अपार्थकत्व है। इसीप्रकार न्याय शास्त्र एवं श्रीमद्भग-वद्गीता इन दोनों ही का प्रयोजन निगमन फल वा तात्पर्य निःश्रेयस (मोक्ष) में ही है - 'तत्त्वज्ञानान्निश्रेयसाधिगमः—न्या. सू. १।१।१' एवं 'संन्यासः कर्मयोगश्च निः श्रयसकरावुभौ गी.५।२॥ अतः समान प्रयोजनत्वात् दोनों में शास्त्रैकता है। दोनों ही ज्ञान के द्वारा मिथ्याज्ञान के नाश से मुक्ति मानते हैं—दुःख जन्म प्रवृत्ति दोष मिथ्याज्ञोनानामुत्तरोत्तरापाये तदन्तरापायादपवर्गः—न्या. सू१।१।२। एवं 'ज्ञानेन तु तदज्ञानं येषां नाशितमात्मनः । ........ गच्छन्त्यपुनरावृत्ति ज्ञाननिर्धूनकल्मषाः ॥ गी० ५।१६ १७।' अतः दोनों ही में समानसाध-नत्व है। इसी प्रकार न्याय शास्त्र प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द ये चार प्रमाण मानते हैं, जिसमें दो प्रकार का प्रत्यक्ष लौकिक प्रत्यक्ष और अलौकिक प्रत्यक्ष मानते हैं और पुनः अलौकिक प्रत्यक्ष को तीन प्रकार का सामान्यलक्षण, ज्ञानलक्षण और योगज प्रत्यक्ष मानते हैं। श्रीमद्भगवद्गीता में भी लौकिक प्रत्यक्ष (तत्रापश्यत्स्थितान्पार्थः पितृनथ पितामहान् गी०१।२६) योगज प्रत्यक्ष (दृष्ट्वातु पाण्डवानीकं गी० १।२) ज्ञानलक्षण प्रत्यक्ष ) उत्क्रामन्तं स्थितं वापि भुञ्जानं वा गुणान्वितम् । विमूढा नानुपश्यन्ति पश्यन्ति ज्ञानचक्षुषः ।गी० १५।१०।), दिव्यप्रत्यक्ष (न तु मां शक्यसे द्रष्टुमनेनैव स्वचक्षुषा । दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम् ।गी० ११।८।) का निरूपण है। अनुमान प्रमाण का न्यायशास्त्रयों तो पांच अवयव मानते हैं प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनय निगमनान्यवयवाः न्या० सू० १।१।३२।' और इसके पूर्व जिज्ञासा, संशय, शक्यप्राप्ति, प्रयोजन और संशय व्युदास ये पांच और अवयव माने जाते थे। परन्तु गौतम ने इन्हें केवल ज्ञानप्राप्ति में सहायक माना है न कि अनुमान का अङ्ग (अवयव)। इसीप्रकार गौतमोक्त पञ्चावयवों में भी केवल तीन ही अवयवों '(प्रतिज्ञा-हेतु-उदाहरण' अथवा 'उदाहरण-उपनय निगमन') का प्रयोग ही आवश्यक माना जाने लगा क्योंकि अनुमान के लिये दो ही बातो की आवश्यकता होती है १ व्याप्ति और २ पक्षधर्मता। हेतु अथवा उपनय से पक्षधर्मता का ज्ञान होता है और उदाहरण से व्याप्ति का वात्स्यायन ने न्यायभाष्य 'आगमः प्रतिज्ञा। हेतुरनुमानम्, उदाहरण प्रत्यक्षम्। उपनयनमुपमानम्। सर्वेषामेकार्थ समवाय सामर्थ्य प्रदर्शनं निगमनमिति, सोऽय परमोन्याय इति।' लिखकर पाचो अवयवों चतुर्विध प्रमाण। (प्रत्यक्ष अनुमान-उपमान-शब्द) की व्यवस्था दिखलायी है। परन्तु स्वयं गौतम ने न्यायसूत्र में ही पांच अवयवों का प्रयोग

न कर दो या एक अवयव का भी प्रयोग किया है। स्वयं वात्स्यायन के उक्त वाक्य हेतुरनुमानम्, केवल हेतु ही अनुमान है। वैशेषिकसूत्रकार कणाद ने भी 'हेतुरपदेशो लिङ्गं प्रमाणं करणमित्यनर्थान्तरम् वै०सू० ९।२।४।' हेतु को ही प्रमाण या अनुमान कहा है। श्रीमद्भगवद्गीता में इस हेतु वाक्यों से अनुमान प्रमाण का अनेकों स्थानों में निरूपण है। कहीं तो प्रत्यक्ष हेतु की व्यवस्थापना है 'अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्मायमव्ययः। शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते। गी०१३।३१।' और कहीं निगमन के लेश से अप्रत्यक्ष रूप से 'अन्तवन्त इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः। अनाशिनोऽप्रमेयस्य तस्माद्युध्यस्व भारत।२।१८।' इत्यादि।' इसी हेतु एवं निगमन से प्रतिज्ञा, उदाहरण, उपनयन प्रभृति अन्य अवयवों का ज्ञान स्वतः हो जाता है। न्यायशास्त्र शब्द प्रमाण को मानता है और इसे लौकिक वैदिक भेद से दो प्रकार का मानना है 'वाक्यं द्विविधम् वैदिकं लौकिकं च। वैदिकमीश्वरोक्तत्वात्सर्वमेवप्रमाणम्। लौकिकं त्वाप्रोक्तं प्रमाणम्। अन्यदप्रमाणम्। त०सं०।' गौतम ने भी 'आप्तोपदेशः शब्दः। सद्विविधो दृष्टादृष्टार्थत्वात् न्या०सू० १।१। ५-६', मन्त्रायुर्वेद प्रामाण्यवच्च तत्प्रामाण्यमाप्तप्रामाण्यात् न्या० सू० २।१।६९' लिखा है। श्रीमद्भगवद्गीता में भी वेदशास्त्र को सर्वोपरि प्रमाण माना गया है 'यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः। न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्। तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ। ज्ञात्वाशास्त्र विधानोक्तं कर्मकर्तुमिहार्हसि। गी० १६।२३-२४। उसके पश्चात् आप्त पुरुष को प्रमाण माना गया है 'यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः। स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते।।गी.३।२१।।' अन्यद् को अप्रमाण माना है—'असत्यमप्रतिष्ठं ते जगदाहुरनीश्वरम्। अपरस्परसंभूतं किमन्यत्कामहेतुकम् ।।गी. १६।८।। इत्यादि। यत्तु कृत्स्नवदेकस्मिन् कार्ये सक्तमहैतुमम्। अतत्त्वार्थवदल्पं च तत्तामसमुदाहृतम्। गी. १८।२२।।' इस प्रकार शब्द प्रमाण के सम्बन्ध में भी दोनों शास्त्रों में समान व्यपदेश है। अतः प्रमाण के विषय में न्यायशास्त्र और गीताशास्त्र के निरूपणों में समानता है। प्रमाण के पश्चात् प्रमेय पर विचार करने पर भी न्यायशास्त्र का प्रमेय गीताशास्त्र में गतार्थ होजाता है। न्याय दर्शन ने द्वादश प्रमेयों को गिनाया है। जिसमें आत्मा, शरीर, इन्द्रिय अर्थ, बुद्धि और मन—इन प्रथम छः प्रमेयों का निरूपण तत्त्वत्रयज्ञान तथा आत्मा का शरीर, इन्द्रिय अर्थ बुद्धि और मन से पार्थक्य निरूपण के लिए कहा है। श्रीमद्भगवद्गीता में भी—'इन्द्रियाणि पराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः। मनसस्तु परा बुद्धिर्यो बुद्धेः परतस्तु सः ।। ३।४२।।' में आत्मा का इनसे व्यतिरिक्त प्रतिपादित किया है। इस प्रकार न्यायदर्शन का शरीरात्मवाद का खण्डन (न्या.सू. ३।१।४–६) इन्द्रियात्मवाद का खण्डन (न्या.सू. ३।१।१२–१४) मनसात्मवाद का खण्डन (न्या.सू. ३।१।१६–१७) और

बुद्ध्यात्मवाद का खण्डन (न्या.सू. ३।२। १८-४१) का विषय उक्त भगवद्गीता श्लोक में है। पुनः—'देहिनोऽस्मिन् यथा देहे कौमारं यौवनं जरा। तथा देहान्तरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति ॥गी. २।१३। 'अन्तवन्त इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः। अनाशिनोऽप्रमेयस्य तस्माद्युध्य-स्वभारत।गी० २।१८। देही नित्यमबध्योऽयं देहे सर्वस्य भारत। तस्मात्सर्वाणि भूतानि न त्वं शोचितुमर्हसि। गी. १८-२०।' में आत्मा का शरीर से पार्थक्य सिद्ध कर शरीरात्मवाद का खण्डन किया गया है। जिस प्रकार न्याय दर्शन आत्मा के विषय में—"ज्ञानाधिकरण-मात्मा। स द्विविधः जीवात्मापरमात्मा च तत्रेश्वरः सर्वज्ञः परत्मा एक एव। जीवस्तु प्रति शरीरं भिन्नो विभुर्नित्यश्च। त. सं.।' श्रीमद्भगवद्गीता भी 'द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च।क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते। उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाधृतः। यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः गी.१५।१६-१७॥ न्यायशास्त्र के शेष छः प्रमेय 'प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख, अपवर्ग' उक्त आत्मा की मुक्ति (अपवर्गप्राप्ति) के क्रिया के विषय क्रम हैं जिनके सम्बन्ध में न्याय सूत्र के आरम्भ में ही लिखा गया है "दुःख जन्म प्रवृत्ति दोष मिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदन्तरापायादपवर्गः न्या. सू. १।१।२।" श्रीमद्भगवद्गीता में भी प्रवृत्ति (गी. ४।२०,११।३१।३२।१४।१२,१३, २२। १५।४।१६।७।१०।८ १८।३०।४६) दोष (गी. २ ७।५।१९ १३।८।१५।१५, १८।३।१८) प्रेत्यभाव (पुनर्जन्म) (गी. १७।२८।२।२७, ४३।५।१४।४।५।१९, ६।४५, ८।१५' १६।१३।८।२१।१४।२०।१६।२०) फल (गी. २।४३।४७।४९।५१।४।१४।५।४।१२।१४।७।२३, १।२८।१२।११, १२।११।१२।१७।२१ २५ १८।२।६, ९।११।१२।२७,२३,३४,१४।१६,४।२०।८।२०) दुःख (गी. २।१४।१५।३६, १८,५६।६५।५।६।२२।६।२२।२३।३२। ८।१५।१०।४।१२।५।१३, १८।१३।६।८।१४।२०।२४। १५।५।१७।९।१८।८।६।७।१७।१४ १६।१३।२०।७।१-) अपवर्ग (गी. ) का निरूपण है। इस प्रकार न्याय शास्त्र का सम्पूर्ण प्रमाण और प्रमेय प्रकरण श्रीमद्भगवद्गीता के अन्तर्गत है। इनके साधक उपक्रम वा आधार रूप 'संशय' एवं उपसंहार रूप निर्णय तथा इनके आभ्यन्तर परिघटक प्रयोजन दृष्टान्त सिद्धान्त अवयव और तर्क का भी निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता में है। 'संशय' के विषय में उपर लिखा जाचुका है। निर्णय का लक्षण 'विमृश्य पक्ष प्रतिपक्षाभ्या-मर्थावधारणं निर्णयः न्या. सू. १।१।४१, निर्णयो निश्चयः स च प्रमाणम् त. सं. दी०। श्रीमद्भगवद्गीता में व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन। बहुशाखा ह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यव-सायिनाम्।२।४४। श्रुति विप्रतिपन्ना ते यदा स्थास्यति निश्चला। समाधावचला बुद्धिस्तदा योगमवाप्स्यसि।२।५३। आदि में निश्चयात्मिका बुद्धि का निर्देश है एवं 'निश्चितं ब्रूहि तन्मे गी. २।७ में उपक्रम तथा आग्रह है तथा गीता २।१२-२० में 'न जायते म्रियते वा

कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः' इस पक्ष के स्पर्श (विचार) के पश्चात् गी. २।२६-२८ में 'अथ चैनं नित्यं जातं नित्यं वा मन्यसे मृतम्। तथापि त्वं महाबाहो नैवं शोचितुमर्हसि। इत्यादि इस प्रति पक्ष का भी विचार कर दोनों का निश्चय (निर्णय) किया गया है जो गौतमोक्त सूत्र लक्षण विमृश्य पक्ष प्रतिपक्षाभ्यामर्थावधारणं निर्णयः का अक्षरसः क्रियात्मक रूप है। यह परस्पर दो विपरीत पक्ष प्रतिपक्ष रूप द्विविधा का सुन्दर समाधान रूप भी है। इस प्रकार न्याय शास्त्र का आरम्भ (प्रवृत्ति) संशय से होकर इसका समापन (इति) निर्णय में होता है जो श्री मद्भगवद्गीता में भलिभांति निरूपित है। अब इसके आवान्तर परिविटक सिद्धान्त को लें। प्रामाणिकतया स्वीकृत विषय का नाम सिद्धान्त है 'प्रमाणिकत्वेनाभ्युपगमाऽर्थः सिद्धान्तः त. सं. दी-। यह सर्वतन्त्र प्रतितन्त्र अधिकरण और अभ्युपगम भेद से चार प्रकार का होता है। सर्वतन्त्राविरुद्ध स्तन्त्रोऽधिकृतोऽर्थः सर्वतन्त्र सिद्धान्तः न्या.सू. १।१।२८' इसका दृष्टान्त श्रीमद्भगवद्गीता में 'इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याधिष्ठान मुच्यते गी. ३।४० है सभी दर्शन काम का अधिष्ठान इन्द्रिय मन बुद्धि को मानते हैं। समानतन्त्र सिद्धः परतन्त्रासिद्धः प्रतितन्त्र सिद्धान्तः न्या. सू. १।१।२९। इसका दृष्टान्त श्रीमद्भगवद्गीता का 'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः गी. २।१६' है इसे कुछ दर्शन मानते हैं और कुछ नास्तिक दर्शन नहीं मानते हैं। 'यत्सिद्धावन्यप्रकरणसिद्धिः सोऽधिकरणसिद्धान्तः न्या. सू. १।१।३०। इसका दृष्टान्त 'अनेक जन्म संसिद्धिस्ततो याति परां गतिम् गी. ६।४५' है। यहाँ आत्मा का अनेक जन्म मानने से उसकी शरीर से पार्थक्य और नित्यता सिद्ध हो जाती है। अपरीक्षिताभ्युपगमात्तद्विशेषपरीक्षणं अभ्युपगमसिद्धान्तः न्या. सू. १।१।३१ का दृष्टान्त श्रीमद्भगवद्गीता का 'अथ चैनं नित्य जात नित्यं वा अन्यसे मृतम् गी- २।२६ है। इसमें थोडी देर के लिये विचार के लिये आत्मा को उत्पन्न शील और विनाशी मानलिया गया है। अतः न्यायशास्त्र का सम्पूर्ण सिद्धान्त प्रकरण श्रीमत्भगवद्गीता के अन्तर्गत निरूपित है। न्यायशास्त्र के अवयव प्रकरण का 'निगमन' का 'तस्मात्' शब्द के द्वारा गीता २।१८, २५।२७।३०।३७।५० ६।८।३।१५।१९।४१।४।४२।५। १९।४। १५।६।४६।८।७।२०।२७।११।३३।४४।१६।२१।२४।१७।२४।१८।६५।१।३७। में निरूपण है। हेतु का त्वात् पद के द्वारा गीता १३।३१ आदि में दृष्टान्त का 'यथा तथा' पद द्वारा गीता १३।३२-३३ आदि में निरूपण है। इसी प्रकार प्रतिज्ञा और उपनय का भी अनेक स्थानों पर निरूपण है। प्रयोजन (यमर्थमाधिकृत्य प्रवर्तते तत् प्रयोजनम् न्या. सू. १।१।२४ तथा 'पदार्थ तत्त्वज्ञानस्य परमं प्रयोजनं मोक्षः त. सं. दी-) यह न्यायशास्त्र का प्रयोजन श्रीमद्भगवद्गीता का भी है श्रद्धावाननसूयश्च शृणुयादपि यो नरः। सोऽपि मुक्तः शुभांल्लोकान्प्राप्नुयात्पुण्यकर्मणाम्। गी० १८।७१। न्याय शास्त्र का मूल जिज्ञासा है दशावयवानेके नैयायिक

वाक्ये सञ्चक्षेत जिज्ञासा संशये शक्यप्राप्तिः प्रयोजन सशयव्युदास इति । तत्राप्रतीयमानेऽर्थेप्रत्य-यार्थस्य प्रवर्तिका जिज्ञासा अप्रतीयमानमर्थं कस्माज्जिज्ञासते ? तं तत्त्वतो ज्ञानं हास्यामि वोपा-दास्य उपेक्षिष्ये वेति ता एता हानोपानोपेक्षा बुद्धयस्तत्त्वज्ञानस्यार्थस्तदर्थमयं जिज्ञासते । सा खल्वि-यमसाधनमर्थस्येति । वा.भा.।' जिस वस्तु का तत्त्वज्ञान नहीं है उसका तत्त्व ज्ञात करने की इच्छा को जिज्ञासा कहते हैं ' ज्ञातुमिच्छा जिज्ञासा' । श्रीमद्भगवद्गीता का मूल भी जिज्ञासा ही है 'पृच्छामि त्वां धर्म सम्मूढ चेताः । यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे शिष्यस्तेऽहं शाधिमां त्वां प्रपन्नम् ।२।७ व्यामिश्रेणेव वाक्येन बुद्धिं मोहयसीव मे । तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽह-माप्नुयाम् ।३।२।। संन्यासं कर्मणां कृष्ण पुनर्योगं च शंससि । यच्छ्रेय एतयोरेकं तन्मे ब्रूहि सुनिश्चितम् । ५।१। किं तद् ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्म पुरुषोत्तम ? । अधिभूतं च किं प्रोक्त-मधिदैवं किमुच्यते । 'अधियज्ञः कथं कोऽत्र देहेऽस्मिन्मधुसूदन । प्रयाणकाले च कथं ज्ञेयोऽसि नियतात्मभिः ।।८।१-२। संन्यासस्य महाबाहो तत्त्वमिच्छामि वेदितुम । त्यागस्य च हृषिकेश पृथक्केशिनिषूदन ।१८।१।' सम्पूर्ण गीता में आदि मध्य और अन्त में जिज्ञासा जिज्ञासा ही है । इसके अतिरिक्त श्रीमद्भगवद्गीता में जिज्ञासा की महत्ता का प्रतिपादन भी है 'जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ।६।४४। चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन । आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ।।७।१६।।' अतः न्यायशास्त्र का पूर्ण निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता में होने से गीता न्यायशास्त्रमयी है ।

## ॐ वैशेषिक शास्त्र ॐ

वैशेषिक शास्त्र का मूल है-'अथातो धर्म व्याख्यास्यामः। यतोऽभ्युदयनिश्रेयससिद्धिः स धर्मः । तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् । धर्म विशेष प्रसूताद् द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेष समवायानां पदार्थानां साधर्म्य वैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम् । वै. सू. १।१।१-४ ।' इसी चतुःसूत्री में सम्पूर्ण वैशेषिक दर्शन गर्भित है । न्यायशास्त्र के समान ही वैशेषिक शास्त्र का भी लक्ष्य वा प्रयोजन मोक्ष ही है तथा इसका साधन तत्त्वज्ञान ही है । जो पूर्णरूपेण श्रीमद्भगवद्गीता में प्रतिपादित है-ऐसा न्यायशास्त्र के प्रकरण में ऊपर सिद्ध किया जा चुका है । जिन तत्त्वों को न्याय दर्शन प्रमाण प्रमेय आदि शब्दों में निरूपित किये हैं उन्हें ही वैशेशिक द्रव्यगुण कर्म सामान्य विशेष समवाय शब्दों में । वैशेषिक के 'पृथिव्यापस्तेजो वायुराकाशं कालोदिगात्मा मन इति द्रव्याणि-वै.सू.१।१।५।' का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता के 'भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनोबुद्धिरेव च । अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा । अपरेय-मितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् । जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत ।७।४-५।' महाभूतान्यहंकारो बुद्धिरव्यक्तमेव च । इन्द्रियाणि दशैकं च पञ्चेन्द्रिय गोचराः । इच्छा

द्वेषः सुखं दुःखं संघातश्चेतना धृतिः । एतत् क्षेत्रं समासेन सविकारमुदाहृतम् ।१३।५-६।' श्लोकों में है तथा वैशेषिक के गुणों का निरूपण भी रसोऽहमप्सु, शब्दः खे, गन्धः पृथिव्यां, तेजश्चास्मि विभावसौ, बुद्धिर्बुद्धि मतामास्मि–गी. ७।८-१०' आदि श्लोकों में है । आम्नाय प्रमाण का वैशेषिक शास्त्र का आग्रह श्रीमद्भगवद्गीता के ' वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्योवेदान्त-कृद्वेदविदेव चाहम् । १५।१५। ॐतत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविध स्मृतः । ब्राह्मणास्तेन वेदाश्च यज्ञाश्चविहिता पुरा ।१७।२३।' एवं गी. १६।२३—२४' आदि श्लोकों में है। वैशेषिक शास्त्र के—'कारणाऽभावात्कार्याभावः न तु कार्याभावात्काणाभावः वै.सू. १।२।१-२।' कारणं गुणपूर्वकः कार्यगुणो दृष्टः वै.सू. २।१।२४' का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता के—'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः । उभयोरपि दृष्टोऽन्तस्त्वनयोस्तत्वदर्शिभिः ।२।१६।' में है। वैशेषिक शास्त्र के—तद्दुष्टभोजने न विद्यते । दुष्टं हिंसायाम् । तस्य समभिव्याहारतोदोषः । तद्दुष्टे न विद्यते । वै.सू. ६।१।६—९) यदिष्टरूप रस गन्ध स्पर्शं प्रोक्षितमभ्युक्षितञ्च तच्छुचिः । अशुचीति शुचिप्रतिषेधः । अर्थान्तरञ्च । अयतस्य शुचि भोजनादभ्युदयो न विद्यते नियमाभावात् । वै. ६।२।५-८।' का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता के—'यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत् । उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ।।१७।१०।' आदि में है । वैशेषिक शास्त्र न्याय शास्त्र का शास्त्र है। अतः न्याय शास्त्र के समान ही सम्पूर्ण वैशेषिक शास्त्र का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता के अन्तर्गत है जो विस्तार भय से यहाँ नहीं लिखी गयी है। इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता वैशेषिक शास्त्रमयी है ।

## ॐ मीमांसा शास्त्र ॐ

'अथातो धर्म जिज्ञासा । चोदना लक्षणोऽर्थोधर्मः । मी. सू. १।१।१-२।' इन्हीं दो सूत्रों में मीमांसा शात्र गर्भित है । सम्पूर्ण मीमांसा शास्त्र का विषय धर्म है जो कर्मरूप है और श्रीमद्भगवद्गीता का श्रीगणेश ही धर्मक्षेत्रे कुरु क्षेत्रे गी, १।१' से हुआ है, इसी प्रकार इसका उपसंहार भी 'अध्येष्यते च य इमं धर्म्यं संवादमावयोः । ज्ञानयज्ञेन तेनाहमिष्टः स्या-मिति मे मतिः ।।१८।७०।' श्लोक में हुआ है। सम्पूर्ण श्रीमद्भगवद्गीता में धर्म का ही निरूपण है । वर्णधर्म, यज्ञकर्म आदि धर्मनिरूपण गीता में भरपूर है। 'जिज्ञासा' के सम्बन्ध में श्रीमद्भगवद्गीता में पूर्ण प्रतिपादन है ऐसा न्यायशास्त्र के प्रकरण में निरूपित किया जा चुका है। वेद प्रमाण का निरूपण भी गीता में है इसका भी निरूपण न्याय एवं वैशेषिक प्रकरण में किया जा चुका है । अतः मींमांसाशास्त्र भी श्रीमद्भगवद्गीता में गर्भित है और श्रीमद्भगद्गीता मीमांसा शास्त्र मयी है ।

## ॥ वेदान्तशास्त्र ॥

'अथातो ब्रह्म जिज्ञासा। जन्माद्यस्य यतः। शास्त्रयोनित्वात्। तत्तु समन्वयात्। ब्र, सू, १।१।१-४।' इन्हीं चार सूत्रों में वेदान्त शास्त्र गर्भित हैं।

वेदान्त शास्त्र का उद्गमबिन्दु 'जिज्ञासा' का निरूपण तो न्यायशास्त्र के प्रकरण में उपर किया ही जा चुका है। वेदान्त शास्त्रका मूल और मुख्य प्रतिपाद्य विषय 'ब्रह्म' का पूर्ण निरूपण गीता में है। श्रीमद्भगवद्गीता वेदान्तशास्त्र ही है और यह 'वेदान्तो नाम उपनिषद्' का सार रूप (सर्वोपनिषदोगावो दोग्धा गोपालनन्दनः। पार्थो वत्स सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्) है। अतः श्रीमद्भगवद्गीता वेदान्तशास्त्र मयी ही नहीं प्रत्युत साक्षात् वेदान्तशास्त्र ही है।

## ॥ योगशास्त्र ॥

'अथ योगानुशासनम्। योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः। तदा द्रष्टु स्वरूपेऽवस्थानम्। यो, सू. १।१--३।' इन्हीं तीन सूत्रों में योगशास्त्र गर्भित है और ये सभी तत्त्व श्रीमद्भगवद्गीता में पूर्ण हैं। 'यतोयतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम्। ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ।६।२६।' में चित्तवृत्ति के निरोध का निरूपण है। इसका साधन योगसूत्र में बतलाया गया है—अभ्यास वैराग्याभ्यां तन्निरोधः यो· सू. १।१२' और ठीक यही बात श्रीमद्भगवद्गीता में भी निरूपित है 'अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते। गी-६।३५।' योगशास्त्र के उपरोक्त सूत्र-तदाद्रष्टुः स्वरूपे ऽवस्थानम्' का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता के-'यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते। निःस्पृहः सर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा-गी-६।१८।' श्रीमद्भगवद् गीता योग शास्त्र मयी ही नहीं है प्रत्युत साक्षात् योगशास्त्र रूपा है। ऐसा श्रीमद्भगवद्गीता के प्रत्येक अध्यायों के अन्त में स्पष्ट अक्षरों में लिखा है 'ॐ तत्सदिति श्रीमद्भगवद्गीतासुपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे....।' श्रीमद्भगवद्गीता का अन्तिम श्लोक भी 'यत्र योगेश्वरः कृष्णो का उद्घोष करता है। योग सूत्र के समाधिपाद के 'ईश्वर प्रणिधानाद्वा' 'तज्जपस्तदर्थभावनम्' आदि का निरूपण भी श्रीमद्भगद्गीता के 'यज्ञानां जप यज्ञोऽस्मि १०।२५।' 'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया। तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत। तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम। गी, १८। ६१-६२।' अतः गीता योगशास्त्रमयी है।

## ॥ सांख्य शास्त्र ॥

प्रकृति पुरुष का निरूपण एवं ज्ञान साधना ही सांख्यशास्त्र का मूल है। श्रीमद्भगवद्गीता का सम्पूर्ण द्वितीय अध्याय 'सांख्ययोगो नाम अध्याय' से संज्ञित है। पुनः 'सांख्य

योगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः' के अनुसार सांख्य और योग में कोई भेद नहीं है। सांख्य तत्त्व विवेचक शास्त्र है और योग उसका साधक शास्त्र है। 'दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः। तद्विपरीतः श्रेयान् व्यक्ताव्यक्तज्ञ विज्ञानात्। सां० का० २।' में व्यक्ताव्यक्तज्ञान से मोक्ष का उपदेश है। श्रीमद्भगवद्गीता में 'यत्तु कामेप्सुना कर्म साहंकारेण वा पुनः। क्रियते बहुलायासं तद्राजसमुदाहृतम्। अनुबन्धं क्षयं हिंसामनवेक्ष्य च पौरुषम्। मोहादारभ्यते कर्म यत्तत्तामसमुच्यते।१८।२४-२५ से उक्त अविशुद्धि क्षयातिशय युक्तः' दोषवाले कर्मों (यज्ञों) का राजस एवं तामस कर्मों के अन्तर्गत बतलाकर उस सांख्य मत का समर्थन करते हुये 'नियतं सङ्गरहितमरागद्वेषतः कृतम्। अफलप्रेप्सुना कर्म यत्तत्सात्त्विकमुच्यते।१८।२३।' नित्य कर्म को अबाधित रक्खा गया है। श्रीमद्भगवद्गीता में भी व्यक्त अव्यक्त का निरूपण है 'अव्यक्तोऽयमचिन्त्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते। २।२५। अव्यक्तादीनि भूतानि व्यक्तमध्यानि भारत। अव्यक्तनिधनान्येव तत्र का परिदेवना। २।२८।' अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे। रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके'८।१८' परस्तस्मात्तु भावोऽन्योऽव्यक्तोऽव्यक्तात्सनातनः। यः स सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु न विनश्यति। ८।२० अव्यक्तोऽक्षर इत्युक्तस्तमाहुः परमांगतिम्। य प्राप्य न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम।८।२१। एवं सतत युक्ता ये भक्तास्त्वां पर्युपासते। ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः' १२।१' ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते। सर्वत्र गमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम्। संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः। ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः। क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्त चेतसाम्। अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते। १२।३-५। मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना। मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः। ९।४। अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः। परंभावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम्।७।२४।' अतः सांख्य प्रतिपादित व्यक्ताव्यक्त का सुन्दरतम निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता में होने से श्रीमद्भगवद्गीता सांख्यमयी है।

इस प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता सर्व(षट्)शास्त्रमयी है सर्वज्ञान प्रयोजिका है।

श्रीराम जय राम जय जय राम

ॐ हरिः ओ३म् तत्सत् ॐ





# 卐 श्रीमद्भगवद्गीता का आनन्दभाष्य 卐

कुछ लोगों का कथन है कि श्रीरामानुजाचार्यजी एवं श्रीरामानन्दाचार्यजी दोनों का ही दार्शनिक वेदान्त सिद्धान्त एक ही विशिष्टाद्वैतवाद है अतः दोनों के भाष्यों में केवल नारायण और श्रीराम के परत्व को छोडकर कोई भेद नहीं है। श्रीरामानुजभाष्य के नारायण के स्थान पर श्रीराम को बैठाकर श्रीरामानन्दभाष्य गढ लिया गया है और श्रीरामानुजभाष्य की छाया ही श्रीरामानन्दभाष्य है ।

परन्तु उनलोगों की यह अपठित भ्रान्तवार्ता सर्वथा अनादरणीय है। जिस प्रकार श्रीकण्ठाचार्य ( शैवभाष्य) के शैवविशिष्टाद्वैतवाद और श्रीपति (श्रीकरभाष्य) के 'वीरशैव विशिष्टाद्वैतवाद' में दोनों को एक ही वेदान्त सिद्धान्तवादी 'विशिष्टाद्वैतवादी' होने पर भी दोनों में परत्व स्वरूप के अतिरिक्त सिद्धान्त और व्यवहारों में भी पारस्परिक बहुत अन्तर और सर्वथा पार्थक्य है, तथा इन दोनों विशिष्टाद्वैतवादों का पुनः श्रीरामानुज (श्रीभाष्य) के विशिष्टाद्वैतवाद के साथ पारस्परिक पार्थक्य और भेद है, उसी प्रकार श्रीरामानुज (श्रीभाष्य) के विशिष्टाद्वैत एवं श्रीरामानन्द (आनन्दभाष्य) के विशिष्टाद्वैत में भी पारस्परिक भेद है जो दोनो भाष्यों के सूक्ष्म अध्ययन से स्पष्ट है । श्रीरामानन्दभाष्य में श्रीनारायण के स्थान में श्रीराम को बैठा नहीं दिया गया है, प्रत्युत श्रीरामपरत्व विषयक श्रुति वाक्यों के अधिकरण पर श्रीबोधायन प्रभृति पूर्वाचार्यों की पद्धति से श्रीराम के परत्व की स्थापना की गयी है। इस भाष्य में श्रीरामानुजभाष्य का न तो खण्डन किया गया है और न अनुकरण। यह भाष्य श्रीरामानुजभाष्य से सर्वथा स्वतन्त्र अति उत्कृष्ट एवं स्वमतानुकूल प्रमाणिक भाष्य है। दोनों आचार्यों में काफी अन्तर और वैमत्य भी है जिसका दर्शन दोनों के तुलनात्मक अध्ययन से होता है–

(१) श्रीमद्भगवद्गीता २।१० के श्रीरामानुजभाष्य- 'न त्वेवाहं जातु नासम (गी.२।१०)' इत्यारम्य 'अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः (१८।६६)' इत्येतदन्तम् उवाच इत्यर्थः।' से स्पष्ट है कि स्वामी श्रीरामानुजाचार्यजी श्रीमद्भगवद्गीता का आरम्भ वा उपक्रम वस्तुतः 'अशोच्यानन्वशोचस्त्वं (गी० २।११) भगवद्वाक्य से अथवा 'नत्वेवाहं जातुनासन्' (गी. २।१० से मानकर उपसंहार 'अहंत्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः (गी.१८।६६) मानते हैं और इसीलिये उन्होंने श्रीमद्भगवद्गीता के प्रथम अध्याय और द्वितीय अध्याय के इसके पूर्व के श्लोको का स्पर्श नहीं किया है और भाष्य नहीं लिखा है। परन्तु इसके प्रतिकूल ज.गु. श्री रामानन्दाचार्यजी श्रीमद्भगवद्गीता का आरम्भ और उपक्रम 'धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे०' (गी. १।१। से मानकर इसका मध्य 'इदंशरीरं कौन्तेय क्षेत्र मित्यभिधीयते। एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ' इति तद्विदः' 'गी. १३।४।' एवं उपसंहार 'सर्वधर्मान् परित्यज्य (गी० १८।६६) मानते हैं और इसीलिए उन्होने सम्पूर्ण श्रीमद्भगवद्गीता (गी० १।१ से १८।७८ का विधिवत् भाष्य किया है । यह 'धर्मक्षेत्र' के उपक्रम और 'सर्वधर्मान्' उपसंहार वाक्य में अन्वय पूर्ण भी है।

अतः दोनों आचार्यों में श्रीमद्भगवद्गीता के विस्तार (आकार) और उपक्रम–उपसंहार विषयों में स्पष्ट वैमत्य है । दोनों की दो धारा और दो भाष्य सिद्धान्त है ।

(२) श्रीमद्भगवद्गीता में दार्शनिक मत के प्रतिपादन का आरम्भ 'न त्वेवाहं जातु नासम् गी २।१२' से होता है और ऐसा श्रीरामानुजाचार्यजी ने माना है । इस श्लोक के भाष्य में स्वामी श्रीरामानुजाचार्यजी ने अद्वैतवाद के मत के खण्डन एवं विशिष्टाद्वैत के मत की स्थापना के क्रम में 'अहं' 'त्वं' 'इमे' 'सर्वे' 'वयम्' पदके प्रयोगों से जीवों का सर्वेश्वर परमात्मा से तथा जीवों को परस्पर एक दूसरे जीवों से पारमार्थिक (यथार्थ) भेद एवं परमात्मा तथा जीवों की नित्यता 'नित्योनित्यानां-श्वे० ६।१३' से इन भेदों को नैसर्गिक (स्वाभाविक) सिद्ध किया गया है । पुनः 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्–मु० १।१।९, 'परास्यशक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वभाविकी ज्ञानबल-क्रिया च श्वे० ६।८' और 'वेदाहं समतीतानि० गी.७।२६' से अद्वैतवाद के बाधितानुवृत्तिरूप भेद ज्ञान बन्धनकारक नहीं है के आक्षेप का निरास किया है । पुनः गुरु शिष्य परम्परा उपदेश की व्यर्थता दोष का आरोपण किया है । परन्तु इस श्लोक के भाष्य में इस प्रकरण में ज.गु. श्रीरामानन्दाचार्यजी महाराज ने अत्यन्त उत्कृष्ट और विशद रूप से २३० पंक्तियों की २७ कण्डिकाओं में अनेक विकल्पों की उद्भावनापूर्वक दर्जनों प्रश्नों के उत्थान से 'प्रश्न निरूपणाभ्याम्' अथवा 'प्रश्नोत्तराभ्याम्' शास्त्रीय पद्धति से प्रत्येक पहलुओं पर अनेकों तर्क वितर्क और विचार प्रस्तुत करते हुए अद्वैतवाद की अविद्या का खण्डन करते हुए जीवेश्वरवाद का खण्डन प्रत्यक्ष, अनुमान और शास्त्र प्रमाणों से खण्डन, दुःखात्मक जगत्सृष्टि की उपपत्ति मुक्तजीव का ब्रह्म से भिन्नत्व सिद्धि ईश्वरजीव भेद के समान सभी जीवों का परस्परभेद के प्रति लाये गये प्रत्यक्ष अनुमान, और आगम प्रमाणों का समाधानपूर्वक भेद सिद्धि, नित्य जीवों का मुक्त जीवों से भेद सिद्धि, आत्मभेद के अभाव में गुरु शिष्य व्यवस्था भङ्ग आदि के द्वारा स्वभाविक और नित्यभेद बड़े ही घटाटोप के साथ पाण्डित्यपूर्ण शास्त्रार्थशैली में सिद्ध किया गया है ! दोनों भाष्यों की तुलना करने से स्पष्ट विदित होता है कि इस श्लोक के भाष्य में श्रीरामानन्दभाष्यो का अष्टमांश श्रीरामानुजभाष्य आकार और प्राकार (विषय) दोनों रूपों में है । अविद्या का खण्डन और नित्यजीव भेदादि विषय श्रीरामानुज भाष्य में वहां है ही नहीं । दोनों भाष्यों को पढ़ने पर ही दोनों का भेद और श्रीरामानन्दभाष्य की उत्कृष्टता का ज्ञान होता है । इसके पढ़ने से स्पष्ट है कि श्रीरामानन्दभाष्य श्रीरामानुज भाष्य का स्पर्श भी नहीं करता है, उसकी छाया होने की बात तो दूर रहे । दोनों के अधिकरण वाक्य भी अलग परस्पर भिन्न हैं इत्यादि । इसी प्रकार सर्वत्र है, जो वहीं द्रष्टव्य है ।

(३) श्रीमद्भगवद्गीता २।३१ के श्रीरामानन्दभाष्य में कोई भी अप्रासङ्गिक अथवा वैष्णवमत विरोधी बात नहीं है । परन्तु इसके प्रतिकूल उक्त गीता श्लोक के श्रीरामानुजभाष्य में अप्रासङ्गिक और वैष्णवमत विरोधी बात वहां लिखी गयी है ।

## ॐ श्रीरामानुजाचार्य जी के मत से श्रीरामानन्दाचार्यजी का मत भिन्न है ॐ

'रामानुजमताद्भिन्नं श्रीरामानन्दसन्मतम् । मन्त्रोपास्येष्टदेवस्य भेदादेवेति निश्चितम् ।।

(प्रबोधरत्नमाला श्लोक ११०)

अतः श्रीरामानुजभाष्य से श्रीरामानन्दभाष्य का अन्तर होना स्वाभाविक है ।

(१) दोनों आचार्यों में मूल श्रीमद्भगवद्गीता के आकार के सम्बन्ध में भी मतभेद है। श्रीरामानन्दाचार्यजी श्रीमद्‌भगवद्गीता के त्रयोदश अध्याय के आरम्भ श्लोक--'अर्जुन उवाच-- 'प्रकृतिं पुरुषं चैव क्षेत्रं क्षेत्रज्ञमेव च । एतद्वेदितुमिच्छामि ज्ञानं ज्ञेयञ्च केशव ? ।।१।।' को मानते हैं, परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी इस श्लोक को नहीं मानते ।

(२) दोनो आचार्यों में भाष्य शैली में भी अन्तर है। श्रीरामानन्दाचार्यजी 'आक्षेपञ्च समाधानं व्याख्यानं षड्विधं स्मृतं' के सिद्धान्तानुसार आक्षेप प्रतिपादक ननु (प्रश्नावधारणानुज्ञाऽनुनयामन्त्रणे ननु--मे०) पद को उपस्थापित कर उसका समाधान करते हुये पचासों स्थान पर भाष्य लिखे हैं, परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी में इस सरणी का अभाव है।

(३) श्रीरामानन्दाचार्यजी सम्पूर्ण श्रीमद्‌भगवद्गीता के सभी श्लोको को महत्त्वपूर्ण मानकर आरम्भ से अन्त तक सभी श्लोकों का भाष्य लिखे हैं। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी ऐसा नहीं मान कर प्रथम अध्याय का भाष्य तो लिखा ही नहीं है, केवल श्लोक १९, २५ और ४७ में टिप्पणि लिखी है। इसी प्रकार की स्थिति दूसरे अध्याय के ९ तक की है। श्लोक १० में लिखते हैं--आत्मपरम् आत्मयाथात्म्यतत्प्राप्त्युपायभूतकर्मयोगज्ञानयोगभक्तियोगगोचरम् 'नत्वेवाहं जातुनासम् (गी. २।१२) इत्यारभ्य 'अहंत्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः (गीता १८।६६) इत्येतदन्तम् उवाच इत्यर्थः ।' जिससे स्पष्ट है कि वे गीता का आरम्भ (उपक्रम) और अन्त (उपसंहार) गी. २।१२ से गी. १८।६६ पर्यन्त मानकर यही गीता का आकार मानते हैं और इसलिए इन्हीं का भाष्य लिखा है।

(४) श्रीरामानन्दाचार्यजी ने श्रीमद्भगवद्गीता में प्रयुक्त 'ऋषिकेश' 'भारत' प्रभृति नामो की भी प्रासङ्गिक व्याख्या की है। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी ने व्याख्या नहीं की है ।

(५) श्रीरामानन्दाचार्यजी मोक्ष का साधन वा सर्वोत्कृष्ट साधन 'प्रपत्ति' मानते हैं जबकि श्रीरामानुजाचार्य स्ववर्णोचित कर्म सह भक्तियोग--

श्रीरामानन्दाचार्य--तत्प्राप्तये तस्यैव प्रपत्तिः समादरणीयेति निश्चितम् । इतः परमवशिष्टानां मुक्त्योपयिकानामर्थानाम्प्रपत्तिस्वरूपोपयुक्तानामपि निर्णय आवश्यक इति।१८।१।'

श्रीरामनुजाचार्य-मोक्षसाधनं च कर्मफलाभिसन्धिरहितं यज्ञादिकं, तदारम्भः च सत्त्वोद्रेकाद् भवति, सत्त्ववृद्धिः च सात्त्विकाहारसेवया इति उक्तम् । अनन्तरं मोक्षसाधनतया निर्दिष्टयोः त्याग-संन्यासयोः ऐक्यं त्यागस्य संन्यासस्य च रूपं भगवति सर्वेश्वरे च सर्वकर्मणां कर्तृत्वानुसन्धानम्' सत्त्वरजतमसां कार्यवर्णनेन सत्त्वगुणस्यावश्योपादेयत्वम् स्ववर्णोचितानां कर्मणां परमपुरुषाराधनभूतानां परमपुरुषप्राप्तिनिर्वर्तनप्रकारः कृत्स्नस्य गीताशास्त्रस्य सारार्थो भक्तियोग इति एते प्रतिपाद्यन्ते । अध्याय १८ उपोद्घात ।'

इस प्रकार श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में श्री गीता शास्त्र का सारार्थ (तात्पर्य) शरणागति (प्रपत्ति) योग में है और श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में स्ववर्णोचित भक्तियोग में ।

(६) सम्पूर्णगीता में पदों की व्याख्या के सम्बन्ध में भी मत भेद है । करणं च पृथग्विधम्—गी. १८।१४' के 'करण पद की व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्य करण पद से केवल कर्मेन्द्रिय का ग्रहण करते हैं—'वाक्पाणिपादादिपञ्चकं समनस्कं कर्मेंद्रियम्' जबकि श्रीरामानन्दाचार्यजी करण पद से कर्मेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रिय दोनों का ग्रहण करते हैं 'विविधव्यापार प्रवीणं द्विविधमपि बाह्यान्तः करणम् ।' इसकी अर्थचिन्द्रका में लिखा है 'करणञ्च पृथग् विधं ज्ञानग्राहकमिन्द्रियपञ्चकं कर्मारम्भकमिन्द्रियपञ्चकमुभयात्मकं मन इत्येकादशेन्द्रियाणि ।'

(७) गीता २।११ के 'अशोच्यान्' पद से श्रीरामानन्दाचार्यजी 'अशोच्यान् शोकानर्हान् शूरसम्मान्यान् स्वधर्मानुष्ठानेन पुण्यलोकानिप्सून् भीष्मादीन् देहात्मविशिष्टान्' व्यक्तियों का ग्रहण करते हैं जबकि श्रीरामानुजाचार्यजी पिण्डादि क्रिया को 'अशोच्यान् अति अनुशोचसि पतन्ति पितरो ह्येषां लुप्तपिण्डोदकक्रिया (गी॰ १।४१ इत्यादिकान्' ।

(८) गी. २।१२ के सम्बन्ध में दोनों भाष्यों के अन्तर को गीताका आनन्दभाष्य शीर्षक में लिख चुका हूं जो वहीं द्रष्टव्य है।

(९) गी. २।१३ में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने जीवाणुत्व का प्रतिपादन किया है 'अत्र देहान्तरप्राप्तिमभिदधता भगवता देहिनोऽणुत्वं स्पष्टमेवोक्तं विभुत्वे देहाद्देहान्तरप्राप्तेरसंभवात् । एतेन जीवविभुत्ववादोऽन्तः करणावच्छिन्नजीववादश्च प्रत्युक्तो ।' जब कि श्रीरामानुज भाष्य में यह प्रतिपादन नहीं हैं ।

(१०) गी. २।१४ में 'तांस्तितिक्षस्व' का तात्पर्य श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में युद्धादिशास्त्रीय कर्म समाप्ति पर्यन्त ही है 'तान् धैर्येण यावद्युद्धादिशास्त्रीय कर्मसमाप्तितितिक्षस्व' । परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में सर्वकालिक है ।

(११) गी० २।१५ में व्यथयन्ति का अर्थ श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में 'चित्त विकारमुत्पाद्यनैव क्षोभयन्ति' है और श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में युद्धादिकर्म अनभिसंहितफलं कुर्वाणं तदन्तर्गताः शस्त्रपातादिमृदुक्रूरस्पर्शा न व्यथयन्ति' है ।

(१२) गी० २।१६ में 'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः' के भाष्य में श्रीरामानुजाचार्यजीने लिखा है 'अत्र तु सत्कार्यवादस्य असङ्गत्वात् न तत्परोऽयं श्लोकः ।' जबकि श्रीरामानन्दाचार्यजी के इस श्लोक के भाष्य में यह बात नहीं है प्रत्युत श्रीरामानन्दाचार्यजी ने छान्दोग्योपनिषद् के आनन्दभाष्य में बड़े विस्तार से गीता के इस श्लोक का सत्कार्यवाद के निरूपण में प्रयोग किया है (देखें छा० उ० ६।२।१ सदेव सोम्ये दमग्र आसीत् का आनन्दभाष्य) ।

(१३) गी० २।२० 'न जायते म्रियते वा कदाचित् । श्लोक के भाष्य में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने लिखा है 'अनेन षड्विकारराहित्यमस्यात्मनः सिद्धं भवतीति फलितम् ।' परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी ने ऐसा नहीं लिखा है ।

(१४) गी. २।२१ के भाष्य में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने लिखा है 'कस्यचिदप्यात्मनो हनने तस्य पुरुषस्य स्वतन्त्र कर्तृत्वं नास्तीत्यर्थः ।' परन्तु श्रीरामानुजाचार्य के भाष्य में यह तत्त्ववार्ता नहीं है ।

(१५) गीता के आनन्दभाष्य में प्रत्येक श्लोकों के भाष्य के पूर्व उसका सम्बन्धभाष्य दिया गया है । परन्तु श्रीरामानुज भाष्य में सम्बन्ध भाष्य नहीं दिया गया है । यह त्रुटि भाष्य को निरुद्देश्य इङ्गित करता है । सम्बन्ध भाष्य से ही उपस्थापित विषय का प्रयोजन ज्ञात होता है ।

(१६) गी. २।२७ के श्रीरामानन्दभाष्य में असत् कार्यवाद का बृहत् निरूपण कर उसका खण्डन किया गया है—अत्रासत्कार्यवादिनो वदन्ति नायं सत्कार्यवादः समीचीनः सतो द्रव्यस्योत्पत्तिविनाशयोरुपपादयितुमशक्यत्वात् । तथाहि—'घटादिरुत्पद्यत' इत्यादिप्रतीतिसिद्धाघटादिद्रव्यस्योत्पत्तिर्नाम तदधिकरणक्षणध्वंसानधिकरणक्षणसम्बन्ध एव । स चोत्पद्यमानस्य घटादेः प्रागपि सत्वेऽङ्गीकृते तस्य तदधिकरणक्षणध्वंसाधिकरणक्षणवृत्तित्वात् कुतः स्यादित्यसत एवोत्पत्तिरङ्गीकर्तव्या । एवं 'नश्यति' 'नष्ट' इत्यादि प्रतीतिसिद्धः प्रतियोगीसत्ताविरोध्यभावविशेषात्मको विनाशोऽपि पश्चादसत एव घटादिद्रव्यस्य स्वीकर्तव्योऽन्यथा घटादिनाशान्तरं घटादिरस्ती' ति प्रत्ययप्रसङ्गः स्यात् । किञ्च कार्यस्य प्राक्सत्तायां कार्यकारणयोरनन्यत्व उभयोर्नामार्थसंख्याबुद्धिकालकारणाकारभेदानामनुपपन्नत्वं कारकव्यापारस्य नैष्फल्यञ्च भवेदिति ।

तन्न युक्तम् तदधिकरणक्षणध्वंसानधिकरणक्षणावच्छिन्नाया कपालद्वयादिसंयोगात्मिकाया घटत्वावस्थाया एवोत्पत्तितया कपालद्वयादिविभागात्मिकाया घटत्वाद्यवस्थाविरोधिकपालत्वाद्यवस्थाया एव च विनाशतयाङ्गीकृतत्वेनोक्तदोषाप्रसङ्गात् । घटत्वादिविशिष्ट एव सत्ताया घटादिरस्ती'ति व्यवहारान्न घटादिनाशान्तरं तादृशव्यवहारापत्तिः । पुनः इसके सम्बन्ध में शङ्का कर उसका समाधान किया गया है—

'ननूत्पन्नस्य घटादेर्नाशस्य प्रत्यक्षतया 'जातस्य हि ध्रुवो मृत्यु' रिति भगवदुक्तस्योपपत्तिमत्वेऽपि नष्टस्य घटादेः पुनरुत्पादस्यानवलोकनात् ध्रुवं जन्म मृतस्य चेति वचनंत्वनुपपन्नमेवेति चेन्न पूर्वावस्थस्य द्रव्यस्य विनाशरूपा पूर्वावस्थाविरोध्युत्तरावस्थोत्तरावस्थस्यैव तस्य द्रव्यस्योत्पत्तिर्न तु पूर्वावस्थस्यापि तस्य यथा घटावस्थस्य द्रव्यस्य नाशरूपा कपालत्वावस्था कपालावस्थस्यैव तस्य द्रव्यस्योत्पत्तिर्न तु घटावस्थस्यापि तस्य । तथा च सूपपन्नैव नष्टस्योत्पत्तिरिति । उत्तरावस्थायाः पूर्वावस्थाविरोधित्वात् कपालनाशे घटनाशस्यैव नष्टत्वेन चूर्णावस्थायां घटोन्मज्जनप्रसङ्गोऽपि न ।'

पुनः नष्टोत्पाद के ध्रुवत्व प्रतिपादन को अयुक्त होने की शङ्का प्रस्तुत कर उसका समाधान किया गया है—

ननु शोकानिमित्तत्वेन भगवता नष्टोत्पादस्य ध्रुवत्व प्रतिपादनमयुक्तमिति चेन्न, नष्टोत्पादध्रुवत्वप्रतिपादनस्य नाशध्रुवत्व प्रतिपादनात्मकत्वात् ।'

परन्तु श्रीरामानुजभाष्य में इन सबका पूर्ण अभाव है ।

(१७) गी. २।३१ के श्रीरामानुजभाष्य में 'अग्नीषोमीयादिषु च न हिंसा पशोः निहीनतरच्छागादिदेहपरित्यागपूर्वककल्याणदेहस्वर्गादिप्रापकत्वश्रुतेः संज्ञपनस्य अत: चिकित्सककर्म आतुरस्य इव अस्य रक्षणम् एव अग्नीषोमीयादिषु संज्ञपनम् ।' यह भ्रान्त और प्रकरण विरुद्ध अप्रासङ्गिक अंश उपलब्ध है । परन्तु श्रीरामानन्दभाष्य में यह वैष्णव द्वारा सर्वथा अनाचारणीय विवादास्पद बात नहीं है ।

(१८) गी, २।३९ के सांख्य पदकी व्याख्या में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने लिखा है 'सम्यक् ख्यायते स्वपरस्वरूपमनया सा संख्या बुद्धिस्तयावगतं सांख्यं तस्मिन् सांख्ये स्वपरयाथात्म्यावबोधविषये' । और श्रीरामानुजाचार्यजी ने लिखा है—संख्या बुद्धिः बुद्ध्यावधारणीयम् आत्मतत्त्वं सांख्यम् ।

(१९) गी. २।४१ के 'व्यवसायात्मिका बुद्धि' की व्याख्या श्रीरामानन्दाचार्यजी लिखते हैं 'व्यवसायात्मिका देहातिरिक्ताऽणुज्ञानस्वरूपोऽहं भगवतः श्रीरामस्यदासः । मम स्वामी जगतोऽभिन्ननिमित्तोपादानकारणरूपस्तदुदयावनलयलीलः परात्परतरः सर्वेश्वरो हेयप्रत्यनीकोऽनवधिकातिशयदयादिकल्याणगुणोदन्वान् निग्रहानभिज्ञानन्तकरुणावरुणसागरभूताया भगवत्या श्रीसीतायाः पतिर्ब्रह्मापरपर्यायो भगवान् श्रीरामोऽनेन स्वाराधनात्मकेन फलाभिसन्धिवर्जितेन कर्मणाऽवश्यं मे मुक्तिं विधास्यति संसारबन्धनादस्मादि'ति निश्चयो व्यवसायः । तादृशव्यवसायात्मिका बुद्धिः । इससे भिन्न श्रीरामानुजाचार्यजी व्यवसायात्मिका बुद्धिः की व्याख्या लिखते हैं—मुमुक्षुणा अनुष्ठेये कर्मणि बुद्धिः व्यवसायात्मिका बुद्धिः । व्यवसायो निश्चयः सा हि बुद्धि

आत्मयाथात्म्यनिश्चयपूर्विका । काम्यकर्मविषया तु बुद्धिः अव्यवसायात्मिका । तत्र हि कामाधिकारे देहाद् अतिरिक्तात्मास्तित्वमात्रम् अपेक्षितम् न आत्मस्वरूपयाथात्म्यनिश्चयः स्वरूपयाथात्म्यानिश्चये अपि स्वर्गादिफलार्थित्व तत्साधनानुष्ठानतत् फलानुभवानां संभवाद् अविरोधाच्च ।'

२०) गी. २।५९ में 'निराहार' की व्याख्या में श्रीरामानन्दाचार्यजीने निराहारस्यान्नाद्यनश्नतः ।' लिखा है जबकि इसके विपरीत श्रीरामानुचार्यजीने निराहार पद की व्याख्या में लिखा हैं—'इन्द्रियाणाम् आहारो विषयाः निराहारस्य विषयेभ्यः प्रत्याहृतन्द्रियस्य देहिनो विषयाः विनिवर्तमाना ।' जिसका खण्डन करते हुये आनन्दभाष्य चन्द्रिका में लिखा है—केचित्त्वाहारपदं समस्तेन्द्रियविषयमाश्रित्यसमस्तेन्द्रियविषयानाहरतो देहिनो विषया निवर्तन्त इत्यथमाहुस्तदपेशलम्। विषयानाहारणाद्विषयानिवृत्तिरिति त्वबालगोपालं सर्वोऽपि जानन्ति । किम्पुनर्भगयन्तरेणाभिधाने वैचित्र्यम् । तथा सति 'विषया विनिवर्तन्ते विषयत्यागत. क्वचित्' इत्येव ब्रूयात् तस्मादत्र निराहारपदघटकमाहारपदं पानाशनरूपजिह्वेन्द्रियाहारमात्र परम् । अत एवैकादशे रसनेन्द्रिये जित एव जितेन्द्रियत्वसिद्धिर्नेनरथेति स्पष्टमभिहितम् । तावज्जितेन्द्रियो न स्याद्विजितान्येन्द्रियपुमान् । न जयेद्रसन यावज्जितं सर्वं जिते रसे' इति ।

(२१) इसी प्रकार सम्पूर्ण गीता के भाष्यों में श्रीरामानन्दाचार्य जी के आनन्दभाष्य और श्रीरामानुजाचार्यजी के गीताभाष्य में सर्वत्र अन्तर और विरोध भी है जो दोनों के तुलनात्मक अध्ययन से मेष वृष के समान स्पष्ट है यदि प्रत्येक का दिग्दर्शन कराया जाय तो एक बृहत ग्रन्थ ही बन जायगा । अत: थोडे हि में जानिअहि सयाने । ताते मैं अति अल्प बखाने ॥ के सिद्धान्तानुसार मैंने यहाँ प्रारम्भ का ही कुछ भेद प्रस्तुत किया है । इसीसे स्थालीपुलाक न्यायेन समस्त ग्रन्थ का भेद समाझा जा सकता है । यदि किसी को सन्देह हो कि ग्रन्थारम्भ में ही भेद है अन्त में नहीं तो अन्त का भी दो दृष्टान्त प्रस्तुत करता हूं ।

(२२) गी० १८।६१ के हृद्देशे की व्याख्या में श्रीरामानुज भाष्य में लिखा है 'हृद्देशे सकलप्रवृत्तिनिवृत्तिमूलज्ञानोदये देशे' और श्रीरामानन्दभाष्य में लिखा है 'हृद्देशे सकलप्रवृत्तिनिवृत्तिकारणभूत ज्ञानावासस्थलहृदयप्रदेशे' । इस प्रकार श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में हृदय ज्ञान के उदय का स्थान है और श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में हृदय ज्ञान का आवास स्थान है । उदय अनित्य और शान्त (अस्तवाला) होता है जबकि आवास नित्य होता है । ज्ञान का उदय चार्वाक के सिद्धान्तानुसार अथवा न्याय के कादाचित्क सिद्धान्तानुसार भी हो सकता है परन्तु आवास तो प्रत्येक ज्ञान के सिद्धान्तानुसार ही होगा । अथवा न्याय के 'ज्ञानाधिकरणम् आत्मा' सिद्धान्तानुसार अधिकरण रूप में ही ।

(२३) गी० १८।६१ के 'सर्वभावेन' की व्याख्या श्रीरामानुजाचार्यजी ने सर्वभावेन सर्वात्मना लिखा है और श्रीरामानन्दाचार्यजी ने 'सर्वभावेन सर्वप्रकारेण वचसा मनसा कायेन च' लिखा है। अतः श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में केवल मनसा भी हो सकता है जबकि श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में मनसा वचसा कर्मणा तीनों ही।

(२४) गी० १८।६६ सम्पूर्ण गीता के उपसंहाररूप इस श्लोक का श्रीरामानन्दभाष्य और श्रीरामानुजभाष्यों में महान् अन्तर है। यदि उन्हें यहाँ लिखा जाय तो कई पृष्ठ भर जायेंगे अतः दोनों को पढ़ने से दोनों का अर्थ भेद और तात्पर्य भेद स्पष्ट विदित होगा।

(२५) गीता के मध्य गी० ११।३४ के भाष्यों में दोनों में विरोध है। श्रीरामानन्दभाष्य में लिखा है 'द्रोणं ब्राह्मणत्वाद्धनुर्वेदाचार्यत्वाद् दिव्यास्त्रसम्पन्नत्वाच्च तज्जये सन्देहसम्भवात्तदुपादानम् एवं भीष्मजयद्रथकर्णेषु स्वाच्छन्द्यमरणपितृवरग्रहणेन्द्रदत्तशक्तिशालित्वेन सन्देहसम्भवात्तन्नामोपादानम्। तथाऽन्यान्नपि योधृवीरान् कृपशल्याश्वत्थामादीन् यस्त्वं दुर्जयान्मन्यसे तान् मयैव कालकालेन हस्तॉत्वं जहि। कथमेतान् हनिष्यामीति मा व्यथिष्ठा व्यथां मा कार्षीः सुखेन युध्यस्वानायासेनैव सपत्नान् रणे जेतासि' जबकि श्रीरामानुजाचार्यजी ने लिखा है 'द्रोणभीष्मकर्णादीन् कृतापराधतयामया एव हनने विनियुक्तान् त्वं जहि त्वं हन्याः एतान् च बन्धून् अन्यान् अपि भोग सक्तान् कथं हनिष्यामि ! इति मा व्यथिष्ठाः तान् उद्दिश्य धर्माधर्म भयेन बन्धुस्नेहेन कारुण्येन च मा व्यथां कृथाः। यतः ते कृतापराधाः मया एव हनने विनियुक्ताः अतो निर्विशङ्को युद्ध्यस्व रणे सपत्नान् जेतासि जेष्यसि न एनेषां वधे नृशंसतागन्धः अपि तु जय एव लभ्यते इत्यर्थः ॥'

## श्रीमद्भगवद्गीता के श्रीरामानन्दभाष्य और श्रीरामानुज भाष्यों में भेद

(१) गी० १५।१५ के भाष्य में—

(१) 'अपोहनम्' पद की व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्यजी लिखते हैं 'अपोहनं च' अमोहनं ज्ञाननिवृत्तिः। अमोहनम् ऊहनं का 'ऊहनं ऊहः, ऊहोनाम इदं प्रमाणम् इत्थं प्रवर्तितुमर्हति इति प्रमाणप्रवृत्त्यर्हताविषयं सामग्र्यादिनिरूपणजन्यं प्रमाणानुग्राहकं ज्ञानम्, ऊहो नाम वितर्कः। परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी इसकी व्याख्या में लिखते हैं 'अपोहनं स्मृतिज्ञान प्रमोषः पर्यालोचनं वा च भवन्ति'' इन दोनों व्याख्याओं की तुलना से दोनों में निम्न लिखित भेद सिद्ध होते हैं

(क) श्रीरामानुजाचार्य अपोहन का अर्थ 'ज्ञाननिवृत्ति ज्ञानाभाव निवृत्ति गतिरोधः मानते हैं 'अपोहनं ज्ञाननिवृत्तिः' । परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी ऐसी व्याख्या नहीं मानते हैं क्योंकि इस अपोहन की उत्पत्ति परमेश्वर से कही गयी है । ईश्वर से ज्ञान की उत्पत्ति होती है 'ज्ञान की निवृत्ति' नहीं । भरत हिय सीय राम निवासू । तहाँ कि तिमिर जहं तरणि प्रकाशू ।' जहा राम तह काम नहीं जहां काम नहि राम । तुलसी कबहूं कि है सकहीं रवि रजनी एक ठाम । समानाधिकरण्य हि तेजस्तिमिरयोः कुतः' कहा गया है । 'पुनः यहां भी मत्तः स्मृतिज्ञान' कहा गया है । तब यहां उसका विरोधी ज्ञाननिवृति उससे कैसे होगी । ज्ञानकी निवृत्ति तो रजोगुण प्रवृति (माया) से उत्पन्न होती है मायायाऽपहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः गी ७।१५। अथ केन प्रयुक्तोयं पापं चरति पूरुषः । अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः । काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः । महाशनो महापाप्मा विद्धेनमिहवैरिणम् ॥ धूमेनाव्रियते वह्निर्यथाऽऽदर्शो मलेन च । यथोल्वेनावृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् । आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा । कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च । इन्द्रियाणि मनोबुद्धिरस्याधिष्ठानमुच्यते । एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनाम्' । गीता ३।३६-४० ।' काम (रजोगुण प्रकृति माया) से ही स्मृति विज्ञान एवं ज्ञान का नाश होता है 'ध्यायतो विषयान् पुंसःसङ्गस्तेषूपजायते । सङ्गात्सञ्जायते कामः कामात्क्रोधोऽभि जायते । क्रोधाद्भवति संमोहः सामोहात्स्मृति विभ्रमः । स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति । गी. २।६२-६३ ।' यह प्रत्यक्ष अनुभव सिद्ध है कि जब कोई मोहोपहत चौर्य, मद्यपान, व्यभिचार बेईमानी आदि अज्ञानकर्म करने के लिये चाहता है तब उसके हृदय में दो प्रकार की आवाज आती है प्रथम 'ऐसा करो', यह काम क्रोध लोभ आदि माया से आती है और द्वितीय 'ऐसा मत करो, यह ईश्वर की प्रेरणा से आती है । इस परिस्थिति वा द्विविधा की स्थिति से जो ईश्वर की आवाज को सुनता है वह अज्ञानकर्म नहीं करता है और जो माया की आवाज को सुनता है वह अज्ञान कर्म करता है । इस प्रकार ज्ञान की निवृत्ति मायाजन्य है ईश्वरजन्य नहीं है । अतः यहां अपोहनम् का अर्थ 'ज्ञाननिवृत्ति' मानना तत्त्व विरुद्ध और भ्रान्त है । श्रीरामानन्दाचार्यजी ने ऐसा अर्थ नहीं किया है ।

(ख) 'अपोहनम्' का दूसरा अर्थ श्रीरामानुजाचार्य ने लिखा है 'अपोहनं ऊहः । ऊहो नाम इदं प्रमाणं इत्थं प्रवर्तितुं अर्हति इति प्रमाणप्रवृत्त्यर्हता विषयं सामग्र्यादिनिरूपणजन्यं प्रमाणाग्राहकं ज्ञानम्, ऊहोनाम वितर्कः ।' अपोहनम्' शब्द की इस व्याख्या में इस शब्द में प्रयुक्त 'अप' उपसर्ग पर दृष्टिपात नहीं किया गया है । 'अप' उपसर्ग का अर्थ 'सम्' इत्येकी भावम्, त्रि' 'अप' इत्येतस्य प्रतिलोम्यम निरुक्त ।' 'अपस्यात् अपकृष्टार्थे वर्जनार्थे

वियोगयोः । विपर्य्यये च विकृतौ चौर्ये निर्देशहर्षयोः मे० अव्ययवर्ग ४६-४७ ।' एवं उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते । प्रहाऽऽहार संहार विहार परिहारवत्' कहागया है । अतः यह व्याख्या त्रुटिपूर्ण है । पुनः उन्होंने 'ऊहो नाम वितर्कः' भी लिखा है जो ऊह वितर्के ऊहति (भ्वा०) इति ऊहः । युक्तया अर्थ निर्णयो वितर्कः । 'अनुक्तमप्यूहति पण्डितो जन' इति ।' का द्योतक है । परन्तु वितर्क पद स्वयं क्लिष्ट एवं गूढ है । इन्द्र पद की व्याख्य विजौडा से नहीं की जाती और सूर्य की टीका भानु नहीं होती 'किम् क्षेप वितर्कयोः निन्दायाश्च परिप्रश्ने मे०, 'यद्वत् प्रश्ने वितर्के च मे० उत् स्यात् प्रश्ने वितर्के च में, स्वित् प्रश्ने वितर्के च मे०, किमुत प्रश्न वितर्कयोः मे०, वितर्कस्तु पुमानूहे संशये च निगद्यते मे०, तर्कः कांक्षा वितर्कोह हेतु शास्त्रेषु कथ्यते मे० । संशयोत्तरमनिर्णीये ऊहो वितर्कः अ. प्रदीप ९' आदि से वितर्कपद क्लिष्ट सिद्ध है । इसमें तर्क पद के पूर्व 'वि' उपसर्ग है जो 'विग्रहे नियोगे च तथैव पादपूरणे । निश्चयेऽसहने हेतावव्याप्ति विनियोगयोः । ईषदर्थे परिभवे शुद्धावलम्बनेऽपि च विज्ञाने मे० अव्ययवर्ग ७५--७७ ।' 'सम् इत्येकीभावम् । वि 'अप' इत्येतस्य प्रातिलोम्यम् निरुक्त ।' पुनः गौतम ने ऊह का लक्षण लिखा है 'अविज्ञात-तत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः न्या.सू. १।४' इस प्रकार कारण के प्रमाण से तत्त्व-ज्ञान प्राप्त करना ऊह वा तर्क है । कारण (हेतु) की उपपत्ति तर्क (ऊह) है ! यह हेतु दो प्रकार का होता है (१) जहां व्याप्य की उपपत्ति से व्यापक का ज्ञान होता है जैसे 'धूम' व्याप्य के भाव से व्यापक अग्नि का ज्ञान होता है । पर्वतो वह्निमान् धूमात् । इसे अनुमान् कहते हैं और (२) जहां व्याप्य के अनुमान से व्यापक का ज्ञान होता है, जैसे यद्यत्राग्न्यभावः स्यात् तर्हि धूमाभावः स्यात् । यदि यहां अग्नि का अभाव होता तो धूम का भी अभाव होता । इस प्रकार व्याप्य धूम के अभाव से व्यापक अग्नि का ज्ञान होता है । इसे तर्क (ऊह) कहते है अनुमान और तर्क में अन्तर यही है कि अनुमान में व्याप्य के भाव से व्यापक का भाव ज्ञात होता है और तर्क में व्याप्य के अभाव से व्यापक का भाव ज्ञात होता । अतः तर्क भी अनुमान का ही प्रकार है और अनुमान ही है । अनुलोभ विधि को अनुमान कहते हैं और प्रतिलोभ विधि को तर्क । प्रकृत स्मृतिज्ञानमपोहनम् में सर्वव्यव-हारहेतुर्गुणो बुद्धिर्ज्ञानम् सा द्विविधा स्मृतिरनुभवश्च । संस्कारजन्यं ज्ञानं स्मृतिः । तद्भिन्नज्ञान-मनुभवः । के साथ अपोहनम् शब्दपठित है । अतः श्रीरामानन्दाचार्यजी ने अपोहनं स्मृति-ज्ञानप्रमोषः पर्यालोचनं वा भवन्ति लिखा है जिसकी अर्थ चन्द्रिकाटीका में ज. गु. श्रीरघुवरा-चार्यजीने उभयोः स्मृत्यनुभवयोः प्रमोषो' लिखा है । मुषस्तेये मोषति (क्या०) इति मोषः प्र प्रकर्षरूपेण मोषति इति प्रमोषः । प्रमोषः प्रतिरोधः—अ.को. २।१०।२४-२५ । से विदित

है कि मोष (स्तेय) चौर्यमार्ग गुप्त वा प्रतिलोम विधि है जो तर्क के अप्रत्यक्ष प्रतिरोधक (प्रमाण बाधितार्थ प्रसङ्ग) का निरूपक है। अतः श्रीरामानन्दाचार्यजी का अपोहनं स्मृतिज्ञान प्रमोषः पर्यालोचनं वा भवन्ति' कथन सर्वथा उपन्न है। क्योंकि स्मृति और अनुभव का अनुलोम और प्रतिलोम दोनो विधियों से ज्ञान होने से यह पर्यालोचन (परि+आ+लोचृदर्शने लोचने (भ्वा०) परिस्यात् सर्वतोभावे वर्जने व्याविशेपयोः अ० (आसमन्ता भावेन समूच्चये।) इन्य-र्वागर्थे नि] भी है। यह निर्दोष व्याख्या का श्रीरामानुजाचार्यजी की व्याख्या में अभाव है। पुनः श्रीरामानुजाचार्यजी का 'ऊहोनाम-इदं प्रमाणं इत्थं प्रवर्तितुम् अर्हति इति' लक्षण भी शास्त्र सिद्ध लक्षण नहीं है। वस्तुतः यह तर्क (ऊह) का लक्षण है भी नहीं। पुन 'ऊहः प्रमाणानुग्राहकज्ञानम्' का कथन भी सर्वतन्त्र सिद्धान्त नहीं है। क्योंकि तर्कभाषाकार ने इसे प्रमाणानुग्राहक ही नहीं प्रत्यक्ष प्रमाण रूप माना है 'अत्र कश्चिदाह तर्कः संशय एवान्तर्भवति' इति। तन्न। एककोटिनिश्चितविषयत्वात् तर्कस्य। त० भा०।

(२) सन्निविष्ट पद की व्याख्या में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने लिखा है 'अन्तर्यामितया-प्रविष्टः, अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानाम्। बृ. ५।७।३। इति श्रुतेः। परन्तु श्रीरामानुजाचार्य जी ने लिखा है 'सर्वं मत्सङ्कल्पेन नियच्छन् अहम्। आत्मतया सन्निविष्टः। तथा आहुः श्रुतयः अन्तः प्रविष्टः शास्ता जनानां सर्वात्मा' (तै.आ. ३,११) 'यः पृथिव्या तिष्ठन् (बृ, उ,) य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोऽन्तरो यमयति' (बृ.उ. ३।७।२२), 'पद्मकोश प्रतीकाशं हृदयं चाप्यधो मुखम्।' (तै,ना, ११) अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म (छा.उ. ८।१।१) इत्याद्याः। स्मृतयः च 'शास्ता विष्णुरशेषस्य जगतो यो जगन्मयः।' (वि,पु. १।१७।२०) 'प्रशासितारं सर्वेषामणीयांसमणीयसाम। 'मनु १२–१ २२) 'यमोवैवस्वतो राजा यस्तवैष हृदि स्थितः' 'मनु. ८।९.८' इत्याद्या।'

इन दोनों व्याख्याओं की तुलना करने पर दोनों आचार्यों में सैद्धान्तिक भेद ज्ञात होता है—

'क' श्रीरामानन्दाचार्यजी हेतूदाहरणाऽधिकमधिकम् न्या. सू. ५।२।१३ अधिकम्' हेत्वादिकथनमधिकम् 'अन्वितानुपयुक्तपुनरुक्तभिन्नस्य सिद्धप्रयोजनस्य पुनः कथनम्, हेतूदाहर-णाधिकमिति वा अधिकम् नृ. विवक्षितात् किञ्चिदधिकमधिकम्—त.भा.' के अनुसार आव-श्यकता से अधिक हेतु और उदाहरणादि देना दोषपूर्ण एवं निग्रहस्थान मानने वाले हैं। क्योंकि अधिक हेतु उदाहरणादि देना व्यर्थ है और अधिक विवाद खडा करनेवाला भ्रमोत्पादक भी होता है। अतः उन्होंने प्रमाणं परमं श्रुतिः। सिद्धान्तानुर एक ही श्रुति वचन 'अन्तः प्रविष्ट.

शास्ता जनानाम्' उपस्थापित किया है। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी इस सिद्धान्त को मानने वाले नहीं हैं। अतः उन्होंने यहां बहुत से श्रुति तथा स्मृति वाक्य उपस्थापित किये हैं।

'ख' एक ही शब्द वा एक ही विषय को बारबार दुहराना पिष्टपेषण या चर्वित चर्वण के समान निष्प्रयोजन और निष्फल होता है इसको पुनरुक्त दोष या निग्रहस्थान 'शब्दार्थयोः पुनर्वचनं पुनरुक्तम्-न्या.सू. ५।२।१४७ कहा गया है। रावण ने एक ही विषय को बारबार दुहराते हुये कहा था-'बांध्यो जलनिधि नीरनिधि, जलधि सिंधु वारीश। सत्य तोयनिधि कंपति, उदधि पयोधि नदीश। लं,दो. ५।' इसी प्रकार एक ही 'अन्त प्रविष्ट' विषय के लिये आठ वाक्य श्रीरामानुजाचार्यजी दुहराये हैं। श्रीरामानन्दाचार्यजी इस पुनरुक्त को दोष माननेवाले सिद्धान्तवादी हैं।'

'ग' श्रीरामानुजाचार्यजी संकल्प (संकल्प कर्म मानसम् अ, को.) के द्वारा आत्मामें प्रविष्ट होकर शासन करनेवाले मानते हैं 'सर्वं मत्सङ्कल्पेन नियच्छन् अहम् आत्मतया सन्निविष्टः।' परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी अन्तर्यामि तथा प्रविष्ट मानते हैं-'अन्तर्यामितया प्रविष्टः'।

'घ' श्रीरामानन्दाचार्यजी श्रुति का प्रमाणदेने पर स्मृति का प्रमाण देना अनावश्यक समझते हैं। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी श्रुति प्रमाण के पश्चात् स्मृति प्रमाण देना आवश्यक समझते हैं।

३. वेदान्तकृत् की व्याख्या में श्रीरामानन्दाचार्यजी लिखते हैं-वेदस्यान्तो निश्चयो वेदान्तस्तं करोति वेदार्थनिश्चायकः। 'यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदाञ्च प्रहिणोति तस्मै' इति श्रुतेः।' परन्तु इसकी व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्यजी लिखते हैं-'वेदान्तकृत् वेदानां 'इन्द्रं यजेत' 'शत० ब्रा. ५।१।६। 'वरुणं यजेत' 'शत.ब्रा. २।३।३७।' इति एवमादीनाम् अन्तः फलं फले हि ते सर्वे वेदाः पर्यवस्यन्ति, अन्तकृत् फलकृत्, वेदोदितफलस्य प्रदाता च अहम् एव इत्यर्थः। तदुक्तं पूर्वमेव-'यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयार्चितुमिच्छति' ७।२१' इत्यारभ्य 'लभते च ततः कामान् मयैव विहितान् हि तान्। '७।२२' इति 'अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च।' ९।२४' इति च।'

इन दोनो भाष्यों की तुलना करने पर दोनों में निम्नलिखित भेद सिद्ध होता है-

क. श्रीरामानन्दाचार्यजी वेदान्त का अर्थ वेदस्य अन्तो निश्चयो वेदान्त' करके वेदान्त का तात्पर्य वेद का अन्त 'अन्तभाग उपनिषद् वा वेद का निर्णय ब्रह्म एवं उसकी प्राप्ति मानते हैं। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी वेदान्त कृत् का अर्थ वेदानां फलेहिते सर्वे वेदाः पर्यवस्यन्ति' अन्तकृत् फलकृत् करके वेदान्त का अर्थ लौकिक 'गीता ७।२१-२२ प्रोक्त' फल मानते हैं। श्रीरामानन्दाचार्यजी के अनुसार वेद का अन्त 'निर्णय तात्पर्य लक्ष्य या प्रयोजन' ब्रह्म और ब्रह्म की

प्राप्ति है तथा उस वेद के अर्थों का निर्णय करनेवाले गीतोपदेशक परमात्मा है। परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी के अनुसार वेद का अन्त लौकिक फल है और उसका प्रदाता गीताचार्य परमात्मा हैं। इस पर दोनों में सैद्धान्तिक महान् अन्तर है।

ख. श्रीरामानन्दाचार्यजी के अनुसार परमात्मा वेद का उपदेशक है कर्ता 'रचयिता' नहीं, वह वेदों के अर्थों का निर्णायक है एतत्रता वेदों का ज्ञाता भी है 'वेदविदेवचाऽहम्–अतो वेदविद् वेदवेत्ता चाहमेवास्मि।' परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी के अनुसार–'वेद विद् एव च अहम् वेदवित् चाहमेव, एवं मदभिधायिनं वेदम् अहमेव वेद' इत अन्यथा यो ब्रूते, न स वेदविद् इति अभिप्रायः' परमात्मा वेदों के अर्थों का निर्णायक नहीं, केवल ज्ञाता है क्योंकि वेद उसका अभिधायक है। वह वेद के फलों का कर्ता 'प्रदाता' है।

२ गीता १३।१२ 'श्रीरामानन्दाचार्यजी के मतमें' गीता १३।११ 'रामानुजमत में' के पाठ में दोनों आचार्यों के मत में भेद है–

'क' श्रीरामानन्दाचार्य 'तत्त्वज्ञानचिन्तनम्' पाठ मानते हैं और श्रीरामानुजाचार्य 'तत्त्व ज्ञानार्थदर्शनम्' पाठ मानते हैं।

'ग' दोनों के भाष्यों में अन्तर है तत्त्वज्ञानम्, तत्त्वज्ञान प्रयोजनं निःश्रेयसप्राप्तस्तत्कृते मुहुर्मुहुरालोचनम्–आनन्दभाष्यम् तत्त्वज्ञानार्थचिन्तनतत्त्ववस्तुनोपज्ञानं तदर्थतत्प्रयोजनकं यच्चिन्तन तद्युक्तत्वमित्यर्थः। अर्थचन्द्रिका।' तत्त्वज्ञानार्थदर्शनं तत्त्वज्ञानप्रयोजनं यत् तत्त्वं तन्निरतत्वम् इत्यर्थः–श्रीरामानुजभाष्यम्।

दोनों भाष्यों की तुलना से दोनों में निम्नलिखित भेद सिद्ध होता है।

श्रीरामानन्दाचार्यजी 'चिन्तनम्' पाठ मानते हैं जो चिति आध्यायने, आध्यायनम् उत्कण्ठापूर्वक स्मरणम्, स्मृप्रीति पालनयोः स्मृणोति, एवं ध्यै चिन्तामाम् ध्यायते' के अर्थों एवं भावों का प्रकाशक है। श्रीरामानुजाचार्य 'दर्शनम्' पाठ मानते हैं–जो दृशिर् प्रेक्षणे पश्यति' के अर्थ एवं भाव का प्रकाशक है। इस प्रकार श्रीरामानन्दाचार्याभिमत 'चिन्तनम्' पद अधिक देशव्यापी 'व्यापक' है और इसमें ध्यायतेध्यै 'चिन्तायाम्' तथा उत्कण्ठापूर्वक स्मरण चिन्तन सभी का ग्रहण है। परन्तु श्रीरामानुजाचार्याभिमत 'दर्शनम्' पद अल्पदेश व्यापी 'व्याप्य' है और इसमें केवल दर्शन का ही ग्रहण है। उत्कण्ठापूर्वक स्मरण चिन्तनादि का नहीं।

'ख' श्रीरामानुजाचार्यजी के भाष्य में प्रयुक्त 'यत् तत्वं' पद अनिश्चियवाचक और अस्पष्ट है जब कि श्रीरामानन्दाचार्यजी के भाष्य में इस स्थान में प्रयुक्त 'निःश्रेयस प्राप्तस्त त्कृते' शब्द निश्चय वाचक स्पष्ट अर्थ व्यक्त करता है।

ग. श्रीरामानुजभाष्य में तन्निरतत्वम् लिखा है जो केवल अनु. रक्ति (रतस्त्रिष्वनुरक्तेस्यात्-मे०) का ज्ञापक है, जब कि श्रीरामानन्दभाष्य का 'तत्कृते मुहुर्मुहुः लोचनम' मुहुर्मुहु (पुन पुनः) आ (समन्ताभावेन) लोचनम् (लोचृ दर्शने लोचने) का ज्ञापक है ।

२ गी. १६।२३ के शास्त्र विधि पद से श्रीरामानुजाचार्यजी केवल वेद का ही ग्रहण करते हैं 'शास्त्र' वेदाः विधि अनुशासनम् वेदाख्यं मदनुशासनम् परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी शास्त्रविधि पद से भगवदनुशासन रूप श्रुति और स्मृति का ग्रहण करते हैं—भगवदनुशासनरूप-श्रुतिस्मृतीनां वश्यताऽऽवश्यकी ।

३ इसके 'न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्' की व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्यजी केवल फलाभाव मात्र मानते हैं- 'न स सिद्धिम् अवाप्नोति न काम् अपि आमुष्मिकीं सिद्धिम् अवाप्नोति । न सुखम् ऐहिकम् अपि किंचिद् अवाप्नोति । न परां गतिम् कुत परां गति प्राप्नोति इत्यर्थः । परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी अनुक्तमप्यूहति पण्डितो जनः । के सिद्धान्तानुसार केवल फलाभाव ही नहीं अपि तु अनिष्ट प्राप्ति भी मानते हैं 'एवं शास्त्राज्ञामुल्लंघ्य यः स्वाच्छन्देन वर्तते स सर्वेभ्यः पुरुषार्थेभ्यः पराङ्मुखो भूत्वा दुर्गतिमनुभवतीति भाव. । जो अन्यत्र के वचन 'विधि हीनस्य यज्ञस्य सद्यः कर्ता विनश्यति' के अनुरूप है ।

४. गी.१६।५४ के 'ज्ञात्वा शास्त्रं विधानोक्तम्' की व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्य शास्त्र विधान से अन्यूनातिरिक्त कार्य के आग्र ही हैं 'शास्त्र विधानोक्तं तत्व कर्म च ज्ञात्वा यथावद् अन्यूनातिरिक्त विज्ञाय कर्तुं त्वम् अर्हसि तद् एव उपादातुम् अर्हसि । परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी अधिकस्य अधिकं फलम् के सिद्धान्तानुसार अतिरिक्त के विरोधी नहीं हैं और उन्होंने ऐसी व्याख्या नहीं की है ।

५. इसकी व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्यजी ने व्यापक रूप से सभी शास्त्र विधानोक्त (वेदोक्त) कर्म का ग्रहण किया है। परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी ने-शास्त्रविधानोक्तं शास्त्रेण विहितं कार्यं भगवदाराधनात्मकं कर्म ज्ञात्वेहास्मिल्लोके कर्तुं विधातुमर्हसि लिखकर केवल भगवद-राधनात्मक कर्म का ही ग्रहण किया है जो धर्म के मीमांसा शास्त्रोक्त लक्षण, वेद प्रतिपाद्य प्रयोजनवदर्थो धर्म इति' के अनुकूल है । श्रीरामानुजाचार्य के उक्त कथन में केवल प्रथम लक्षण 'वेद प्रतिपाद्यत्व' ही घटित है द्वितीय लक्षण प्रयोजनवत्व और तृतीय लक्षण 'अर्थत्व' नहीं । जबकि श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में उक्त तीनों लक्षण घटित होते हैं । श्रीरामानुजभाष्यमें तृतीय लक्षण 'अर्थत्व' नहीं घटित होने से अनर्थभूते श्येनादि में व्याप्ति है—'श्येनेनाभि-चरन् यजेत' ।

६. गी. १८।१३ के 'सांख्ये कृतान्ते' के भाष्य में श्री रामानुजाचार्यजी ने लिखा है संख्याबुद्धिः यथावस्थिततत्त्वविषयतया वैदिक्या बुद्ध्या अनुसंहिते निर्णये सर्वकर्मणांसिद्धये उप-

बुद्धिः शरीरेन्द्रियप्राणजीवात्मोपकरणं परमात्मानम् एव कर्तारम् अवधार
ाचार्यजी लिखते है साख्ये सम्यक् ख्यायन्ते प्रकथ्यन्ते कृतोऽन्तो निर्णयो
स्तस्मिन् वेदान्तशास्त्रोपपादितसिद्धान्ते सर्वकर्मणां हेयोपादेयानां सर्वेषा
ं।' इस प्रकार दोनो में अन्तर है।

१८।१४ के 'करणं च पृथग्विधम्' की व्याख्या में श्रीरामानुजाचार्यजी
च पृथग्विध वाक्पाणिपादादि पञ्चकं समनस्कं कर्मेन्द्रियम् पृथग्विध क
इस प्रकार वे यहाँ ज्ञानेन्द्रियों को करण पद वाच्य नहीं मानते हैं
में श्रीरामानन्दाचार्यजी ने लिखा है 'करणं च पृथग्विधं त्रिविध
बाह्यान्तः करण' इस प्रकार वे ज्ञानेन्द्रियों को भी करण पद वाच्य मान
ा टीकामें ज.गु. श्रीरामानन्दाचार्य श्रीरघुवराचार्यजी ने–लिखा है '
कमिन्द्रियपञ्चककर्मारंभकमिन्द्रियपञ्चकमुभयात्मकं मन एकादशेन्द्रियाणि
दने साधनभूतानि पृथग्विधान्यपि करणपदव्यपदेश्यानिकरणत्वेन सर्वेषाम
त्येकत्वव्यपदेश । कर्मोत्पत्ति हेतूपन्यासात् करणशब्दोऽत्र कर्मेन्द्रियमात्र
मालोचने ज्ञानेन्द्रियाणामपि कर्म हेतुत्वं स्पष्टमेव प्रतीयते । यथा तत्तत्क
मस्ति तथा तत्तत्कर्मणि चक्षुरादिज्ञानेन्द्रियाणामप्यनिवार्यमस्ति प्रयो
यमाणं करणं क्रियामपि कर्म चक्षुषाऽदृष्ट्वैवान्धवदनुतिष्ठति । तथा श्रोत्रे
ये कर्मारंभते । न च चक्षुरादीनां परंपरया हेतुत्वादन्यथासिद्धत्वमितित्र
ादुभयेन्द्रिययोर्युगपत्प्रवृत्तेरनुभवगम्यत्वात् । चक्षुरादीनां प्रवृत्तिमन्तरेणकर्म
अ.च. ।' इस प्रकार दोनो भाष्यों के मत में अन्तर है ।





# ५ श्रीरामानन्दभाष्य और श्रीरामानुजभाष्य में सिद्धान्त भेद ५

१, श्रीमद्भगवद्गीता १६।१०के 'प्रवर्तन्तेऽशुचिव्रताः' के भाष्य में श्रीरामानन्दाचार्यजी लिखते हैं- ' अशुचिर्मद्यमांसाद्यशनं व्रतं येषां तेऽशुचिव्रता वामाचारे क्षुद्रदेवताराधनादिककर्मसु चाशुचिभक्षणादि रूपस्य व्रतस्यावश्यकत्वेन ग्रहणं भवति। तथा प्रवर्त्तन्ते प्रवृत्तिं विदधते। ' एवं इसकी गीतार्थचन्द्रिका में लिखा है- 'अशुचिव्रता अशुचि मद्यमांसादीनामावश्यकतयोपयोगो यत्र तथाशुचि व्रतं कौलवामबीजाचारादिरूपं येषान्ते कौलवामबीजायनप्रभृतयस्ते तत्तत्कर्मस्वेव प्रवर्तन्ते। ' परन्तु इसके भाष्य में श्रीरामानुजाचार्यजी लिखते हैं- 'अशुचिव्रताः अशास्त्रविहितव्रतयुक्ता. प्रवर्तन्ते।' इससे स्पष्ट है कि श्रीरामानन्दाचार्यजी अशुचि पद से मद्यमांसादि का ग्रहण मानते हैं और उनके मत में मद्यमांस निषिद्ध है परन्तु श्रीरामानुजाचार्यजी अशुचि पद से अशास्त्र विहितत्व मानते हैं उनके मत में मांस अशुचि नहीं है। गीता २।३१ के भाष्य में भी वे-' अग्नीषोमीयादिषु च न हिंसा पशोः निहीनतरच्छागादि देह परित्याग पूर्वक कल्याण देहस्वर्गादिप्रापकत्वश्रुतेः संज्ञपनस्य'। न वा उवेतन्म्रियसे न रिष्यसि देवा इदेषि पथिभिः सुगेभिः। यत्र यन्ति सुकृतो नापि दुष्कृतस्तत्रत्वा देवः सविता दधातु (यजुर्वेद ४।६। ९।४६) इति हि श्रुयते लिखते हैं परन्तु श्रीरामानन्दाचार्यजी वैसा नहीं मानते हैं। वे मांस को निषिद्ध मानते हैं। श्री रामानुजाचार्यजी का यह मत मीमांसाशास्त्र के धर्म के लक्षण—'यागादिरेव धर्मः। तल्लक्षणं वेदप्रतिपाद्यः प्रयोजनवदर्थो धर्म इति। अनर्थफलकत्वादनर्थभूते श्येनादावतिव्याप्तिवारणायार्थ इति। के विपरीत है। धर्म के लिए केवल वेदप्रतिपाद्यत्व (शास्त्रविहितत्व) और प्रयोजनवदत्व ही आवश्यक नहीं हैं अपि तु अर्थवदत्व भी। मद्यमांसादि में अनर्थफलकत्व होने से अर्थवदत्व नहीं है। अतः श्रीरामानुजाचार्यजीका 'अशुचिव्रताः' का अर्थ 'अशास्त्रविहितव्रतयुक्ताः' अनर्थफलकत्व होने से उसमें अर्थवदत्व नहीं है और वह न केवल मांस का समर्थक अपि तु धर्म-लक्षण का प्रतिकूल भी है। न्यायशास्त्र की भाषा में श्रीरामानुजाचार्यजी के 'शास्त्रविहितत्व' मात्र लक्षण, हिंसादि में अति व्याप्ति होने से 'गोः शृङ्गित्वम्' के समान अति व्याप्ति है। मद्यमांसादि कभी भी शुचि नहीं है। महर्षि कणाद ने वैशेषिक सूत्र में लिखा है—'यदिष्ट रूप रस गन्ध स्पर्श प्रोक्षितमभ्युक्षितञ्च तच्छुचिः। अशुचीति शुचिप्रतिषेधः। अर्थान्तरञ्च। अयतस्य शुचि भोजनादभ्युदयो न विद्यते नियमाभावात्। विद्यते वार्थान्तरत्वाद् यमस्य। असति चाभावात्। वै. सू. ६।२।५-१० तददुष्ट भोजने न विद्यते। दुष्टं हिंसायाम्। तस्य समभिव्याहारतो दोष.। तददुष्टे न विद्यते। ६।१।६।९।' अतः मांसादि अशुचि है। शुचिरपूतीभावे। शुचिर्ग्रीष्माग्नि शृङ्गारेष्वाषाढे शुद्ध मन्त्रिणि। ज्येष्ठे च पुम्सि धवले शुद्धेऽनुपहते त्रिषु मे० 'पवित्र प्रयत पूत पूत तु बहुलीकृतम् पूत पवित्र मेध्य च अ

को. । ' यज्ञ में हिंसा की विधि तो है, परन्तु वह अशुचि (अपवित्र) यज्ञ में 'मेघनाद मख करइ अपावन । आहुति देइ रुधिर अरु भैसा मानस । 'अनुबन्ध क्षयं हिंसामनवेक्ष्य च पौरुषम् । मोहादारभ्यते कर्म यत्तत्तामसमुच्यते गीता १८।२५।'अतः श्रीरामानुजाचार्यजी का सिद्धान्त गलत है और श्रीरामानन्दाचार्यजी का सिद्धान्त ठीक है ।

यहाँ 'अशुचि' पद 'व्रत' का विशेषण रूप में प्रयुक्त है । व्रत का कोशार्थ है 'नियमोव्र-तमस्त्री तच्चोपवासादिपुण्यकर्म-अ.को.व्रत शब्द निरूक्त के सिद्धान्त अग्नि शब्द के विषय में 'त्रिभ्यः आख्यातेभ्योऽजायत इति शाकपूणिः । इतात् अक्ताद्दग्धाद्वा । नीनात् स खल्वेतेरकारमादत्ते गकारमनक्तेर्वा दहतेर्वा नीः परः । ' के समान 'व्रज संस्कारगत्योः' एवं' तनु श्रद्धोपकरणया अथवा 'तगु विस्तारे'–इन दो आख्यातो से बना है और इसका अर्थ है जो संस्कार एवं गति (क्रिया प्राप्ति रूपफल, ज्ञान और मोक्षरूप चरमफल) में श्रद्धा उत्पन्न करे अथवा जो उक्त संस्कार, क्रिया, फल, ज्ञान और मोक्ष का उपकरण वा साधन हो अथवा जो इन सस्कारादि का विस्तार (अभिवृद्धि) करे । इस अर्थ की पुष्टि साक्षात् वेदवचन से होती है व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम् । दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धयासत्यमाप्यते ।।शु.य. १९ ।३०।' व्रत से दीक्षा संस्कार की प्राप्ति होती है और संस्कार से दक्षिणानिपुणता दक्षता की प्राप्ति होती है । इस दक्षता योग्यता से श्रद्धा की प्राप्ति होती है और श्रद्धा से सत्य परमात्मा या मोक्ष की प्राप्ति होती है ।' इस प्रकार से यह वेद वचन उक्त दो आख्यातो से बने व्रत शब्द के निर्वचन को प्रामाणिक सिद्ध करते हैं ।

'व्रत' शब्द का निर्वचन ज.गु.श्रीरामानन्दाचार्य महामहोपाध्याय पं. श्रीरघुवराचार्यजी ने गीतार्थचन्द्रिका में गीता ९।२५ 'यान्ति देवव्रता देवान् पितृन् यान्ति पितृव्रता. । भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम् ।' की व्याख्या में लिखा है–'देवव्रता इन्द्रादि-त्यादिदेवाराधने व्रतं नियमो येषान्ते देवव्रताः । अर्थानुरोधाद्व्यधिकरणपदो बहुव्रीहिः । अथवा गमनार्थकस्य व्रजेः 'गोचरसंचारवहव्रजव्यजापणनिगमाश्च पा.सू-३।१।१९। इति पाणिनीयेन घान्तोऽयंनिपात्यते पृषोदरादेराकृतिगणत्वाच्च जस्य तस्तथा च देवव्रताव्रजननिरूपिताधिकरणता श्रया येषान्ते देवव्रताः सात्विकाः पुरुषाः प्राधान्येन देवानेव भजन्ते ते देवभक्ता देवान् यान्ति ।' इससे भी व्रत शब्द व्रज संस्कारगत्योः धातुज सिद्ध है और वही अर्थ सिद्ध होता है । उक्त गीता ९।२५ में प्रथम चारण में दो बार प्रयुक्त व्रत पद द्वितीय चारण में प्रयुक्त 'इज्या' पद का ही वाचक हैं क्योंकि वहाँ एक ही विषय है और 'इज्या' का अर्थ अनुष्ठान है । परमात्मा को ही व्रत का रक्षक कहा गया है–'त्वमग्ने व्रतपा असि शु.य.४।१६।' अशुचिव्रता का अर्थ गीता के 'यजन्ते सात्विका देवान यक्षरक्षांसि राजसाः । प्रेतान् भूतगणांश्चान्ये

यजन्ते तामसा जनाः ।१७।४। को भी साथ पढने से निर्गत होता है । यहाँ व्रत का अर्थ 'यजन' यजन्ते 'यज देव पूजा सङ्गति करणदानेषु' है, तथा अशुचिव्रत का अर्थ प्रेतभूतगणादिकों के यजन सामग्री मद्यमांसादि सिद्ध है। परमात्मा का व्रत व्रता ते अग्ने महतो महानि ऋ, ३।६।५' महान् से भी महान् सर्वोत्तम है। वह प्रेतादि व्रत से सर्वथा भिन्न और विपरीत है । उस व्रत के द्वारा ही स्थिर अवस्थित रह जाता है 'व्रतेन स्थो ध्रुव क्षेमा ऋ५।७२।२' परमात्मा शुचि व्रत आदि वाला है 'अग्निः शुचिव्रततम शुचिः विप्रः शुचिः कविः । शुचि रोचत आहुतः ऋ, ८।४४।२१। श्रीमद्भगवद्गीता १८।३ में 'त्याज्यं दोषवदित्येके कर्मप्राहुर्मनीषिणः' कर्म में दोषका प्रश्न उठाकर उसका निर्णय गीता १८।२५ के 'अनुबन्धं क्षयहिंसामनेपेक्ष्य च पौरुषम् । मोहादारम्यते कर्म यत्ततामसमुच्यते। किया गया है। उक्त गीता १८।३ में सांख्य दर्शन की कर्म विषयक अशुद्धि की आपत्ति का उद्घाटन है- 'एके मनीषिणः साख्याः दोषवद् हिंसादिदोषयुक्तत्वेन मोक्षमार्गप्रतिबन्धकत्वात् यागादिरूपं कर्म त्याज्यं मुमुक्षुभिरिति प्राहुः आनन्दभाष्य । 'दृष्टवदानुश्रविकः सह्यविशुद्धि क्षयातिशययुक्तः-सां.का, २ । पापमेव हिंसिधातुपदवाच्या यागीयापि हिंसेति तद्घटितज्योतिष्टोमादिकमविशुद्धमेव-सां.चं, ।' इसका निर्णय गी. १८।२५ में है कि सभी कर्म त्याज्य नहीं हैं केवल हिंसादिवाला कर्म ही अशुद्ध और त्याज्य है । बिना हिंसादि वाला नहीं—

इस प्रकार श्रीरामानन्दाचार्य जी का 'अशुचिव्रता' का उपरोक्त भाष्य सर्वथा निर्दुष्ट और साधु ही नहीं अपितु श्रीवैष्णव धर्म पोषक और प्रमाणोपपन्न तात्विक है और इनका इस विषय में श्रीरामानुजाचार्यजी से सिद्धान्त भेद है ।

(२)श्रीमद्भगवद्गीता १७।९ के 'कट्वम्ललवणात्युष्ण तीक्ष्ण- रूक्ष विदाहिनः' के भाष्य में श्रीरामानन्दाचार्यजी लिखते हैं-'मध्ये श्रूयमाणस्यापि शब्दस्य प्रत्येकं योगस्तथा चातिकटुरसा निम्बाहिफेनादयोऽत्यम्लरसास्तिन्तिण्यादयोऽति लवणरसाः प्रसिद्धा एवात्युष्णा जिह्वौष्ठादिप्रज्वालका अतितीक्ष्णा मरीचादयोऽतिरूक्षा अणुकङ्कद्वायोऽतिनिदाहिन सर्षपादय' परन्तु इसके भाष्य में श्रीरामानुजाचार्यजी लिखते है-' कटुरसाः अम्लरसः लवणोत्कटाः अत्युष्णाः अतितीक्ष्णाः रूक्षाः विदाहिनः च इति कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्ण रूक्ष विदा- हिनः ।' इस प्रकार यह स्पष्ट है कि श्रीरामानुजाचार्यजी, कटु, अम्ल और लवणमात्र को असात्त्विक मानते हैं और श्री रामानन्दाचार्यजी केवल अति कटु, अति अम्ल और अति लवण को ही असात्त्विक मानते हैं, सामान्यकटु, सामान्य अम्ल और सामान्य लवण को नही, और इसी लिए 'कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः' वाक्य के मध्य में पठित 'अति' पद का अन्वय उसके पूर्व पदों कटु, 'अम्ल' और 'लवण' पद के साथ भी मानते हैं और ऐसा ही मानना निर्दुष्ट योग्य

और उचित है। क्योंकि लवण मात्र को असात्त्विक मानने पर न तो लवण का साधुओं में प्रसिद्ध नाम 'राम रस' कहना योग्य होगा और न भगवान् को षट्रस भोजन भोग लगाना योग्य होगा और न वह साधुओं के लिये ग्राह्य होगा। 'लवण बिना बहु व्यञ्जन जैसे' के अनुसार बिना लवण का कोई भी व्यञ्जन योग्य नहीं है। यहां यह शंका नहीं की जा सकती कि 'अति' पद उपसर्ग है और इसका प्रयोग पद के पूर्व में ही होना चाहिए। इस नियम में 'अति' पदका प्रयोग तो केवल उष्ण, तीक्ष्ण रूक्ष और विदाहिन पदों के पूर्व है अतः केवल उन्हीं के साथ उसका अन्वय उचित है। कटु, अम्ल और लवण पदों के पश्चात् 'अति' उपसर्ग का प्रयोग होने से उसके साथ इसका अन्वय नहीं हो सकता क्योंकि निरुक्त के अनुसार वेद में धातु के बाद में या व्यवधान देकर प्रयोग में आनेवाले भी 'उपसर्ग' एवं 'गति' कहलाते हैं। 'हरिभ्यां याह्योक आ। मन्द्रैरिन्द्र हरिभिर्याहि।' दीपकालङ्कार में जिस प्रकार एक ही क्रिया या कारक किसी वाक्य के आदि मध्य या अन्त में प्रयुक्त होकर देहली दीपकन्याय (राम नाम मणि दीप धरु जीह देहरी द्वार। तुलसी भीतर बाहिरहु जो चाहसि उजियार।) से सभी के साथ अन्वित होकर अर्थ का प्रकाशन करता है 'गुरु शुश्रुषया विद्या मधुगोष्ठया मनोभवः। उदयेन शशाङ्कस्य पयोधिरभिवर्धते। इसी प्रकार 'यहां अति' पद वाक्य के मध्य में स्थित होते हुए सभी के साथ अन्वित होकर सभी का अर्थ प्रकाशन करता है। अतः श्रीरामानन्दाचार्यजी लिखते हैं—'मध्येश्रूयमाणस्याति शब्दस्य प्रत्येकं योगः।'

इस प्रकार श्रीरामानन्दाचार्यजी एवं श्रीरामानुजाचार्यजी के सिद्धान्तों में भेद है।

## ॥ सर्वधर्मान् परित्यज्य ॥

मार्गशीर्ष शुक्लपक्ष एकादशी गीताजयन्ती के दिन प्रातः कालिक नित्यकर्म पूजापाठ से निवृत्त होकर पं. बमभोली मिश्र दरवाजा पर आये तो देखते हैं कि पं. उक्कठ ठाकुर बिना स्नान किये चूडा फाँकते हुये सडक पर टहल रहे हैं। न उनके शिर पर तिलक है न कण्ठ में कण्ठी न कांधे पर जनेऊ सकल कर्म देखहिं विपरीता।' से उन्हें बडा आश्चर्य हुआ। इतने आचारवान् पं. उक्कठ ठाकुर को आज हो क्या गया है कि वे स्नानादि शौच कर्म सन्ध्यादि नित्यकर्म तिलक कण्ठी यज्ञोपवीत आदि का त्याग कर विधर्मियों के समान चूडा फाँकते सडक पर घूम रहे हैं! इस वृद्धावस्था में उनका शिर तो नहीं फिर गया है। ऐसा सोच ही रहे थे कि पं. उक्कठ ठाकुर उनके सम्मुख आगये। उन्होंने साहस करके पं. उक्कठ ठाकुर से पूछा—यह क्या! पं. उक्कठ ठाकुर ने तपके जवाब दिया—श्रीमद्भगवद्गीता

में लिखा है सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज। अतः मैने वर्णाश्रमादि सभी धर्मों का परित्याग कर दिया है। यह सुनकर पं. बमभोली मिश्र चकित हुये। उन्होंने उनसे पूछा क्या आपसे भिन्न किसी अन्य ने इस श्लोक को पढा नहीं था अथवा पढा नहीं है एवं आपने भी कभी इसे पढा नहीं था। पं. उक्कठ ठाकुर ने कहा कि पढा तो अनन्त लोगों ने है किन्तु इस पर विचार किसी किसी ने किया है और उन विचार करनेवालों में भी समझा बहुत कम ही लोगों ने ही है। मैंने भी इसे हजारों बार पढा होगा किन्तु विचार इस पर कलह ही किया है और 'सर्वधर्मान्' पद में हाथी के पाँव के समान सभी प्रकार के धर्म चले आते हैं। अतः 'सर्व धर्मान् परित्यज्य' में वर्णाश्रमादि सभी प्रकार के धर्मों का परित्याग उपदिष्ट है। पं. बमभोली मिश्र उतने पढे लिखे नहीं थे पञ्चाङ्ग देखकर उपरोहिती कर्म करते थे। अतः वे पं. उक्कठ ठाकुर जैसे पठित व्यक्ति का उत्तर करने में सक्षम नहीं थे। परन्तु यह बात उन्हें अर्थ का अनर्थ जैसा लगा। 'धर्म संस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे' कहने वाले भगवान् सदाचार धर्म का परित्याग कैसे कह सकते हैं। यह बात असम्भव लगता है। अतः उन्होंने उनसे कहा पण्डितजी विचार तो आपने किया है अवश्य परन्तु विचार करने और निर्णय (अर्थ निर्णय) करने में आप से भूल हुई है। भूल का नाम सुनते ही पण्डित उक्कठ ठाकुर का पारा चढ गया वे दात पीसते हुये बोले—मुझसे भूल! सर्वधर्मान् पद पूर्ण व्यापी पद है। इसमें अपवाद का स्थान नहीं है। सर्व धर्मान् का स्पष्ट और एक ही अर्थ हैं 'सभी धर्मों को इसमें एक भी धर्म को छूटने का अवकाश नहीं है।

इतने में वहाँ नेनन नाथ नैयायिकजी पहुंच गये। वे गीता जयन्ती पर प्रवचन करने विश्वविद्यालय जा रहे थे। रास्ते में यहाँ विवाद सुनकर रुक गये और उत्सर्गाः सापवादाः (नियम के भी अपवाद हुआ करते हैं) कहते हुये शास्त्रार्थ में प्रवेश कर गये। उन्होंने आसन जमाते हुए कहा—'अपवाद किसी भी नियम के क्षेत्र को सीमित कर सकता है (अपवादः उत्सर्गंव्यावर्तपितुमीश्वरः) और सामान्य नियम अपवादों से नियन्त्रित रहते हैं (अपवादैरिवोत्सर्गाः कृतव्यावृत्तयः) तथा अपवाद के भी अपवाद होते हैं (अपवादः प्रतिप्रसवः)। अपवाद से ही नियम सिद्ध होता है उद्देश्य पद की व्यापकता में कोई अपवाद हो उसे पाश्चात्य निगमन तर्क शास्त्र में अपवाद वाक्य कहते हैं जैसे एक विद्यार्थी को छोडकर सभी उत्तीर्ण हो गये। यदि इस अपवाद वाक्य का अपवाद कोई निश्चित वस्तु हो तब ये वाक्य पूर्ण व्यापी वाक्य कहलाते है और यदि अपवाद अनिश्चित हैं तब ये वाक्य अंशव्यापी कहलाते हैं। जैसे सोना को छोडकर सभी धातु ठोस है पूर्ण व्यापी वाक्य और एक को छोडकर सभी धातु ठोस है अंश व्यापी वाक्य है। प्रकृत सर्वधर्मान् परित्यज्य' वाक्य का अपवाद 'मामेकं

शरण व्रज वहाँ उपस्थित है। शरणागति धर्म का वहीं वर्तमान रहने से सर्वधर्मान् परित्यज्य वाक्य पूर्णव्यापी वाक्य नहीं है। प्रत्युत अंश व्यापी वाक्य है। अतः सर्वधर्मान् पद में सभी धर्मों को नहीं घसीटा जा सकता प्रत्युत कुछ अभिलषित (इष्ट) धर्मों का ही ग्रहण किया जा सकता है। प्रकृत वाक्य केवल निषेधात्मक (परित्यज्य) ही नहीं है प्रत्युत विध्यात्मक शरण व्रज भी है। यही ये दोनों निषेध और विधि वाक्य परस्पर सापेक्ष है पूर्व कालिक क्रिया (समान कर्तृकयोः पूर्वकाले पा. ३।४।२१।') होने से और दोनों परस्पर (एक दूसरे पर आश्रित हैं। अतः सर्वधर्मान् को अति व्यापक लक्षण बनाकर अतिव्याप्ति दोष ग्रस्त नहीं बनाया जा सकता और न उसे संकीर्ण कर अव्याप्त दोष ग्रस्त ही बनाया जा सकता है। प्रत्युत उसे अन्यूनानतिरिक्त वाचक अर्थ में ही ग्रहण कर अर्थ का निर्धारण किया जा सकता है। आप तिलक कण्ठी यज्ञोपवीत स्नानादि आचार का परित्याग कर पथ भ्रष्ट हो रहे हैं। आचार प्रथमो धर्मः। आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः। जीवन भर धर्ममार्गी रहे और आज आपकी बुद्धि क्यों मारी गयी !

पं· नेननन‍ाथ नैयायिक जी बोल ही रहे थे कि पं० लुत्पुत्ती झा झट बोल उठे 'धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायाम् पं० नेननना‍थ नैयायिकजी ने कहा 'महाजनो येन गतस्ते पन्थाः' भी वहीं कहा गया है। पण्डित विनोदी मिश्र बीच में टपकते हुये बोले हाँ महाजन (उत्तमर्ण) बनियां के मार्ग का अनुसरण करना ठीक कहा है। जब तक वह दो चार हजार का सौदा नहीं कर लेता तब तक स्नानादि नहीं करता चाय के आचमन से ही कार्य करता है। अतः पं० उक्कठ ठाकुर का महाजनो येन गतस्ते पन्था ठीक ही है।

पं० विनोदी मिश्र की अनर्थ कारी व्याख्या पं० नेननन‍ाथ नैयायिकजी को अच्छी नहीं लगी उन्होंने अपने चश्मे के शीशे को पोछते हुये कहा आप पण्डित होकर क्यों मूर्खों के समान उपहास का पात्र बनते हैं। आप ही के समान बुद्धि हीन पण्डित ने श्मशान में चरते हुये गधे तथा वहां आते हुये ऊंट को देखकर सोचा 'राजद्वारे श्मशाने च यः तिष्ठति स बान्धवः' एवं 'धर्मस्य त्वरिता गतिः और उसने इष्टं धर्मेण योजयेत् का स्मरण करते हुये उस ऊंट की गर्दन में गधे को जोड दिया। उसका फल कहने की आवश्यकता नहीं है। अथवा आपही के समान धूर्त पण्डित ने 'पर द्रव्येषु लोष्टवत्' के अर्थ का अनर्थ करते हुये दूसरे के धन को हथिया लिया। आप ही के समान बुद्धि वालों के लिये कहा है 'अधर्मं धर्ममिति या मन्यते तमसा वृता। सर्वार्थान्विपरीतांश्च बुद्धिः सा पार्थ तामसी ॥ गी० १८।३२।' पं० नेननन‍ाथ नैयायिकजी की स्पष्ट सचोट वार्ता सुनकर पं० लुत्पुत्ती झा की चुमुकी एवं पं० विनोदी मिश्र जी का विनोद भुला गया। उन्हें आज विदित हो गया की शास्त्रार्थ की रेल लाइन में

किञ्चिदपि विचलित होने से उलट जाना अनिवार्य है। थे तो वे भी धुरंधर पण्डित किन्तु अपने स्वभाव वश विषय के गाम्भीर्य को भूलाकर इसे हल्काफुल्का विषय मानकर मजाक को अपनाने को गलती कर चुके थे। अतः शास्त्रार्थ के प्रथम चरण में ही उपहास का पात्र बनना पड़ा। अब होश आया तो सम्हलते हुये पं० विनोदी मिश्र बोले 'काकाजी ! मैंने अभिधा वाक्य का प्रयोग नहीं किया था प्रत्युत व्यञ्जना वाक्य का प्रयोग किया था और आपने उसे अभिधार्थ में लिया। इसलिये आप महान् नैयायिक होते हुये भी मेरे साथ न्याय नहीं किया। पं० नेनन नाथ नैयायिक जी ने चश्मा अपनी आंखों पर चढाते हुये कहा- व्यञ्जना की प्रवृत्ति साहित्य शास्त्र में है न्याय शास्त्र में नहीं। न्यायशास्त्र में वह जहल्लक्षणा और अजहल्लक्षणा में ही गतार्थ है। परन्तु यह चित्त विभ्रम कारक होने तथा शब्दजाल होने के कारण शास्त्रार्थ में उपयोगी नहीं है। न्यायशास्त्र के शास्त्रार्थ का प्रयोजन मनोरञ्जन पद लालित्य वा अलंकृत भाषा प्रयोग नहीं है, प्रत्युत तत्त्व ज्ञान है अतः इसमें व्यर्थ विशेषण और असमर्थ विशेषण का भी त्याग है। जिस प्रकार अलंकार वास्तविक शरीर को ढांक देता है उसी प्रकार अलंकृत भाषा तत्त्वज्ञान को ढांक देती है। इसीलिये साधु (सन्त) लोग अंखरी भाषा का प्रयोग करते हैं। अलंकृत भाषा का प्रयोग न्याय शास्त्र में वाक्छल माना जाता है अतः धर्म सभा वा तत्त्वनिर्णय सभा में व्यञ्जना का प्रयोग दोष है। नैयायिक जी अभी पं० विनोदीमिश्र को आडे हाथ लेते किन्तु उनके 'काका' पद का प्रयोग ने उनके क्रोध को वात्सल्य में परिणत कर दिया। राजनीति में भी भाई भतीजावाद चलता ही है।

पं. लुटपुत्ती झा सम्हलते हुये बोले--'धर्म'पद अस्पष्ट है—धृञ् धारणे (भ्वा०) धरतीति धर्मः।' इस धात्वर्थ से तो धारण करनेवाला असंख्य विषय वा वस्तु है। तब धर्म किसे कहेंगे ? अतः धर्मशब्द अस्पष्ट है। जिस प्रकार 'गम गतौ गच्छति' धातु में 'गमेर्डोः' डोस् प्रत्यय लगाने से जो शब्द बनता है और उसका अर्थ—'गौः स्वर्गे च बलीवर्दे रश्मौ च कुलिशे पुमान्। स्त्री सौरभेयी दृग्बाणदिग्वाग्भूष्वप्सु भूम्नि च।मे०।२१।१। होता है, उसी प्रकार धर्म शब्द का अर्थ भी 'धर्मोऽस्त्री पुण्य आचारे स्वभावोपमयोः क्रतौ। अहिंसोपनिषन्न्याये ना धनुर्यमसोमपे।मे० १०९।१६। धर्माः पुण्ययम न्यायस्वभावाचारसोमपाः।अ.को ३।३।१०९।' अनेकों हैं। यदि कहा जाय कि 'सर्वेषु धात्वर्थनिर्देशस्त्वाधुनिकः। पाणिनिर्हि धातुपाठे धातून् कांश्चिदर्थसहितान् कांश्चिदर्थरहितान् पठतीति। अनेकार्था अपि धातवो भवन्तीति।' अतः 'अभिधानकोषतः पदार्थनिश्चयः—काव्य०सू. १।२।५' के अनुसार अभिधान और कोश से पदार्थ का निर्णय करना चाहिये, तो कोश में उपरोक्त अनेक अर्थ कहे गये हैं। पं. विनोदी मिश्र अपनी परिस्थिति सम्हालते हुए बोले इसीलिये शक्ति ग्रह के लिये कहा गया है

'शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च । वाक्यस्यशेषाद्विवृतेर्वदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः ।' पुनः और भी कहा गया है 'संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता । अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य संनिधिः । सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः । शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः ।' अतः इन साधनों से अभीष्ट अर्थ की प्राप्ति होती है । पुनः उपक्रमोपसंहाराभ्यासापूर्वताफलम् । अर्थवादोपपत्तिः ।' इन षट् लिङ्गों से अर्थ का निर्धारण कहा गया है । हमें शास्त्रों के अर्थ करने के विषय में शब्द के अनुरूप अर्थ करना चाहिए न कि किसी आग्रहित अर्थ के लिये शब्द की खींचातानी करना चाहिए । क्योंकि कहा है 'ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति ।' फलितार्थ यह हुआ कि उपक्रम उपसंहार और प्रकरण आदि के अनुसार ही अर्थ का निर्धारण करना उचित है ।

पं. लुत्पुत्ती झा एवं पं. विनोदीमिश्र की सुधरी हुई वार्ता सुनकर पं. नेननाथ नैयायिकजी बड़े प्रसन्न हुये । इतने में शास्त्रार्थ की गन्ध पाकर पं. नेमनमिश्र मीमांसकजी और पं ठीढ़रठाकुर व्याकरणाचार्य भी वहाँ पहुंच गये ।

आते ही पं ठीढ़रठाकुर ने कहा जिस प्रकार 'प्रयोजन शब्दफलवाची और करणवाची दोनों होता है (प्रयोजनम पा० ५।१।१०९। प्रयोजनं फलं कारणं च प्रयुज्यते प्रवृत्त्या निष्पाद्यते इति कर्मणि ल्युटि प्रयोजनशब्दः फलवाची । प्रयुज्यते प्रवर्तते पुरुषोऽनेनेति करणे ल्युटि प्रयोजनशब्दः प्रवर्तकवाचीत्यर्थः) । उसी प्रकार धर्मशब्द भी फलवाची और करणवाची दोनों होता है । यहां सर्वधर्मान् परित्यज्य' में प्रयुक्त धर्मशब्द फलवाची है करणवाची नहीं है । अतः यहाँ धर्मफल का त्याग अभीष्ट है, धर्मकरण का नहीं ।

पं नेमनमिश्र मीमांसकजी ने टिप्पणि करते हुये कहा—'लाघव क्रिया हि वैयाकरणाः ।' अतः आपने बिना प्रकरण पर विचार किये शीघ्रता में संक्षिप्त उत्तर दे दिया । आप सूत्र प्रिय हैं । अतः संक्षेप में उत्तर देना आपको प्रिय है । परन्तु पूर्ण अर्थ के लिये प्रथम प्रकरण को उपस्थापित करना अत्यन्त आवश्यक है । प्रकृत श्लोक श्रीमद्भगवद्गीता के निगमन रूप अन्तिम अध्याय का चरमतत्त्वरूप अन्तिम श्लोक है । जो इस प्रकार है 'सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज । अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ।१८।६६।' इस श्लोक पर विचार करने से विदित होता है कि इसका प्रयोजन पापों से मुक्ति (सर्वपापेभ्योमोक्षयिष्यामि) है जो पूर्वोक्त फलवाची प्रयोजन है और उस प्रयोजन का कारण सर्वधर्मों का त्यागपूर्वक परमेश्वर का शरण (सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं) और इसका व्यापार है, परित्यागपूर्वक ग्रहण करना परित्यज (व्रज) । इस प्रकार 'करण-व्यापार-फल' रूप कार्यसाधक प्रणाली

का इसमें उपदेश हैं। धर्मशब्द का अर्थ विभिन्नशास्त्रों में विभिन्न प्रकार से कहा गया है, जिसमें साख्य शास्त्र में कहा गया है–'धर्मेणगमनमूर्ध्वं गगनमधस्तादुभवत्यधर्मेण । ज्ञानेनाचापवर्गो विपर्ययादिष्यते बन्धः ।सां.कां. ४४।' यहां धर्मेण स्वर्गादि प्राप्ति और ज्ञानेन (आत्मसाक्षात्कारेण) अपवर्ग प्राप्ति कहा गया है । अतः इस मत में धर्म का तात्पर्य स्वर्गादि प्राप्ति साधन होने से स्वर्गादिलोक प्राप्ति के साधन का त्याग है । जिसे श्रीमद्‌भगवद्‌गीता में भी–'यामिमां पुष्पितां वाचं प्रवदन्त्यविपश्चितः । वेदवादरताः पार्थ नान्यदस्तीति वादिनः । कामात्मानः स्वर्गपरा जन्मकर्मफलप्रदाम् । क्रियाविशेषबहुलां भोगैश्वर्यगतिं प्रति । भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसाम् । व्यवसायात्मिका बुद्धिः समाधौ न विधीयते ।२।४२-४४।' कहा गया है। अतः धर्म का तात्पर्य सांख्यमत में कामना भोग की प्राप्ति है एवं उसी के त्याग को धर्मत्याग कहा गया है। योग मत में धर्म शब्द से अविद्या, वासना, चित्त और चित्त की वृत्तियों का ग्रहण है । धर्मों में कालभेद होता है (यो.सू. ४।८)। शान्तोदिताव्यपदेश्यधर्मानुपातीधर्मी(यो. सू. ३।१४) । अतः इस मत में धर्मत्याग का तात्पर्य अविद्या, वासनादि का त्याग है । वैशेषिकमत में 'यतोऽभ्युदयनिःश्रेयस सिद्धिस्स धर्मः । वै.सू. १।१।२।' धर्म विशेषप्रसूताद् द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयससिद्धिः । वै.सू. १।१।४।' अभ्युदय और निःश्रेयस का साधनधर्म है और इसमें धर्मविशेष निश्रेयस का साधन है । अतः इस मत में धर्मत्याग का तात्पर्य अभ्युदय (लौकिक उत्कर्ष) को प्राप्त कराने वाले साधनरूप सामान्य साधारण धर्म का त्याग है न कि निःश्रेयस प्राप्त कराने वाले धर्म विशेष का । इसीको कठोपनिषद् 'श्रेयश्च प्रेयश्चमनुष्यमेतस्तौ संपरीत्य विविनक्ति धीरः। श्रेयो हि धीरोऽभिप्रेयसो वृणीते प्रेयो मन्दो योगक्षेमाद्वृणीते ।१।२।२।' आदि में कहा गया है। न्याय मत में भी 'प्रतीघातो भौतिक धर्मः' न्या.सू. ३।१।४१। से भौतिक धर्म का आध्यात्मिकधर्म से भेद बतलाया गया है। आत्मा की प्रवृत्ति और वह रागद्वेष मोह के कारण होता है (न्या.सू. ४।१।१३), उसी प्रवृति के अनुबन्धन के कारण अपवर्ग की प्राप्ति नहीं होती है (ऋणक्लेशप्रवृत्त्यानुबन्धादपवर्गाऽभावः-न्यासू ४।१।५९। और समाधि विशेष के अभ्यास से तत्त्वज्ञान तथा अपवर्ग की प्राप्ति होती है (न्या.सू. ४।२।३८) अतः–न्यायमत में प्रवृत्ति का त्याग धर्मत्याग का तात्पर्य है। मीमांसा के मत में वेद की विधि ही धर्म है–'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः मी.सू. १।१।२।' वेद का विधान दो कार्यों के लिये है-अभ्युदय वा कामना की प्राप्ति के लिये और सम्यक् ध्यानादि द्वारा मोक्ष प्राप्ति के लिए । अतः इस भेद में ज्ञानसूक्त भी है और कर्मसूत्र भी । अतः मीमांसामत में धर्मत्याग का तात्पर्य लौकिक कामना सिद्ध करने के साधनों का त्याग है।

वेदान्त सूत्र में मीमांसासूत्रकार जैमिनि का मत लिखा गया है 'धर्मजैमिनिरतएव' वे सू. ३।२।४०।' अर्थात् धर्म ही कर्म के फलका प्रदाता है। कर्म क्षणिक होता है। अत: कर्मजन्य सस्कार को धर्म वा अदृष्ट कहागया है जो फल का साधक है। अत: यहां धर्म के त्याग का तात्पर्य कर्म के फल का त्याग है। वेद के मत के अनुसार यज्ञ से धर्म उत्पन्न होता है जो नाक (वैकुण्ठ) का साधक है—'यज्ञेन यज्ञमयजंत देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्। तेह नाकं महिमान: सचंत यत्र पूर्वे साध्या: संति देवा:। ऋ.१० ९०।१६—शु.य. ३१।१६ अथर्व ७।५।१।', विष्णु सभी धर्मों को धारण करने वाला है 'त्रिणिपदा विचक्रमे। विष्णुर्गोपा अदाभ्य:। अतो धर्माणि धारयन्। ऋ. १।२२।१८ शु.य. ३४।४३ अथर्व० ७।२६।५ साम १६७० ।' अत: इस मत में धर्मत्याग का तात्पर्य विष्णु को धर्मों का समर्पण है। क्योंकि त्याग शब्द का तात्पर्य 'त्यजहानौ। हानिरुत्सर्ग: पुंसि सामान्ये न्याये च त्यागदानयो. मे २४।२१।' एवं 'त्यागो विरापितं दानमुत्सर्जनविसर्जने। विश्राणनं वितरणं स्पर्शनं प्रतिपादनम्। प्रादेशनं निर्वपणमपवर्जनं मंहति:। अ.को. २।७।२९-३०।' है और इसीलिये भगवान् ने गीता में इस तत्त्व को कहा है 'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्। यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम। गीता ७।२७।' और यज्ञादि में दानादि करके सर्वत्र पढा जाता है 'इदं न मम।' अत: धर्म वा कर्मफल को ईश्वर को अर्पित करदेना अथवा ईश्वर के निमित्त ही कर्म करना 'ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति य:। लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा। गीता ५।१०।' इत्यादि।' अत: सर्वधर्मान् 'परित्यज्य' का तात्पर्य ईश्वर के निमित्त सभी धर्म करना, ईश्वर को सभी धर्मों को दान करदेना या समर्पित करदेना है।

धर्म त्याग के विषय में गीता के इस अठारहवें अध्याय के आरम्भ में ही नियत धर्म के त्याग का निषेध (नियतस्य तु संन्यास: कर्मणो नोपपद्यते। मोहात्तस्य परित्यागस्तामस: परिकीर्तित:।) यज्ञ दान तप कर्म के त्याग का निषेध (यज्ञदानतप: कर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्। यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्।) केवल कर्म फल और आसक्ति का त्याग कहा गया है। 'एतान्यपि तु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च। कर्तव्यानीति में पार्थ निश्चितं मतमुत्तमम')। अत: सर्वधर्मान परित्यज्य' का तात्पर्य एतद्व्यतिरिक्त काम्यकर्म और धर्म (कर्मफल) का परित्याग है न कि वर्णाश्रम आदि स्वाभाविक नियत धर्म का। सच तो यह है की गीता उपनिषदों का सार है 'सर्वोपनिषदोगावो दोग्धा गोपालनन्दन:। पार्थोवत्ससुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत।' और उपनिषदों में प्रथम उपनिषद् ईशावास्योपनिषद् जो शुक्लयजुर्वेद का अन्तिम अध्याय होने से साक्षात् वेद संहिता है और वेद का अन्त (अन्तिम अध्याय) होने से वेदान्त (अन्तो निर्णय: निश्चय:) है। इस ईशावास्योपनिषद् में जो श्रीमद्भगवद्गीता का उप-

जीव्य वा अधिकरण है, में कहा गया है 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः । एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ।२।', अन्धन्तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते । ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः । अन्यदेवाहुर्विद्ययाऽन्यदाहुरविद्यया । इतिशुश्रुमधीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे । विद्याञ्चाविद्याञ्च यस्तद्वेदोभयं सह । अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते । ९-११।' इसके आनन्दभाष्य में लिखा है 'यः यथावद् गुरुपदेशलब्धविद्यः विद्यां ब्रह्मोपासनात्मिकां अविद्याञ्च ब्रह्मोपासनाङ्गभूतां वर्णाश्रमोचितनित्यनैमित्तककर्मरूपां सह अङ्गाङ्गिभावेन अनुष्ठानयोग्यमुभयं ज्ञानकर्मरूपं तत् मोक्षसाधनं वेद जानाति तादृशमोक्षसाधनं ज्ञाता अविद्यया विद्याङ्गभूतेन कर्मणा मृत्युं विद्या विरोधिपुण्यपापरूपं प्रचीनं तीर्त्वा अतिक्रम्य विद्यया परमात्मोपासनेन अमृतं मोक्षमश्नुते लभते ।' अतः सर्वधर्मान् परित्यज्य का तात्पर्य केवल काम्य कर्मों के त्याग में है वर्णाश्रम नित्य नैमित्तिक कर्मों के त्याग में नहीं प्रत्युत इनके फलों की आसक्ति के त्याग में है। धर्म किसी कर्म का नाम नहीं है प्रत्युत कर्म से उत्पन्न कर्मफलजनक संस्काररूप अदृष्ट का नाम धर्म है। धर्म कर्म जन्य है। अतः सर्वधर्मान् परित्यज्य का तात्पर्य सर्व कर्म परित्याग नहीं है। प्रत्युत सर्वकर्म फल परित्याग है। शास्त्रों में ऐसा ही उपदेश है 'ये दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमं परम् । हित्वा मां शरणं याताः कथं तांस्त्यक्तुमुत्सहे । श्रीमद्भागवत ९।४।६५।' एवं परित्यज्याखिलान् कामान् भक्त्यैवात्मेश्वरं हरिम् । प्रपद्यते दास्यरतिर्येदेषा सा तु सात्त्विकी ।' इन श्लोकों से शरणागति ग्रहण में सर्वधर्मान् परित्यज्य का तात्पर्य 'दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमं परं परित्यज्य' एवं 'परित्यज्य अखिलान् कामान्' ही है न कि वर्णाश्रम धर्म। वस्तुतः उपक्रम-उपसंहार से निर्णय करने के प्रकरण में श्रीमद्भगवद्गीता के आरम्भ में उपक्रम रूप में अर्जुन ने तीन विप्रतिपत्ति उपस्थापित किया था १ पाप, पातक दोष, (गी १।३६।३८।३९), २ कुल धर्म, जाति धर्म नाश गी. १।४०।४३।४४। और तीन पूजार्ह के साथ युद्ध में हिचक (गी २।७)। यहाँ गीता के अन्त में उपसंहार रूप में उक्त तीनों विप्रतिपत्तियों को समाधान करने के लिए 'सर्वधर्मान् परित्यज्य' पद का प्रयोग किया है, जिसका उपक्रमानुसार तात्पर्य क्रमशः है १ पाप पातक दोष के नाशक प्रायश्चित धर्म का त्याग, २. कुल धर्म और जाति धर्म के नष्ट होने के मोह धर्म का त्याग (मीरा ने कहा-लोकलाज कुल की मर्यादा या में एक न राखूंगी। श्रीगिरधर आगे नाचूंगी।) और ३ धर्म संमूढ चित्त (गी. २।७) का त्याग। यही सर्वधर्मान् परित्यज्य' से इन तीनों प्रकार के धर्मों का त्याग का तात्पर्य है। गीता आनन्दभाष्य में ज.गु. श्रीरामानन्दाचार्यजी ने यहां 'सर्वधर्मान्' पद से इसी पापनिवारक प्रायश्चित्तरूप (पापानां प्रायश्चित्तात्मकाः कृच्छ्रचान्द्रायणादयो धर्माः समुदीरिताः। ते हि सर्वेत्युक्त्या विविधा बहुवचनेनानन्ताश्च बोध्याः।) धर्म के

कहा है जो उपक्रम 'पापमेवाश्रयेदस्मान्—गी· १।३६,' कुलक्षय कृतं दोषं मित्रद्रोहे च पातकम्-गी. १।३८' के अनुरूप उपसंहार रूप होने से सर्वथा युक्त और उचित है।

पं. मेमनमिश्र मीमांसकजी की उपक्रम--उपसंहार व्याख्या सुनकर सभी 'सर्वधर्मान् परित्यज्य' के तात्पर्य से अवगत हुये और इससे पूर्ण सहमति प्रकट की। परन्तु पं नेनननाथ नैयायिकजी इससे पूर्ण सहमत होते हुये भी इसे अपूर्ण कहा और आगे कहने लगे इस श्लोक में केवल 'सर्वधर्मान् परित्यज्य' वाक्य खण्ड ही नहीं है प्रत्युत 'मामेकं शरण ब्रज' वाक्य खण्ड भी है। वस्तुतः दोनों वाक्य खण्ड मिलकर ही पूर्ण वाक्य बनते हैं और पूर्ण अर्थ को कहते हैं। वक्ता का तात्पर्य है कि अन्य बहुविध धर्मों का परित्याग कर एक मेरे धर्म का आश्रय ग्रहण करो। 'यान्ति देवव्रता देवान् पितॄन्यान्ति पितृव्रताः। भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम् ॥ गी. ९।२५।' से यह भाव स्पष्ट है कि भगवान् को अन्य देवधर्म, पितृधर्म, भूतधर्म अभीष्ट नहीं है केवल ईश्वर धर्म अभीष्ट है। यहाँ 'सर्वधर्मान्, पद से 'यान्ति देवव्रता देवान् पितॄन्यान्ति पितृव्रताः। भूतानि यान्ति भूतेज्या' का भाव है और'मामेकं शरणं ब्रज' से यान्ति मद्याजिनोऽपिमाम्' का भाव है। ईश्वर स्वयं धर्म रूप हैं-'रामो विग्रहवान् धर्म, रामो धर्मस्य विग्रहः।' अत· ईश्वर के शरण ग्रहण का तात्पर्य धर्म का शरण ग्रहण करना है। इसीलिए बौद्धधर्म भी 'धर्मं शरणं गच्छामि' कहता है। चूंकि वह ईश्वर नहीं मानता और धर्म को ही ईश्वर मानता है। गीता के 'मामेकं शरणं ब्रज' का अर्थ 'एकं धर्मं शरणं ब्रज' हुआ।

पं.मेमननाथ नैयायिकजी का प्रवचन समाप्त होते ही पं. उक्कठ ठाकुर का भ्रम मिट गया। वे झटपट चूडा फेंककर स्नान पूजा करने लगे। पुनः यज्ञोपवीतादि धारण कर लिये।

पं. लुप्पुत्तीझा ने कहा—आज हम लोगों की गीता जयन्ती में विश्वविद्यालय जाना था और निर्धारित समय यहीं व्यतीत हो गया।

पं. नेनननाथ नैयायिकजी ने कहा—हमें कहीं भी श्रीमद्भगवद्गीता पर प्रवचन करना था। वह कार्य पूर्ण हो गया।

पं. विनोदीमिश्र ने कहा—विश्वविद्यालय में प्रवचन करने पर मिष्टान्न भोजन मिलता और विदाई मुद्रा अलग से। यहां तो दोनों में से एक भी नहीं।

पं. मेननमिश्र मीमांसकजी ने कहा—हम ब्राह्मण ज्ञानोपदेश के लिए प्रवचन करते हैं। मिष्टान्न भक्षण वा मुद्रा अर्जन के लिये नहीं। हमारे प्रवचन से पं. उक्कठठाकुर जैसे धर्मपथ विचलित ब्राह्मण सन्मार्गपर आगये। यह हमारे प्रवचन की सबसे बडी सफलता है। यह

मिष्टान्न से भी मधुर और मुद्रा से भी मूल्यवान् वस्तु की प्राप्ति है । विद्या अर्जन का उद्देश्य ज्ञानोपदेश है अर्थ संग्रह नहीं है ।

पं. हरपुत्तीझा ने कहा—आपने तो ऊपर कुलधर्म और जाति धर्म को त्यागकर ईश्वर शरण में जाने की बात कही है । पुनः 'हम ब्राह्मण' क्यों कह रहे हैं ?

पं. मेमनमिश्र मीमांसकजी ने कहा—हम कुलधर्म, जाति धर्म त्यागने की बात कहे हैं, वर्ण धर्म त्यागने की नहीं । वर्ण धर्म भिन्न विषय है—अध्यापनं अध्ययनं यजनं याजनं तथा । दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥मनु०॥ शमोदमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च । ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्म कर्म स्वभावजम्' ॥गीता॥ प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च । विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः ॥मनु॥ शौर्यं तेजो धृतिर्दाक्ष्यं युद्धे चाप्यपलायनम् । दानमीश्वरभावश्च क्षात्रं कर्मस्वभावजम् ॥गीता॥' इत्यादिचारोंवर्णों के कर्म त्याज्य नहीं है । जातियां तो अनन्त बन गयी हैं इनका ही त्याग है ।

## ॐ ज.गु. श्री रामानन्दाचार्यजी के सिद्धान्त ॐ

*'साध ससिद्धौ (स्वादि ) साध्नोति ।" सिद्धः अन्तः निर्णयान्तत्वात् निरूपणस्य निर्णय इह अन्तः शब्देन उच्यते अन्तः फलम् येन स सिद्धान्तः, सिद्धस्य संस्थितिः सिद्धान्तः वा. भा. अस्त्यय मित्यनुज्ञायमानोऽर्थः सिद्धान्तः भा.वा. १।१।१, 'इदमित्थम्भूतञ्चेत्यभ्यनुज्ञायमानोर्थजातं सिद्ध सिद्धस्य संस्थितिः सिद्धान्तः संस्थितिरित्थम्भावव्यवस्था धर्मनियमः ॥वा.भा०१।१।२६॥"* प्रमाणतोऽभ्युपगम्यमानः सामान्यविशेषवानर्थः सिद्धान्तः । तन्त्र्यतेऽनेन पदार्थस्थितिरिति तन्त्रं प्रमाणमुच्यते, अधिकरणमाश्रयः तन्त्रमधिकरणं यस्य स तन्त्राधिकरणः प्रमाणमूल इत्यर्थः । अभ्युपगमः स्वीकारः तस्य संस्थितिरित्थम्भाव व्यवस्था धर्मनियमः । इदमिति सामान्य निर्देशः, इत्थमिति विशेषः । एवं च तन्त्राधिकरणाभ्युपगम संस्थितिः प्रमाणमूलाभ्युपगम व्यवस्था सिद्धान्त इत्युक्तं प्रमाणमूलाभ्युपगमविषयीकृतः सामान्य विशेषवानर्थः सिद्धान्त इति समान्य लक्षणमुक्तं भवति ॥ न्यायमञ्जरी १।१।२६॥" प्रामाणिकत्वेनाभ्युपमतोऽर्थः सिद्धान्तः—त. सं० दी—त० भा० ॥, '-प्रामाणिकोऽयमितिकृत्वाऽभ्युपगतोऽर्थः सिद्धान्तः ॥ लक्षण माला आदि लक्षणों से प्रमाणिकतया स्वीकृत विषय का नाम सिद्धान्त है । 'सिद्धः निष्पन्नो भवति येन स सिद्धान्तः १—जिसके द्वारा किसी विषय की सिद्धि हो वह सिद्धान्त है, यह लक्षण सर्वतन्त्र सिद्धान्त (सर्वतन्त्राविरुद्धस्तन्त्रोऽधिकृतोऽर्थः सर्वतन्त्र सिद्धान्त.) और अधिकरण सिद्धान्त (यत्सिद्धावन्य प्रकरण सिद्धिः सोऽधिकरण सिद्धान्तः में अनुगत है । सिद्धान्त वचनतः दो प्रकार का (१) सर्वतन्त्र, २ परतन्त्र और अर्थतः दो प्रकार १ अधिकरण, २ अभ्युपगम) इस तरह चार प्रकार का होता है ।

किसी सिद्धान्त को स्वीकृत कर उसके विरुद्ध मत का आश्रय लेना अपसिद्धान्त' कहलाता है (सिद्धान्तमभ्युपेत्याऽनियमोत्कथा प्रसङ्गोऽपसिद्धान्त) ।

'प्रमेयसिद्धिः प्रमाणात्' 'इन्द्रियात् विषय ग्रहणम्' इत्यादि सर्वतन्त्र सिद्धान्त हैं । इसी प्रकार 'मोक्षः परम पुरुषार्थः' भी सर्वतन्त्र सिद्धान्त है । यहाँ कहा जा सकता है कि चार्वाक प्रभृति अनात्मवादी तन्त्र 'मोक्ष' को नहीं मानते हैं । अतः 'मोक्षे इच्छा' सर्वतन्त्र सिद्धान्त नहीं है । परन्तु अनुकूल वेदनीयं सुखम् की इच्छा जिस प्रकार आत्मवादी और अनात्मवादी सभी की होती है उसी प्रकार 'प्रतिकूल वेदनीयं दुःखम्' से त्राण पाने की इच्छा सभी की होती है । वल्कि (प्रत्युत) सुख के अभावावस्था (तटस्थ वा उदासीन अवस्था सुख दुःख रहित स्थिति) की कांक्षा तो वैशेषिकों एवं नैयायिकों अथवा किसी की भी होती है और हो भी सकती है, परन्तु दुःख से निवृत्ति का अभाव अर्थात् दुःख की कांक्षा किसी को भी नहीं होती । दुःख से आत्यन्तिक निवृत्ति का ही नाम मुक्ति वा मोक्ष है । चार्वाक भी दुःख नहीं चाहते वे भी सुखकी कामना के साथ ही दुःखों से त्राण की भी इच्छा अर्थात् मोक्ष की इच्छा रखते ही हैं । उनकी भी यह मान्यता है कि देह को ही सुख दुःख का अनुभव होता है । और वे कहते हैं देहोच्छेदो मोक्षः । अतः मोक्ष की इच्छा उनकी भी है । इस प्रकार मुक्ति का सिद्धान्त सर्वतन्त्र सिद्धान्त है । मुक्ति ही सबों का परमपुरुषार्थ वा चरम प्रयोजन है । इस लक्ष्य की प्राप्ति के साधनों के विषय में सभी दर्शनों में मत भेद है और मोक्ष का साधन प्रतितन्त्र सिद्धान्त है ।

ज॰गु॰ श्रीरामानन्दाचार्यजी का मोक्ष के स्वरूप एवं साधन सम्बन्ध में अपना विशेष सिद्धान्त हैं । मोक्ष माननेवाले न्याय वैशेषिक प्रभृति सभी दर्शन मोक्ष के लिए तत्वज्ञान को आवश्यक मानते हैं । वेदान्त दर्शन भी तत्त्वज्ञान को मोक्ष के लिए अनिवार्य साधन मानता है और सभी प्रकार के वेदान्तों में तत्त्वज्ञान का निरूपण किया है । सभी वेदान्ती तत्त्व के प्रकरण में 'तत्त्वत्रय' को मानते हैं जो अचित्-चित् ब्रह्म प्रकार से तीन हैं । परन्तु इनकी सत्ता और स्वरूप के विषय में सबों में मतभेद है । केवलाद्वैतवादी शाङ्कर वेदान्त मत में केवल ब्रह्म की ही पारमार्थिक सत्ता (नित्य सत्ता) है शेष दो चित् अचित् की केवल व्यवहारिक और प्रातिभासिक सत्ता है अर्थात्--इनकी सत्ता नहीं है । ये स्वप्न, मृगजल अथवा प्रतिविम्ब की भांति चिद्भ्रम मात्र (मिथ्या) है । शुद्धाद्वैतवादी वल्लभ वेदान्त के अनुसार चित् अचित् तत्त्व भ्रम नहीं हैं प्रत्युत ये ब्रह्म के स्वर्ण और आभूषण के समान अविकृत परिणाम हैं । शुद्ध ब्रह्म ही चित् एवं अचित् में परिणत होता है तथा पुनः शुद्धब्रह्म में परिणत हो जाता है । अतः चित् और अचित् मिथ्या नहीं प्रत्युत यथार्थ है और शुद्ध ब्रह्म का अवस्था विशेष है । द्वैत वादी मध्व

वेदान्त के अनुसार ये तीनों तत्त्व यथार्थ परस्पर भिन्न और नित्य तो हैं ही, इसके अतिरिक्त इनमें आन्तरिक नित्य भेद हैं जो पाँच प्रकार के हैं–१. ब्रह्म और जीव में भेद (पार्थक्य), २. ब्रह्म और अचित् में भेद, ३. जीव (चित्) और अचित् में भेद, ४. चित् (जीव) और चित् में भेद और ५. अचित् और अचित् में भेद। ये सभी भेद स्वतन्त्र (परस्पर आश्रय रहित) हैं। विशिष्टाद्वैतवादी श्रीरामनुज और श्रीरामानन्दवेदान्त में इन पञ्चविध भेदों (प्रकारों) के अतिरिक्त एक षष्ठ भेद ६. ब्रह्म और ब्रह्म में भेद १ पर, २ व्यूह, ३ विभव, ४ अन्तर्यामी और ५ अर्चावतार—ये पञ्चभेद मानेजाते हैं। जीव और जीव में भेद तो न्याय और वैशेषिक दर्शन भी 'जीवो प्रति शरीरं भिन्न' सिद्धान्त से कहते हैं। परन्तु विशिष्टाद्वैतवादी जीव और जीव में इस भेद के अतिरिक्त १ बद्ध, २ मुक्त ३ नित्यमुक्त भेद भी मानते हैं, जिनमें बद्ध और मुक्त का भेद सामयिक है तथा मुक्त और नित्य मुक्त का भेद शाश्वत है। उपरोक्त द्वैतवादी पञ्चविध भेदों तथा विशिष्टाद्वैतवादी भेदों में अन्तर यह है कि अद्वैतवादी मत में इनमें स्वातन्त्र्य और पार्थक्य है परन्तु विशिष्टाद्वैतवादी मत में इनमें परस्पर भेद है स्वातन्त्र्य और पार्थक्य नहीं। सभी एक ब्रह्मसत्ता में व्याप्य रूप से समवायरूप से अन्वित है–[मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना। मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः। न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम्। भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मभूतभावनः। यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्। तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय।गी.९।४-६। मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव।गी.७।७।' यो विद्यात् सूत्रं विततं यस्मिन्नोता प्रजा इमा.। सूत्रं सूत्रस्य यो विद्यात् स विद्याद् ब्राह्मणं महत्। वेदाहं सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः सूत्रं सूत्रस्याहं वेदाथो यद् ब्राह्मणं महत्। अथर्व० १०।८।३७-३८।] ब्रह्म का इनके साथ व्यापक-व्याप्य भाव या शरीरीशरीर भाव सम्बन्ध अपार्थक्य होने से पृथक् सिद्ध सम्बन्ध होने से सबों में अद्वैत है परन्तु यह अद्वैत विशेष्य विशेषण भाव से है। अतः इसे विशिष्टद्वैत सिद्धान्त कहते हैं। अब एक शंका यह रह जाती है कि यह उपपत्ति तो ब्रह्म-चित् और ब्रह्म अचित् भेदों के अद्वैत के विषय की हुई परन्तु यहाँ पर-व्यूह-विभव-अन्तर्यामी-अर्चावतार का ब्रह्म का भेद (द्वैत) बतलाया गया है, तब यहाँ अद्वैत कैसे? इसका उत्तर यह है कि 'दीपात् दीप वत्' एक ही प्रकाश का अन्य दीपों में भी अभिव्यक्ति के समान एक ही पर ब्रह्म की सभी अभिव्यक्ति होने से एकत्व या अद्वैत अक्षुण्ण है। पुनः एक प्रश्न उत्पन्न होता है कि यह समाधान तो पर व्यूह विभवादि का हुआ। परन्तु विशिष्टाद्वैतवाद में नित्यलोक माना गया है। जहाँ नित्य परब्रह्म निवास करते हैं। श्रीरामानुजमत में यह नित्यधाम महावैकुण्ठ है और वहाँ नित्य चतुर्भुज नारायण पर ब्रह्म विराजमान हैं।

श्रीरामानन्द मत में यह नित्यधाम श्रीसाकेत है और वहाँ द्विभुज श्रीराम परब्रह्म विराजमान हैं। इसी प्रकार अन्य मत में यह नित्यधाम गोलोक है, जहां द्विभुज श्रीकृष्ण पर ब्रह्म विराजमान हैं। तब तीन नित्य लोकों में परस्पर भिन्न तीन नित्य सत्ता परब्रह्म स्वरूप होने से इनमें द्वैत है। फिर अद्वैत कैसे? इस प्रश्न का उत्तर अति सरल है। यह शंका लौकिक विषयों में ही हो सकती है। सर्वशक्तिमान् परब्रह्म के विषय में नहीं। यह सर्वकाल तीनों लोको में तीन नित्य रूपों में रह सकता है। देवता के विषय में निरुक्त कहते हैं—'आत्मजन्मान:। आत्मैवैषां रथो भवति। आत्माश्व:। आत्मायुधम्। आत्मेषव:। आत्मा सर्वं देवस्य देवस्य।७।१।' अर्थात् देवता स्वयं सिद्ध हैं और अपनी इच्छानुसार ये अनेक रूपों के बन जाते हैं। अवतार श्री रामजी के सम्बन्ध में श्रीरामचरितमानस में लिखा है—'अमित रूप प्रकटे तेहि काला। यथा योग मिले सबहि कृपाला।' अत: एक ही परब्रह्म अपने तीन रूपो से नित्य धामों में विराजमान होने से तीनों के अद्वैत में कोई बाधा नहीं है। वेदान्त सूत्र ने कहा है 'तत्तु समन्वयात्—वे.सू. १।१।४।' अत: इसी अधिकरण सिद्धान्तानुसार इस विषय के शास्त्र वचनों में समन्वय स्थापित होता है।

इस प्रकार संक्षेप में ज.गु. श्रीरामानन्दाचार्यजी के तत्त्व विषयक सिद्धान्त का दिग्दर्शन किया गया।

मुक्ति का द्वितीय साधन मन्त्रजप है। वेदने इसे पञ्चम (व्यापक) उपाय कहा है—'मन्त्र जाप मम दृढ विश्वासा। पञ्चम भक्ति सो वेद प्रकाशा।' यह सभी तापों से (आधि-भौतिक—आधिदैविक और आध्यात्मिक) से रक्षा करने वाला है—'राम नाम जपतां कुतो भयम्, सर्वतापशमैकभेषजम्। पश्य तात मम गात्र सन्निधौ पावकोऽपि सलिलायतेऽधुना।' राम नाम नर केसरी, कनक कशिपु कलिकाल। जापक जन प्रहलाद जिमि, पालहिं दलि सुरशाल।' श्रीरामानन्दाचार्यजी के सिद्धान्त में जप्य श्रीराममन्त्र है जो मूलमन्त्र षडक्षर तारक मन्त्र भेद से प्रधानतया तीन प्रकार के हैं तथा शरणागति मन्त्र एवं गायत्री (रामगायत्री) मन्त्र भी जप्य हैं। जप तीन प्रकार का होता है—वाचिक, उपांसु और मानस। इनके तथा 'श्वासां श्वासा रामरट' के अभ्यास से अजपा जप की सिद्धि होती है। 'तज्जपस्तदर्थभावनम्—यो.सू.' के अनुसार जप में उसके साथ मन्त्र के अर्थ की भावना करना भी अनिवार्य है। इस सिद्धान्त में अर्थभावना के साथ ही मन्त्रार्थानुसन्धान भी आवश्यक है।

मुक्ति का तृतीय साधन ध्यान है। इस सिद्धान्त में 'ध्येय के अवच्छिन्न चिन्तन को ध्यान कहा गया है जो 'ध्यै चिन्तायाम्' धातुपाठ के अनुरूप है। ध्यान के तीन परिघटक है—१ ध्यान (ध्यान क्रिया का परिच्छेद), २ ध्येय और ३ ध्याता। अद्वैत मत में जीव

मिथ्या है और ध्येय निर्गुण निराकार ब्रह्म है। अतः उनके मत में ध्येय कोई वस्तु नहीं है। ब्रह्म नाम भी औपाधिक है। अतः नाम स्मरण का भी अवकाश नहीं है। ध्याता जीव भी औपाधिक मिथ्या है। अतः उनके यहाँ ध्यान मिथ्या व्यापार के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। यथार्थवादी वेदान्त विशिष्टाद्वैत में ध्येय ब्रह्म श्रीराम नित्य सगुण साकार हैं। अतः उनके स्वरूप का ध्यान सिद्धान्त सिद्ध और उपपन्न है। श्रीराम के सम्पूर्ण स्वरूप (सपरिकर, सायुध, साभूषणादि) का ध्यान सामान्यरूप से आवश्यक है और विशेषरूप से उनके चरण कमलों का जिसके सम्बन्ध में वेद कहते हैं–'तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः। दिवीव चक्षुराततम्। ऋ. १।२२।२०।' 'विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः। ऋ. १।१५४।५।' और रामचरितमानस में तो भरतजी के सम्बन्ध में 'रामचरण पंकज मन जासू। लुबुध मधुप इव तजइ न पासू।' गृद्धराज के सम्बन्ध में–'आगे परा गीधपति देखा। सुमिरत राम चरण जिन्ह रेखा।' निषादराज के सम्बन्ध में 'सुमिर राम पद पंकज पनही।' आदि लिखा है। यह ध्यान तीन प्रकार से निष्पन्न होता है– १ ध्याता के स्वस्मृति के साथ (ध्याता अपने स्थूल सूक्ष्म कारण शरीर रहित दिव्य शरीर का स्वरूपानुसन्धान कर दिव्य लोक (साकेत) स्थित श्रीरामजी की पूजा, अर्चना, आरती, पंखा (व्यंजन), इत्र (गन्ध) पान (ताम्बूल), फल, पुष्प आदि अर्पण सेवा करते हुए अपने को अनुभव करता है) २ (ध्याता के अपने स्वरूप विस्मृति (ध्यान काल में ध्याता अपने को भूल जाता है और उसके सम्मुख मात्र ध्येय ही रहता है) तथा ३ तन्मयात्मक (प्राण भये कान्ह मय, कान्ह भये प्राण मय, हिय में न जान पडे प्राण है कि कान्ह है।' अपने को राममय और राम को अपने मय परस्पर अन्वित) तीनों ही पात्रानुसार स्वीकृत हैं। अन्य दृष्टिकोण से भी ध्यान तीन प्रकार के कहे गये हैं–१ मै तुझे देखू न देखू तू मुझे देखा करो, २ तू मुझे देखो न देखो मैं तुझे देखा करुं और ३ तू मुझे देखा करो और मै तुझे देखा करुं। ध्यान का साधन गीता में–'यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम्। ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत्। गी. ६।२६।' कहा गया है। स्कन्द पुराण में कहा गया है 'ध्यानेन सर्वमाप्नोति ध्यानेनाप्नोति शुद्धताम्। ध्यानेन परमं ब्रह्म मूर्तौ योगस्तु ध्यानजः।' मुण्डकोपनिषद् कहते हैं 'तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः।मु.३।१।८।

मुक्ति का चतुर्थादि अन्य साधनों के सम्बन्ध में दो प्रकार का साधन बतलाया गया है और १ पञ्चसंस्कार पुरस्सर अर्चनादि बाह्य साधन और २ भक्ति, प्रपत्ति (शरणागति) प्रभृति आन्तरिक साधन।

बाह्य साधनों में प्रथम पञ्चसंस्कार (तप्तेन मूले भुजयोः समङ्कनं शरेण चापेन तथोर्ध्व पुण्ड्रकम्। श्रुतिश्रुत नाम च मन्त्र मालिका संस्कारभेदाः परमार्थ हेतवः) है द्वितीय साधन

एकादशी इत्यादि व्रतानुष्ठान, तृतीय साधन तीर्थवास ('अशेषे तीर्थेषु वसेत् श्रीवै.ग. भा, १०.७) यहाँ तीर्थवास का तात्पर्य केवल तीर्थ स्थान में रहना नहीं है। यदि शरीर तीर्थ में और मन अन्य स्थानों में है तो वह शरीर से तीर्थ में रहता हुआ भी वस्तुतः तीर्थ में नहीं है, तीर्थ से बाहर है। इसके विपरीत यदि शरीर अन्यत्र है और मन तीर्थों का दर्शन कर रहा है तो वह वस्तुतः तीर्थ में नहीं रहता हुआ भी तीर्थ में ही निवास कर रहा है। यदि शरीर और मन दोनों ही तीर्थ में हों तो और भी उत्तम है। तीर्थवास का तात्पर्य सत्सगति का लाभ भगवत्कथा कीर्तन का श्रवण भगवद्विग्रह दर्शन तीर्थ जल स्नान, तीर्थ महात्म्यानुभव आदि है। यदि ये सब नहीं हुआ तो तीर्थ में रहकर भी तीर्थ में नहीं रहना है और यदि यह सब हुआ तो तीर्थ में नहीं रहकर भी तीर्थ में रहना है। क्योंकि तीर्थ वही है जहाँ ये सब हों। ऐसे तीर्थ के विषय में प्रयाग का निरूपण करते हुये रामचरित मानस में कहा गया है 'मुद मङ्गलमय संत समाजू। जो जग जंगम तीरथ राजू। राम भक्ति जहँ सुरसरि धारा। सरसइ ब्रह्म विचार प्रचारा। विधि निषेधमय कलिमल हरनी। करम कथा रविनंदनि बरनी। हरिहर कथा बिराजति वेणी। सुनत सकल मुद मङ्गल देनी। वटु विश्वास अचल निज धरमा। तीरथ राज समाज सुकरमा। सबहि सुलभ सबदिन सब देशा। सेवत सादर शमन कलेशा। अकथ अलौकिक तीरथ राऊ। देइ सद्य फल प्रकट प्रभाऊ। सुनि समुझहि जन जन मुदित मन, मज्जहिं अति अनुराग। लहहिं चारिफल अछत तन, साधु समाज प्रयाग। इत्यादि' इसके विपरीत भक्ति मात्र रहित तीर्थ-स्थान में रहने पर भी कोई फल नहीं है। 'गङ्गादि तीर्थेषु वसन्ति मत्स्या देवालये पक्षि-गणाश्चरन्ति। भावोज्झितास्ते न फलं लभन्ते तीर्थाच्च देवायनाच्च मुख्यात। स्क०पु०।' तीर्थ स्थान में पुण्य करने से पुण्य की वृद्धि होती है और पाप करने से पाप बढ़ता है—'कानन बहुत बढे पुनि जिमि तीरथ कर पाप। क्योंकि तीर्थ पुण्य और पाप दोनों ही के लिये उर्वरा भूमि है पुनः तीर्थ का किया हुआ पाप वज्रलेप हो जाता है 'अन्य क्षेत्रे कृतं पापं तीर्थक्षेत्रे विनश्यति। तीर्थ क्षेत्रे कृतं पापं वज्रलेपो भविष्यति। स्क० रेवा० ८।६९.—७०।' अत जिनके एकादश इन्द्रिय संयमित हो वही तीर्थ में वास करें अन्यथा क्लेश भागी होंगे—'येनैकादश संख्यानि यन्त्रितानीन्द्रियाणि वै। स तीर्थ फलमाप्नोति नरोऽन्यः क्लेशभाग् भवेत्।' अतः तीर्थ वास का तात्पर्य शुद्धाचरण पूर्वक मनसे सतत तीर्थ धाम में वास की भावना है। शरीर से भी तीर्थ में वास हो तो और उत्तम है।

चतुर्थ साधन अर्चना (षोडशोपचार पूजन) स्तुति आदि है। आन्तरिक साधन भक्ति और प्रपत्ति है। परमात्मा की सेवा का नाम भक्ति है। भक्ति श्रवणादि नवधा है। अन्तिम साधन प्रपत्ति (शरणागति) है। अर्चना की अन्तिम विधि नमस्कार और नवधा भक्ति की

अन्तिम विधि आत्मार्पण प्रपत्ति ही है। नमस्कार के सम्बन्ध में वेद कहते हैं कि—नमस्कार सबसे बड़ी वस्तु है। नमस्कार ही स्वर्ग और पृथिवी को धारण करता है। देवता लोग नमस्कार के वशीभूत हैं। नमस्कार द्वारा पापों का प्रायश्चित होता है—'नम इदुग्रं नम आ विवासे नमो दाधार पृथिवीमुतद्याम्। नमो देवेभ्यो नम ईश एषां कृत चिदेनो नमसा विवासे। ऋ. ६।५१।८।' मनु कहते हैं—अभिवादन शीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः। चत्वारि तस्य वर्धते आयुर्विद्या यशोबलम्। २।१२१।' श्रीमद्भगवद्गीता में कहा गया है 'तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया। उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः। ४।३४।' अन्यत्र 'अञ्जलिशिरः संयोगादिव्यापारः नमस्कारः' इष्ट है। परन्तु इस सिद्धान्त में 'उरः शिरोदृष्टिमनोवचः पद-द्वयप्रराजत्करयुग्मजानुभिः। अङ्गैः क्षितौ तं प्रणमेदथाष्टभिः दीर्घे तथैतैः कृतधीश्च दण्डवत्। बाहू च पादौ च प्रसार्य साञ्जलिः स्तवैः स्तुवन् यश्च नमेत्प्रभुत्तमम् शतैःक्रतूना तु सुदुर्लभां गतिं स चाप्नुयाद् रामपरायणो जनः। श्रीवै.म.भा. ५।१७।१८।' साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणिपात—अभिप्रेत है।

सभी धर्मों में उत्तम धर्म अहिंसा (अहिंसा परमो धर्मः—वेद) है। आचार्यजी कहते हैं दानं तपस्तीर्थं निषेवणं जपो न चास्त्यहिंसा सदृशं सुपुण्यकम्। हिंसामतस्तां परिवर्जयेज्जनः सुधर्मनिष्ठो दृढ धर्म वृद्धये। श्रयन्ति धर्मास्तु तया पृथक् स्थितान्, सुवक्रगाः सिन्धुमिवापि निम्नगाः। काष्ठस्थ वह्नेरिव घातको हरेश्चराचरस्थस्य च जन्तु हिंसकः। जलस्थलोत्पन्न शरीरीहिंसया विवर्जयेन्मासमुदारधीः सदा। दयापरोऽधोगति हेतु रुपयाऽचिराय लभ्यं भवभीतिवृत्तये।' श्रीवै.म.भा. ५।२-४।' अहिंसा के विषय में महाभारत के सिद्धान्त वाक्य हैं 'श्रूयतां सर्वधर्मस्य श्रुत्वा चैवाव धार्यताम्। आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्। श्रीमद्भगवद्गीता में कहा है सर्वभूत स्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः। सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते। आत्मौपम्येन सर्वत्र सम पश्यति योऽर्जुन। सुखं वा यदि वा दुखं स योगी परमो मतः। ६।३१-३२।' राक्षस लोग आसुरी (तामस) होने के कारण अपने यज्ञ में हिंसा करते हैं। मेघनाद मख करइ अपावन, आहुति देइ रुधिर अरु भैंसा' अनुबन्धं क्षयं हिंसामनवेक्ष्य च पौरुषम्। मोहादारभ्यते कर्म यत्तत्तामसमुच्यते। गी. १८।२५।' अहिंसा के कारण ही जप यज्ञ को सभी धर्मों में परम धर्म कहा गया है—'जपस्तु सर्व धर्मेभ्य परमो धर्म उच्यते। अहिंसया च भूतानां जपयज्ञः प्रवर्तते महाभारत।' मनुस्मृति में यद्यपि हिंसा परक अनेक श्लोक घुसाये गये हैं तथापि इनके ये प्राचीन श्लोक स्पष्ट रूप से हिंसा और मांसभक्षण का निषेध करते हैं 'यावन्ति पशु रोमाणि तावत्कृत्वो ह मारणम्। पशुघ्नः वृथा प्राप्नोति प्रेत्यजन्मनि जन्मनि। योऽहिंसकानि भूतानि हिनस्त्यात्मसुखेच्छया। स जीवंश्च-मृतश्चैव न क्वचित्सुखमेधते। यो बन्धनवधक्लेशान्प्राणिनां न चिकीर्षति। स सर्वस्य हितप्रेप्सुः सुखमत्यन्त-

मश्नुते । यद्ध्यायति यत्कुरुते धृतिं बध्नाति यत्र च । तदवाप्नोत्ययत्नेन यो हिनस्ति न किञ्चन। नाकृत्वा प्राणिनां हिंसा मांसमुत्पद्यते क्वचित् । न च प्राणिवधः स्वर्ग्यस्तस्मान्मांसं विवर्जयेत् । समुत्पत्तिं च मांसस्य वधबन्धौ च देहिनाम् । प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य भक्षणात् । न भक्षयति यो मांसं विधिं हित्वा पिशाचवत् । स लोके प्रियतां याति व्याधिभिश्च न पीड्यते । अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रय विक्रयी । संस्कर्ता चोपहर्ता च खादकश्चेति घातकाः । वर्षे वर्षेऽश्वमेधेन यो यजेत शतं समाः । मांसानि च न खादेद्यस्तयोः पुण्यफलं समम् । फलमूला-शनैर्मेध्यैर्मुन्यन्नानां च भोजनैः । न तत्फलमवाप्नोति यन्मांस परिवर्जनात् । मांस भक्षयिताऽमुत्र यस्य मांसमिहाद्म्यहम् । एतन्मांसस्य मांसत्वं प्रवदन्ति मनीषिणः । यक्षरक्षः पिशाचान्नं मद्यं मांसं सुरासवम् । तद्ब्राह्मणेन नात्तव्यं देवानामश्नता हविः । इत्यादि ।' वैशेषिक सूत्र में भी 'तद् दुष्टभोजने न विद्यते । दुष्टं हिंसानामो तस्य समभिव्याहारतो दोषः । तदऽदुष्टे न विद्यते ॥६।१।६-९॥' हिंसा और मांस का निषेध है । कुछ भ्रांत लोग यज्ञ मे हिंसा को निर्दुष्ट बतलाते हैं । उन्हें श्रीमद्भागवत के प्राचीन बर्हि को नारद का उपदेश 'भोः भोः प्रजापते राजन् पशून् पश्यं त्वयाध्वरे । संज्ञापिताञ्जीवसङ्घान् निर्घृणेन सहस्रशः । एते त्वां सम्प्रतीक्षन्ते स्मरन्तो वैशसं तव । सम्परेतमयः कूटैश्छिन्दन्त्युत्थितमन्यवः ॥४।२५।७-८॥' ऋषि वचन-- 'यस्त्विह वा उग्रः पशून् पक्षिणो वा प्राणत उपरन्धयति तमपकरुणं पुरुषादैरपि विगर्हितममुत्र यमानुचराः कुम्भिपाके तप्ततैले उपरन्धयन्ति ॥५।२६।१३॥ ये त्विह वै दाम्भिकादम्भ यज्ञेषु पशून् विशसन्ति तानमुष्मिल्लोके वैशसे नरके पतितान्निरयपतयो यातयित्वा विशसन्ति ॥५।२६। २५॥ ये त्विह वै पुरुषाः पुरुष मेधेन यजन्ते याश्च स्त्रियो नृ पशून् खादन्ति तांश्च ते पशव इव निहता यमसदने यातयंतो रक्षोगणाः सौनिका इव स्वधितिनाव दायासृक् पिबन्ति नृत्यन्ति च गायन्ति च हृष्यमाणा यथेह पुरुषादाः ॥५।२६।३१।' चमस वचन 'ये त्वनेवं विदोऽसंतः स्तब्धाः सदभिमानिनः । पशून् द्रुह्यति विस्रब्धाः प्रेत्य खादंति ते च तान् ॥११।५।१४॥ तथा महाभारत के शांति पर्व ३६६।१० के नारायणीयोपाख्यान के राजा उपरिचर का आख्यान पढकर अपना भ्रम मिटा लेना चाहिए । राजा ने वैदिक विधि से अश्वमेघयज्ञ किया और उसमें पशु का बहिष्कार किया । महाभारत के आश्वमेधिक पर्व में लिखा है—'ततो दीनान्पशून्दृष्ट्वा ऋषयस्ते तपो धनाः । ऊचुःशक्रं समागम्य नायं यज्ञ विधिः शुभः । अपरिज्ञानमेतत्ते महान्तं धर्ममिच्छतः । न हि यज्ञे पशुगणा विधि दृष्टा. पुरंदर ! । धर्मोपिघातकस्त्वेष समारम्भस्तव प्रभो । नायं धर्मे कृतो यज्ञो न हिंसा धर्म उच्यते ॥९१।१२-१४ ।' वस्तुतः अहिंसाधर्म ही वैष्णव धर्म है (वैष्णवजन तो तेने कहिये जे पीड पराई जाने रे) ज.गु. श्रीरामानंदाचार्यजी

का मूल सिद्धान्त अहिंसा का सिद्धान्त है। इसी अधिकरण सिद्धांत के आधार शिला पर अन्य सभी सिद्धांत आधारित हैं। पूज्य महात्मागांधीजी ने इन्हीं के उक्त सिद्धांतों में से श्रीरामनाम मन्त्र जप सत्य एवं अहिंसा के त्रिविध मूल सिद्धान्तों को अपनाकर उनका क्रियात्मक रूप दिया था।

दर्शनकेशरी वैदेहीकान्तशरणजी

॥ परब्रह्मपरमात्मने श्रीरामाय नमः ॥

# ॐ गीता-आनन्दभाष्य-तत्त्वदीप ॐ

श्रीमुरलीधर पाण्डेय

निर्देशक—शांकरवेदान्त कोशयोजना सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी-२

वेदान्त प्रस्थानत्रयी पर आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के लिखे गीता के आनन्दभाष्य की हिन्दी व्याख्या प्रकाशित हो रही है। हिन्दी व्याख्याकार हैं पश्चिमाम्नायजगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य पीठाधीश्वर जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य स्वामीरामेश्वरानन्दाचार्यजी महाराज,जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठ श्रीकोशलेन्द्रमठ, पालडी अहमदाबाद और प्रकाशक हैं ज.गु. श्रीरामानन्दाचार्यपीठ श्रीशेषमठ-शींगडा सौराष्ट्र का धर्मार्थ विभाग। श्रीरामानन्द सम्प्रदाय के लिए इन दोनों आचार्यपीठों से बहुत ही उपयुक्त कार्य हो रहे हैं। आज भारत में सर्वाधिक साधुसंख्या जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी द्वारा सम्बन्धित श्रीवैष्णव सन्तों की है। पठान शासन काल तथा मुगल शासन काल में इन श्रीवैष्णव संप्रदाय के साधुओं के द्वारा जो वैदिकधर्म सेवा सनातन धर्म सेवा सनातनवर्णाश्रमधर्मरक्षा तथा जो साधुसेवा हुई वह किसी से छिपी नहीं है। इतिहास तो साक्षी है ही आज प्रत्यक्ष प्रमाण भी साक्षी है कि इस महान् कठिन कराल कलि काल में भी बंगाल उडीसा आसाम से लेकर पश्चिमोत्तर द्वारिका दिल्ली जम्मू तथा काश्मीर से लेकर केरल तिरवांकुर आन्ध्र तिरुपति मद्रास आदि पर्वतीय एवं समुद्रतटीय नगरों एवं ग्रामों में श्रीरामजी का मन्दिर श्रीआञ्जनेयजी का मन्दिर श्रीरामानन्द सम्प्रदाय के साधु की देखरेख में चल रहे हैं। यह सत्य है कि समय के प्रभाव से ये साधुमठ ठीक से बचे नहीं है। पहले जैसी धर्मरक्षा और साहित्य तथा साधुसेवा नहीं हो पारही है। पर इस घोर विपरीत काल में भी ये अपनी स्थिति बना रखे हैं यही बडे महत्त्व की बात है। इन्हीं कालके थपेडे खाने वालों में आचार्यपीठ श्रीशेषमठ तथा आचार्यपीठ श्री कोशलेन्द्रमठ भी हैं। जिस मठ के हाथों में निग्रह अनुग्रह कारावास तथा जमीन्दारी देने के अधिकार थे वही मठ आज अपने सीमित आय पर सीमित शक्ति पर सनातनधर्म सेवा में अपने को न्योछावर कर रहा है। ये मठ सम्प्रदाय के अन्य मठों की भाँति साधुसेवा तथा अन्य सेवा तो कर ही रहे हैं। पर

इनकी यह विशेषता है कि साधुसेवा एवं अन्य सेवा के साथ ज्ञानसेवा करना यह लिखना अतिशयोक्ति नहीं होगी, और होती हो तो विनयपूर्वक यह लिखना चाहूंगा कि श्रीरामानन्दाचार्यजी की ज्ञानराशि का प्रचार प्रसार जितने उत्साह के साथ ये दोनो आचार्यपीठ तथा इनके विद्वान् अधीश्वरो के द्वारा हो रहा है मेरे अनुभव से ऐसा और दूसरे मटों के द्वारा सांतांश में भी होता हुआ नहीं दीख रहा है।

इसी ज्ञानसेवा की शृंखला में गीता का आनन्दभाष्य तथा उसकी हिन्दी व्याख्या का प्रकाशन हो रहा है। इस तत्त्वदीप को हिन्दी अनुवाद न कहकर हिन्दी व्याख्या इस लिए लिखा जारहा है कि अनुवाद परिमित शब्दो में मूल को जैसा का तैसा यथावत् अवतरित कर देना होता है। एक हरी शीशी के इत्र को पीली शीशी में डाल देना है। संभव है इस क्रिया में एकाध बुंद कम भी होता हो। पर व्याख्या में ऐसी बात नहीं है। अर्थात् मूल में यदि कोई तथ्य स्पष्ट नहीं हो रहा है तो अपनी विशिष्ट आख्या व्याख्या के द्वारा उसे स्पष्ट निर्मल कर देना होता है। स्वामीजीने यही किया है।

इस तथ्य को स्पष्ट करने के लिए दो तीन स्थल उद्धृत किये जा रहे हैं। जिससे विज्ञजनो की दृष्टि इस पर आकृष्ट हो सके जैसे हिन्दी व्याख्या सहित गीता अध्याय ४।२५ पृष्ठ ३३ में आनन्दभाष्य कहता है-न त्वनित्यं स्वर्गादिकम् इत्यादि। उसकी हिन्दी व्याख्या कहती है-यथोक्त रूप से कर्म को ब्रह्म स्वरूपता के अनुसन्धान के अन्तर में वही कर्म ज्ञानाकारता को धारण करके ब्रह्म प्राप्ति स्वरूपमोक्ष को देता है। यहाँ ज्ञानाकार शब्द बहुत महत्त्वपूर्ण है जो मूल में नही है। अनेक दर्शनों का तत्त्व उस ज्ञानाकार शब्द में भरा पडा है। इसी प्रकार गीता ४।३२ पृ० ३८४ में हिन्दी व्याख्या में लिख रहे हैं वेद के मुख मे प्रथम काण्ड कर्मकाण्ड में 'इसे त्वा' इत्यादि प्रकरण में व्यक्त है। मूल में वहां किंचित् स्पर्श है। पर हिन्दी व्याख्यामें वहा अत्युत्तम विचार किया है। जो जिस जिज्ञासुजनो के लिए महान् उपकारक है। इसी प्रकार गी. ४।३७ पृ.३९८ की हिन्दी व्याख्या में अवश्यमेव भोक्तव्य कर्म पर अच्छा प्रकाश डाला गया है। इसी प्रकार गी, ४।३३ पृ. ३८४ में 'ज्ञानांशमादाय' आनन्दभाष्य में इस उद्धरण को लेकर—'अर्थात् यदि करनेवाला पुरुष' इत्यादि वाक्यो के द्वारा ज्ञानयज्ञ का विषय बहुत ही अच्छे प्रकार से स्पष्ट किया गया है।

यह हिन्दी व्याख्या कार्य महान् समारंभपूर्वक कियागया है। महान समारंभ कार्य में कहीं कुछ शिथिलता का आना स्वाभाविक है। अतः कहीं कहीं कुछ शब्दसंकोच एवं अर्थ संकोच भी होगये है। जैसे गी. ५।१। पृ. ४०९-४१० की हिन्दी व्याख्या थोडे और

विस्तार की अपेक्षा रखती है । इसी प्रकार गी. ४।३७ पृ. ३९८-३९९ में 'भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन' की आनन्द भाष्य-हिन्दी व्याख्या कुछ और विस्तार की अपेक्षा करती है ।

जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य प्रणीत गीतानन्दभाष्य की स्वामी श्रीरामेश्वरानन्दाचार्य प्रणीत तत्त्वदीप हिन्दी व्याख्या सुधीजनो के लिये बहुत उपकारक होगी । सम्प्रदाय के विद्वानों के लिये एतादृश कार्य करने के लिए प्रेरणाप्रद भी होगी। इसके लिए श्रीकोशलेन्द्रमठ के दोनों अधीश्वर जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रामप्रपन्नाचार्यजी श्रीयोगिराज महाराज तथा जगद्गुरु श्रीरामेश्वरानन्दाचार्यजी बहुत बहुत साधुवाद एवं धन्यवाद के पात्र हैं । ❀

प्रस्थानत्रयानन्दभाष्यकाराय नमोनमः

## ❀ आनन्दभाष्यम् ❀

### ले० जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य स्वामी रामेश्वरनन्दाचार्य

जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यपीठ, अहमदाबाद—३८००७]

अनादि वैदिक विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के प्रथम व्याख्याता भगवान् बोधायन श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी जो श्रीसम्प्रदाय के नववें आचार्य हैं के वृत्ति ग्रन्थ में प्रतिपादित सत् सिद्धान्त–विशिष्टाद्वैत मत का भाष्य ग्रन्थ द्वारा विशिष्ट प्रचारक एवं प्रसारक प्रस्थानत्रयानन्द भाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजीका समय १३५६–१५३२ है जो भारतीय संस्कृति एवं सभ्यता के लिये विशिष्ट संकटापन्न काल था । जिसकी झांकी श्रीरामानन्द सम्प्रदाय का इतिहास, देशिक परिचर्या, श्रीसम्प्रदायदिग्दर्शन, आचार्य परिचर्या महामहोपाध्याय जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रघुवराचार्य का स्मृतिग्रन्थ, श्रीरामनन्द सम्प्रदाय का संक्षिप्त परिचय एवं जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य तथा पताका प्रभृति ग्रन्थों में झांकी जासकती है ।

जगदाचार्यश्रीने भारतीय सद्धर्म के स्वरूप को स्थायित्व प्रदान करने के लिए प्रस्थानत्रयी–ब्रह्मसूत्र, उपनिषदों एवं गीता में प्रसन्न-प्रसाद गंभीर भाष्यों की रचना की 'तद्गुणसारत्वात्तुतद्व्यपदेशः प्राज्ञवत्' ब्र. सूत्र. २।३।३० इस शास्त्र के निर्देशानुसार 'आनन्दभाष्य' नाम रखा । इस नामाभिधानानुसार ही 'आनन्दो ब्रह्म व्यजानत्' 'आनन्दाद्ध्येवखल्विमानि भूतानि जायन्ते, आनन्देन जातानि जीवन्ति, आनन्दं प्रत्यभिसंविशन्ति' इत्यादि श्रुतियां संगत होती हैं । अतः भगवान भाष्यकारजी ने अपने व्याख्यानों का नाम आनन्दभाष्य के रूप में प्रसिद्ध कर सर्व साधकजनों को परमपद पथिक बनने के लिये सुगममार्ग का प्रदर्शन 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर' द्वारा किये जो आनंदभाष्यों का सारतत्त्व है । जिसमें मानव मात्र के लिये श्रीरामप्रपत्ति स्वीकार कर परम पद श्रीसाकेताधीशजी का कैंकर्य प्राप्त करने की आज्ञा प्रदान की गई है—

'सर्वे प्रपत्तेरधिकारिणः सदा शक्ता अशक्ता पदयोर्जगत्प्रभोः । अपेक्ष्यते तत्र कुलं बलं च नो न चापि कालो न च शुद्धतापि वै' श्रीवै.म.भा. ४।५० भास्कर के पूर्ण रहस्यों को जानने के लिये मेरी प्रभा एवं किरण टीका का स्वाध्याय करें ।

भगवान् बादरायण व्यास प्रणीत ब्रह्मसूत्रों के संख्या एवं अधिकरण के विषयमें भी भाष्यकार आचार्यों में पर्याप्त मतभेद है। श्रीशंकराचार्यजी के मत में सूत्रसंख्या ५५५ एवं अधिकरण संख्या १९१ है। श्रीरामानुजाचार्यजी के मत में सूत्र संख्या ५४५ तथा अधिकरण संख्या १६० है। श्री माध्वमत में सूत्र संख्या ५६४ और अधिकरण संख्य २२३ है। श्रीनिम्बार्क मत में सूत्र संख्या ५४९ तथा अधिकरण संख्या १६१। श्रीवल्लभ मत में सूत्र संख्या ५५४ और अधिकरण संख्या १७१ है। पर श्रीबोधायनीयवृत्ति के अनुयायी जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के सर्वशास्त्र सामञ्जस्य मतानुसार सूत्रसंख्या ५५१ है जैसा कि अध्याय १—३२+३३+४३+२९=१३७। अध्याय २—३६+४५+५३+२१=१५५। अध्याय ३—२७+४१+६४+५१=१८३। अध्याय-४—१९+२०+१५+२२=७६। तथैव अधिकरण संख्या १६० है जैसाकि अ. १-११+७+१२+८=३८। अ० २—१०+८+९+९=३६। अ० ३—६+८+२५+१५=५४। अ० ४—११+१०+५+६=३२।

ब्रह्मसूत्रों में चार अध्याय हैं। प्रत्येक अध्याय में चार पाद हैं। उन पादों में वर्णित अति सूक्ष्म विषय इस प्रकार है-१-१ पाद में अस्पष्टतर जीवों के स्वरूप का विचार है। २ पाद में पुनः अस्पष्ट जीवों के विषय में चर्चा है। ३ पाद में स्पष्ट जीवादि के स्वरूप चर्चा है। ४ पाद में स्पष्टतर जीव आदि के विषय में चर्चा है। २-१ पाद में सांख्यादि स्मृति विरोध एवं न्यायशास्त्र विरोध का परिहार। २-पाद में सांख्यादि अनुकूल तर्कों का वेदवेदान्तानुसारिभिः तर्कों द्वारा निराकरण है। ३-पाद में वियदादिकों का कार्यत्व का समर्थन है। ४-पाद में इन्द्रियादिकों का कार्यत्व निरूपण है। ३-१ पाद में ब्रह्म की उपासना विषयक इच्छा निरूपण के लिए जागर आदि अवस्थाश्रय जीव के दोषों का निरूपण है। २-पाद में परम पुरुष-परब्रह्म श्रीरामजी का उभयलिंगत्व का निरूपण है। ३-पाद में ब्रह्म के उपासनात्मक भेदों का निरूपण है। ४-पाद में उपासना का वर्णाश्रमधर्म के साथ सामञ्जस्य का प्रतिपादन है। ४-१ पाद में श्रीरामोपासना के फल प्रतिपादनके लिये उपासना के फल निरूपण पूर्वक ब्रह्मोपासनाका प्रकार एवं विद्या के माहात्म्य का भी विवेचन किया गया है। २ पाद में श्रीरामोपासकों का परधाम श्रीसाकेत में जाने का प्रकार का निरूपण है। ३ पाद में अर्चिरादि मार्ग का सांगोपांग वर्णनकर अर्चिरादि मार्गसे ही श्रीरामोपासकों का श्रीरामधाम प्राप्ति का वर्णन है। ४ पाद में अर्चिरादि मार्ग से श्री साकेत-ब्रह्मलोक गये मुक्तजीवों का श्रीराम सायुज्य प्राप्ति रूप मोक्ष का प्रतिपादन है।

तो भगवान् भाष्यकारजी के मत का स्वरूप को संक्षेप में यों समझा जा सकता है-जगद्गुरुजी ने श्रीरामशरणागति-प्रपत्ति एवं अनन्याभक्ति को मोक्ष सायुज्य मुक्ति का कारण माना है। कर्म को भक्ति का अंग माना है। पर ब्रह्म श्रीरामजी को जगत् का अभिन्न निमित्तोपादन कारण माना है। जीवों का परस्पर भेद एवं नानात्व स्वीकार है। एवं जीवों का स्वरूपतः अणुत्व कर्तृत्व, भोक्तृत्व ज्ञातृत्व और नित्यत्व माना है। तथा जीवों का ब्रह्मसे भेद माना है। विद्या में उपकारिका वर्णाश्रम व्यवस्था स्वीकार किया है। विवर्तवाद मायावाद प्रतिबिम्बवादों का असकृत प्रत्याख्यान किया है। नारद पंचरात्र शास्त्र का सम्पूर्णतया प्रमाण माना है। निर्विशेष ब्रह्मवाद का श्रुतिस्मृति प्रामाण्य पुरस्सर अनेकवार अनेक स्थलों पर निराकरण कर सर्वशास्त्र सम्मत सविशेष वाद का घटाटोप के साथ प्रतिपादन किया है। जगन्मिथ्यात्व एवं भावरूप अनिर्वचनीय अविद्या का सर्वशास्त्रानुकूलतया खण्डन किया है तथा सत्ख्यातिवाद को स्वीकार किया है।

## ॐ आनन्दभाष्य का मत ॐ

भाष्यकार श्रीने विशिष्टाद्वैत मत को ही ब्रह्ममीमांसाशास्त्र का अभिमत माना है 'एवञ्चाखिल-श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणसामञ्जस्यादुपपत्तिबलाच्चविशिष्टाद्वैतमेवास्य ब्रह्ममीमांसाशास्त्रस्यविषयो न तु केवलाद्वैतम्' आनन्दभाष्य १-१-१ । यानी विशिष्टाद्वैत मत ही श्रुति स्मृति इतिहास एवं पुराण से समञ्जस होता है तथा युक्ति युक्त भी यह सिद्धान्त है, केवलाद्वैत नहीं। विशिष्टाद्वैत शब्दका अर्थ इस प्रकार से होता है-विशिष्टं च विशिष्टं च विशिष्टे विशिष्टयोरद्वैतं विष्टाद्वैतम् । प्रथम विशिष्ट शब्द से सूक्ष्मचिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म यानी कारण ब्रह्म का ग्रहण होता है । एवं द्वितीय विशिष्ट शब्द से स्थूल चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म यानी कार्य ब्रह्म का ग्रहण होता है अतः विशिष्टाद्वैत का अर्थ हुआ। कार्य ब्रह्म एवं कारण ब्रह्म की एकता यानी कार्य एवं कारण दोनों में एकता इस तत्त्व को आचार्य श्री ने 'तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः' ब्र.सू० २।१।१४। के भाष्य में अच्छी प्रकार से समझायी है । इस विषय का विस्तृत विवेचन श्रीरामानन्द सम्प्रदाय के ३९ वें आचार्य महामहोपाध्याय जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रघुवराचार्यजी ने 'विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त' एवं 'विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तसार' में किया है तथैव श्रीरामानन्द सम्प्रदाय के ४० वें आचार्य जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रामप्रपन्नाचार्यजी ने 'तत्त्वत्रयसिद्धि' में तथा मैंने 'तत्त्वदीप' में किया है अतः विशेषार्थी वहीं देखें विस्तारभय से अन्य उदाहरण नहीं दे रहे हैं ।

## ॐ आनन्द भाष्य में ब्रह्म पद वाच्य श्रीरामजी हैं ॐ

'ब्रह्म शब्दश्च महापुरुषादिपदवेदनीयनिरस्तनिखिलदोषमनवधिकातिशयासंख्येयकल्याणगुणगणं भगवन्तं श्रीराममाह सामान्यवाचकानां पदानां विशेषे पर्यवसानात्' आनन्दभाष्य १।१-१ यानी सामान्य वाचक पदों का विशेष अर्थ में समाप्ति होने से इस ब्रह्म मीमांसा सूत्र में ब्रह्म शब्द महापुरुष एवं उत्तमपुरुष आदि पद से वाच्य समस्त दोषों से रहित निरवधिक तथा अतिशय से रहित असंख्य कल्याण गुणों के आश्रय भगवान् श्रीरामजी को ही कहता है अर्थात् इस शरीरक मीमांसा शास्त्र के विषय में ब्रह्म शब्द उक्त विशेषण विशिष्ट सर्वेश्वर श्रीरामजीका ही वाचक है । क्योंकि व्यापकत्व के योग से ब्रह्म शब्द सामान्य वाचक पद है और श्रीरामजी विशेष अर्थ हैं । इस प्रकार भाष्यकारजी ने ब्रह्म शब्द वाच्य सर्वेश्वर श्रीरामजी का प्रतिपादन किया है।

तथैव एवञ्च सर्वज्ञसर्वशक्तिमज्जगत्कारणनिर्गुणसगुणादिपदवाच्यं श्रीरामतत्त्वं तदेव जगत्कारणं ब्रह्मेत्युच्यतेऽनेन सूत्रेण' आ.भा. १।१।२। यानी इस प्रकार सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् जगत्कारण निर्गुण एवं सगुण आदि पदों का वाच्य श्रीरामतत्त्व है, वही जगत्कारण ब्रह्म है, 'जन्माद्यस्ययतः' सूत्र द्वारा कहा गया है । इसी प्रकार आगे १।१।४। प्रभृति अनेक सूत्रों द्वारा श्रीरामतत्त्व का ही विवेचन किया गया है, विशेषार्थी वहीं देखें ।

## ॐ आनन्दभाष्य एवं सगुणनिर्गुण ब्रह्म ॐ

जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजीने ब्रह्म को निर्गुण तथा सगुण दोनों ही माना है । आचार्यजी ने निर्गुण शब्द का—'सत्वादयो न सन्तीशे यत्र च प्राकृतागुणाः । स शुद्धः सर्वशुद्धेभ्यः पुमानाद्यः प्रसीदतु' वि. पुराण 'योऽसौनिर्गुणः प्रोक्त शास्त्रेषु जगदीश्वरः । प्राकृतैर्हेयसत्त्वाद्यैर्गुणैर्हीनत्वमुच्यते' प० पुराण । यानि जिसमें सत्वादिक प्रकृति के गुण नहीं हैं एवं सर्व शुद्ध पदार्थों से शुद्ध वह आदि पुरुष हैं। जो जगदीश्वर शास्त्रों में निर्गुण रूप से कहा गया है वह त्याग करने योग्य प्रकृति के सत्वादि गुणों से हीन कहा गया है। इत्यादि शास्त्र सम्मत 'निर्गता निकृष्टाः सत्त्वादयः

प्राकृता गुणा यस्मात्तन्निर्गुणमिति व्युत्पत्तेर्निकृष्टगुणराहित्यमेव निर्गुणत्वम्' आ. भा १।१।२। अर्थात् निर्गत हैं निकृष्ट सत्वादि प्राकृतिक गुण जिससे वह निर्गुण है. इस प्रकार गूढ रहस्यमय अर्थों का प्रतिपादन कर श्रुति का समन्वय पूर्वक एक ही ब्रह्म तत्व को निर्गुण एवं सगुण माना है। यदि निर्गुण तथा सगुण को एक ही नहीं मानते तो 'परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञान बल क्रिया च' एवं 'निर्गुणं निष्क्रियम्' आदि श्रुतियों का सामञ्जस्य नहीं हो पाता अतः 'दिव्यगुणसत्वेन च सगुणत्वमित्युभयमेकस्य ब्रह्मणोनिर्देश इति न किञ्चिदनुपपन्नम्' आ.भा. १।१।२ लिखा है। उसी तत्व को स्फुट करते हुए आगे लिखते हैं 'किञ्च श्रीरामस्य जगत्कारणत्ववादिन्यः काश्चन श्रुतयः स्फुटकारणस्वरूपस्य तस्य साकारत्वं सगुणत्वमक्षरब्रह्मणो जगत्कारणत्ववादिन्यश्च काश्च-नकाश्चनश्रुतयस्तस्याऽस्यनिराकारत्वंनिर्गुणत्वञ्चाहुरित्युभयत्राविरोधार्थं स यथार्थस्तात्त्विकोऽङ्गीकर्तव्यः। अन्यथापरस्परविरोधेव्याहतत्वादप्रामाण्यप्रसक्तिःस्यात्' एवं श्रीरामादिविशेषपदवाच्यस्यदिव्यगुणवत्त्वेन च सगुणत्वनिर्गुणत्वज्ञापनादिति न क्वापि ब्रह्मणो गुणशून्यत्वंनिर्विशेषत्वञ्चेति मन्तव्यम्' आ० भा० १।१।२ इत्यादिरूप से समस्त वेदान्त दर्शन को सगुण रूप श्रीरामजी का प्रतिपादक रूपतया निरूपण किया है।

## 卐 आनन्दभाष्य के अनुसार सद्य मुक्ति नहीं 卐

'तदोकोऽग्रज्वलनं तत्प्रकाशितद्वारोविद्यासामर्थ्यात् तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च हार्दानुगृहीतः शताधिकया' ४।२।१६ के प्रसंग में भाष्यकारजी लिखते हैं—विद्यासामर्थ्य से यानी परमात्मोपासन रूप विद्या सामर्थ्य से एवं परमात्मा के शेषत्व के अनुसन्धान से साधक जीवात्मा ईश्वर से अनुगृहीत होता है। इसी विषय का निर्देश पहले जन्माद्यधिकरण में भी किया गया है कि सगुण ब्रह्म श्रीरामजी के निरवच्छिन्न ध्यान एवं अभ्यास वाले साधक एक सौ एकवीं सुषुम्ना नाडी द्वारा शरीर से निकल कर अर्चिरादि मार्ग से ब्रह्म लोक—श्रीसाकेत लोक को प्राप्त हुये। अनन्य भक्त की मुक्ति प्रतिपादित की गई है। विद्यासामर्थ्यात् यहां पर विद्यापद से जिसकी मरण से पूर्व में आवृत्ति की गई है उसी ब्रह्म का निदिध्यासन रूप परमात्मा श्रीराम चिन्तन पदवाच्य विद्या का ग्रहण है, यही सूत्रकार श्री व्यासजी का मार्ग है। अतः जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के मत में सद्यमुक्ति नहीं है अर्चिरादि मार्गसे क्रममुक्ति ही है। पुनः आपने लिखा है 'एतेन ज्ञानिनः सद्योमुक्तेरभावोऽपि व्यक्तो भवति' यानि इससे ज्ञानी को सद्यमुक्ति का अभाव है अर्थात् सद्योमुक्ति नहीं होती है। पुनः आगे 'अर्चिरादिमार्गेण ब्रह्मलोक गमनत्वज्ञापनात् सद्यो न मुक्ति ब्रह्मविदामपि तु देवयानक्रमेणैवेतिसिद्धान्तः' लिख कर प्रकृत प्रसंग को पुष्ट किया गया है अतः अर्चिरादि मार्गसे क्रम मुक्तिशास्त्र संमत है सद्य मुक्ति नहीं यह भाष्यकार का सिद्धान्त है।

'अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते' प्रभृति श्रुति का आश्रय लेकर सद्य मुक्ति का जो समर्थन किया जाता है उसका निराकरण 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' प्रभृति माध्यन्दिनीय श्रुति के द्वारा निराकरण कर निगमन रूप से 'इति न केनापि प्रमाणेन सद्योमुक्तिः सिद्ध्यतीति मनीषिभिर्विभावनीयम्' आ.भा. १।१।२ यानी किसी भी प्रमाण से सद्योमुक्ति सिद्ध नहीं हो सकता है यह बुद्धिमानों को विचार करना चाहिये। यह अति संक्षेप से बताया गया है, विशेष भाष्य एवं टीका ग्रन्थों से अवगम करलें।

## आनन्दभाष्य की टीका

जगदाचार्य प्रसादित आनन्द भाष्य की अनेक टीकाएं व टिप्पणि
गुरु श्रीटीलाचार्यजी (१५१५–१६४२) ने सुरद्रुम नामकी टीका लिखी
चार्यजी (१७८५–१८९८) ने सुरद्रुममञ्जरी नामकी टीका लिखा है।
श्रीरामानन्दाचार्य श्रीरघुबराचार्यजी (१९४३–२००७) ने भाष्यपदानुग
लिखी है। अभिनववाचस्पति पण्डित सम्राट् स्वामी वैष्णवाचार्यजी
वैष्णवालंकार नाम की टीका लिखी है जो प्रथमाध्याय प्रथमपाद तक
है। जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य श्रीरामप्रपन्नाचार्यजी (१९४४–२०४६)
मय भाष्य तत्त्वप्रकाशकटीका लिखी है एवं मैंने भी भाष्य प्रकाश टी
के साथ में आनन्दभाष्यमुद्रणालय में मुद्रित हो रहा है।

उपनिषदों के आनन्दभाष्यों में द्वाराचार्य जगद्गुरु श्रीयोगानन्दाच
टीका लिखी थी जो सम्प्रति अनुपलब्ध है। मैंने सभी उपनिषदों
टीका लिखी है वह शीघ्र ही समाज की सेवा में उपस्थित हो जायगी
में मेरी रहस्य एवं तत्त्वपूर्ण तत्त्वदीप टीका जगद्गुरु श्रीरामानन्दाच
उपनिषद् एवं गीताभाष्य के विषय में विस्तारभय तथा समयाभाव के
कर सके सति अवसर पुनःपर्यवेक्षण किया जायगा। ॐ शान्तिः शान्ति



